

सांस्कृतिक मूल्यों के प्रतिष्ठापक राष्ट्रनेता : माननीय श्री राजीव गांधी

प्रकाशः सर्वेषां तरुण-तर-रश्मि-प्रकर - भूः
समुल्लासः पूर्णः स्वजन-सहयोगैः परिणतः ।
तपद्भीष्म-ग्रीष्माऽऽकुल-भरत-राष्ट्रं कुशलयन्
सुधीरो "राजीवः" सुखमय-समीरः स जयतात् ।।

—श्रीगिरिजाप्रसादः 'गिरीशः'

# राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन

चतुर्दश महाधिवेशन

5 – 7 मई, 1986

शाहपुरा बाग, आमेर रोड, जयपुर

# संस्कृतोन्मेष



सम्पादक

श्रीकृष्ण शर्मा

नरोत्तम चतुर्वेदी

राधेश्याम कलावटिया

पं० श्यामसुन्दर चूलेट

जगदीश शर्मा वेदाचार्य

डॉ० हरि महर्षि

प्रबन्धसम्पादक

राजकुमार जोशी

राजस्थानसंस्कृतसाहित्यसम्मेलनस्य

# संस्कृतोन्मेषः



भारतीयसंस्कृतिसंस्कृतसम्पोषकानां संस्कृतविद्यानुरक्तानां विक्रमार्जितराज्यानां

राजस्थानप्रकर्षार्णां मनस्विनां मुख्यमन्त्रिणां

*श्रीमतां हरिदेवजोशीमहाभागानां*

सेवायां

२०४३तमवैक्रमे श्रावणपूर्णिमायां

( 19 अगस्त, 1986 )

संस्कृतदिवससमारोहावसरे

सादरं समर्प्यते

कमला
अध्यक्ष

मोतीलाल जोशी
महामंत्री



स्वकं राजस्थानं नयनमिव योऽवत्यनुदिनं<br>
प्रकृत्या सन्मत्या सकल - जन - सौख्याय यतते ।<br>
मुदा राष्ट्रैक्यं स्वैरसुरभिरधिकं यश्च मनुते<br>
नृदेवो भूदेवो जगति "हरिदेवः" स जयतात् ।।

—श्रीगिरिजाप्रसादः 'गिरीशः'

# सम्मेलन अतिथियों के लिए कुसुमाञ्जलि

श्रीमन् देवगिरां बुधैरभिनुतो सम्मेलने सांप्रतम्
मान्यो मन्त्रिपरम्परामणिगणैर्मालासुमेरूपमः ।
जोषं त्वन्नवनीतिरीतिपुरतः सर्वैः समालम्ब्यते
शीघ्रं संस्कृतिसंस्कृतोन्नतिपरं ते स्वागतं स्वागतम् ॥1॥

हर्षोद्रेकः प्रभवति पुरः श्रीहरिर्मुख्यदेवो
रिक्थस्वामी यदिह समभूत् संपदो देववाण्याः ।
देवा अस्याः समुदयविधौ बद्धभावाः क्षणेऽस्मिन्
वस्थुःश्रेष्ठप्रथमकुसुमैः स्वागतं व्याहरन्ति ॥2॥

हीराख्यं मणिमुज्ज्वलं मतिमतां मध्ये भवन्तं मुदा
राज्ये प्राज्यनिलिम्पवाङ्मयसुधासंप्लावनं प्रार्थ्यते ।
लालित्यं च जने जने प्रकटनं ह्यस्याः समृद्धिं परां
लब्धोऽयं समयस्तदुन्नतिकृते तत्स्वागतं स्वागतम् ॥3॥

जगदिदं कमलाकलितकान्त्यैव निखिलं काशते
मतिविवेकबलं बलं कमलां विना न हि शोभते ।
प्राप्य तत्सम्पर्कमिह मोदं जनाः परमं लभन्ते
संस्कृतस्योन्नतिकृते तत्स्वागतं समुदाऽभिधत्ते ॥4॥

यत्र श्रीर्निजवेश्मनीव सततं वासं विधत्ते नवं
या वैदुष्यपरम्पराभिरपरा वाराणसी मन्यते ।
श्रीगोविन्दपदारविन्दमकरन्दालीभवच्चेतसा
सेयं वो जयपत्तनीयधरणिब्रूते सतां स्वागतम् ॥5॥

मान्याः सत्कविपुङ्गवाः नवनवप्रज्ञाप्रभावान्विताः
मुग्धा वा कवयोऽपि ये सुरगवीसेवारसोल्लासिनः
नानाशास्त्रविचारचारुचरिताः श्रद्धास्पदाःकोविदाः
सर्वेषां भवतां सतामिह मुदा सुस्वागतम् स्वागतम् ॥6॥

शिक्षारीतिविवेकनीतिनिपुणाः सच्छास्त्रपारङ्गताः
नैकज्ञानकलाविलासचतुराः सम्मेलने दूरतः
श्रीमन्तोऽप्यथ लोकनायकगणाः संप्राप्तवन्तोऽत्र ये
तेषां स्वागतमद्य सादरमिदं भावप्रसूनैर्नवैः ॥7॥

ये सेवारसचञ्चरीकचतुराः विद्वत्सु बद्धादराः
ये वा संस्कृतिसंस्कृतोन्नतिरताः दानेन कृत्येन वा ।
ये वा केवलमेव संस्कृतसुधानन्दप्रभावान्विताः
तेषां स्वागतमाचरामि सुहृदां स्वान्तेन शान्तेन वा ॥8॥

**राधाकृष्णशास्त्री**
धर्मशास्त्रविभागाध्यक्षः
**महाराज-संस्कृत-कालेजः**

आद्या पुण्याऽतिधन्या विविधरसमयी मूलभूता गिरां या
यस्यां कोषोऽतिपुष्टः सकल-बुध-जनैराद्दतः सर्वसेव्यः ।
यस्यां ज्ञानं समस्तं निहितमिति यया मोदते सर्वलोकः
सेयं दिव्याऽतिदिव्या जगति विजयते शाश्वती देवभाषा ॥1॥

एधन्तां कवयो धियोऽपि विदुषां शास्त्रार्थ - निर्णायिका
दिव्या भारत-संस्कृतिश्च लभतां राष्ट्रे सदा गौरवम् ।
स्यात् साहित्य - समृद्धये सुरगवी - साहित्य-सम्मेलनं
सर्वे सन्तु जनाः स्वकार्य - निरता निर्मत्सराः साधवः ॥2॥

राजस्थानमिदं समस्तजगतामाद्यं सुधी - सेवितं
सत्साहित्य - समेधितं सुमनसां सेवारतं भारते ।
नाना - वेद - पुराण - पाठ - महितं तीर्थैः सुपुण्यैर्युतं
देवस्थानमिवाऽस्ति गौरवमयं सम्पूजितं मानवैः ॥3॥

जगद्गुरु-वृन्दावनदेवाचार्य-निर्देशाज्जयसिंहवर्मणाऽश्वमेध-मखोऽनुष्ठितः ।
सम्पूज्य प्रधानं वरदराजं ततोऽवाप्य वरं परशुरामद्वाराऽभिधे बलदेवः प्रतिष्ठितः ॥
पौण्डरीक-पर्वणीकर-महाशब्दे-देवर्षि गोस्वामि-प्रभृति-बुधवर्ग इहाऽधिष्ठितः
मन्त्र-तन्त्र-दर्शन-ज्यौतिष-धर्मशास्त्र-साहित्यानामतुलो ग्रन्थ-रत्न-निधिरत्र प्रतिष्ठितः ॥4॥

धी-यतेन्द्रियाणां श्रीनिम्बार्काचार्याणां विद्याजुषां दर्शनेन व्रजिनं विलीयते ।
लीयते मनः कविता-कामिनी-विलासेषु हीयते न सुखं, विदुषां प्रतिभा न मीयते ॥
मीयते शलाका-परीक्षासु मतिर्धीमतां ज्ञानं वेद-दर्शनादि-परिषत्सु दीयते ।
दीयते संवादः पत्रकार - संमेलनेषु मान्यानां समेषामिह स्वागतमभिधीयते ॥5॥

राजस्थान-संस्कृत-साहित्य-संमेलनस्य चतुर्दशाधिवेशनं सोल्लासं विधीयते ।
राजस्थान-राजधानी-गौरवाभिमानिनोऽस्य जयपत्तनस्याऽनेन महिमा कोऽपि चीयते ॥
माननीया श्रीमती कमला सभाध्यक्षा श्रीहीरालालदेवपुरा मुख्यातिथिर्गीयते ।
भ्रष्टाचार-शोषी सदा सदाचार-पोषी श्रीहरिदेवजोशी समुद्घाटको महीयते ॥6॥

**रामगोपालशास्त्री**
धर्मशास्त्राचार्यः
'भारती'-सह-संपादकः

सदा शिक्षाऽऽयत्तं चरितमथ लोकस्य भवति
प्रधानः शिक्षायाः सुगुण इह हीरः स्वचरितैः ।
विशाल सन्नीत्या सुकृतमिव राज-स्थल-भुवाम्
असौ 'हीरालालः' सुभविक-रसालः स जयतात् ॥

—श्रीगिरिजाप्रसादः 'गिरीशः'

# सम्पादकीय

हमारे सांस्कृतिक मूल्य और भारतीय संस्कृति का अमृतत्व विश्वजनीन मानवता के लिए अमूल्य निधि सिद्ध हुआ है। संस्कृत हमारी राष्ट्रीय चेतना और अस्मिता की संवाहक रही है। सामाजिक जागरण और भावात्मक एकता के लिए सुबोध सुगम माध्यम रही है। विश्व लोक शासन-प्रशासन-संरचना का वर्तमान स्वरूप संस्कृत की समसामयिक प्रासंगिकता से सम्पृक्त है। शासक, प्रशासक के चरित्र में प्रबुद्धि, बलबुद्धि, सत्यवादी, तत्ववेत्ता, उच्चादर्शी, दृढ़-निश्चयी, विवेकी सदाचारी होने के गुणों का होना आवश्यक माना गया है और चूँकि शासक के अनुरूप ही कर्मचारी तथा प्रजा का आचरण होना स्वाभाविक है, अतः श्रेष्ठ-शासक का प्रशासन तभी श्रेष्ठता लिए होगा जब कि उसका संचालन ठीक हो। संस्कृत-साहित्य ने इन गुणों को समादृत करते हुए अनेक ग्रन्थ समुपस्थित किए हैं।

बाह्य आक्रमण भी, शस्त्र पूजा के साथ शास्त्रों की उपासना तथा संस्कृति अध्ययन-अध्यापन की सशक्त परम्परा शासकों की आश्रयवृत्ति एवं श्रेष्ठिवर्ग का आर्थिक प्रोत्साहन ऊर्जा को कम नहीं कर पाए अपितु वाराणसी, दरभंगा तथा पुरी में सस्कृत विश्वविद्यालयों की स्थापना; कलकत्ता, इलाहाबाद, पटना होशियारपुर, पूना में संस्कृत शोध केन्द्रों की संस्थापना, राज्य एवं केन्द्र में संस्कृत परामर्शमण्डलों का अस्तित्वमान होना, आकाशवाणी से प्रातः एवं सायं संस्कृत में समाचारों का प्रसारण आधुनिक संस्कृत के संवर्द्धन के बहुमुखी आयामों की ओर इंगित करता है।

संस्कृत के गौरवमय अतीत परम्परागत शिक्षण, जन-मानस की अभिरुचि के फलस्वरूप जयपुर को द्वितीय काशी भी कहा जाता है। जयपुर नगर में अश्वमेध यज्ञ और यन्त्र-शाला जैसी ऐतिहासिक घटनाओं के कारण यहाँ देश के कौने-कौने से मूर्धन्य विद्वान् आए और बस गए। फलतः राजगुरु रत्नाकर पौण्डरीक ने 'जयसिंह कल्पद्रुम,' कवि कलानिधि श्रीकृष्ण भट्ट ने 'ईश्वर विलास' तथा हरिकृष्ण मिश्र ने 'वैदिक वैष्णव सदाचार' तथा प्रभोवैदिकी पूजा आदि धर्मग्रन्थ तथा व्रजनाथ भट्ट ने पुष्टिमार्ग के दर्शन ग्रन्थ रचकर संस्कृत साहित्य के भण्डार को समृद्ध किया। जयपुर नरेश के राजमहल स्थित 'पोथीखाना' जैसे स्वतन्त्र विभाग में पुण्डरीक विट्ठल, हरि-जीवन मिश्र एवं विश्वनाथ रानाडे जैसे शीर्षस्थ विद्वानों के उच्चस्तरीय अलभ्य ग्रन्थ संग्रहीत हैं।

राज्याश्रय प्राप्त कवि कवीश्वर कहलाते थे। कृष्णराम भट्ट ने 'जयपुर विलास', हरिवल्लभ भट्ट ने 'जयनगर पचरंग' और मथुरानाथ भट्ट ने 'जयपुर वैभव' ग्रन्थ लिखकर जयपुर को विश्वनगर बनाने में मदद की, सम्भवतः यह श्रेय और किसी नगर को नहीं जिस पर कि इतने मूल्यवान ग्रन्थ इतनी बड़ी मात्रा में लिखे गए हों।

1844 में संस्थापित महाराजा कॉलेज में संस्कृत शिक्षण की व्यवस्था अवश्य हुई थी पर 1852 में स्वतन्त्ररूप से स्थापित महाराज संस्कृत कॉलेज भारत के तीन प्राचीनतम कॉलेजों में परिगणित किया जाता है।

वेद की वैज्ञानिक व्याख्या कर मधुसूदन ओझा ने एक नई परम्परा का श्रीगणेश किया जिनके शिष्य महा-महोपाध्याय पं० गिरधरशर्मा चतुर्वेदी भारत विख्यात संस्कृत के विद्वान् हुए हैं, और इनके शिष्य पं० मोतीलाल शास्त्री ने न केवल 'मानवाश्रम' की स्थापना की अपितु वेद विद्याग्रन्थ लिख कर जयपुर को ओर संस्कृत के विद्वानों का ध्यानाकर्षित किया।

आयुर्वेद के उद्भट विद्वान् श्यामलाल वैद्य, गोपीनाथ शर्मा, नरहरि भट्ट, मुकुन्ददेव को आज कौन नहीं जानता?

शिवराम शर्मा, मधुसूदन ओझा, गिरधर शर्मा, घूटर झा, पट्टाभिराम शास्त्री और गोविन्दनारायण शर्मा ने दर्शन, मीमांसा, न्यायादि के क्षेत्र में ख्याति प्राप्त की।

दुर्गाप्रसाद द्विवेदी, गिरिजाप्रसाद द्विवेदी, केदारनाथ शर्मा, भवदत्त, विन्ध्याचल प्रसाद, बद्रीनारायणजी को ज्यौतिष विद्वान् के रूप में समादृत किया जाता है जबकि गोकुलचन्द्र भावन तथा केदारनाथ शर्मा को यन्त्रालय-विज्ञ माना जाता रहा है।

संस्कृत साहित्य शास्त्र के क्षेत्र में श्रीकृष्णशास्त्री द्राविड़ मथुरानाथ भट्ट, नन्दकिशोर नामावल, हरिशास्त्री सदैव ही सुपरिचय के पात्र रहे हैं।

सोमदेव गुलेरी और वृद्धिचन्द शास्त्री धर्मशास्त्र के मनीषी विद्वान् माने जाते रहे हैं।

आज भी राजस्थान विश्वविद्यालय, शाहपुरा बाग स्थित राजस्थान शिक्षक प्रशिक्षण विद्यापीठ एवं प्राच्य विद्यापीठ दिगम्बर जैन संस्कृत महाविद्यालय, दादू महाविद्यालय, लाल भवन का जैन पुस्तकालय, ब्रह्मपुरी स्थित सरस्वती विद्यापीठ गंगवाल पार्क स्थित 'रामचरण व्याकुल प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान' नाहरगढ़ रोड स्थित व्यास बालाबक्ष शोध संस्थान, राजस्थान संस्कृत अकादमी, संस्कृत प्रचार परिषद् (भारतभवन) फिल्म कॉलोनो स्थित निखिल भाषा विद्यापीठ, संस्कृत सवर्द्धन के कार्य में अहर्निश संलग्न है। संस्कृत शिक्षा के व्यापक प्रसार प्रचार के लिए एक सशक्त संगठन के रूप में राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन गत चार दशक से कार्यरत है।

14 वें सम्मेलन में महाधिवेशन के जयपुर आयोजन पर बिहार, व उत्तरप्रदेश, उड़ीसा, हिमाचल प्रदेश, दिल्ली, पंजाब, कर्नाटक तथा तमिलनाडु राज्यों से पचास से अधिक मूर्धन्य मनीषी विद्वानों तथा एक हजार सम्भागियों ने व्याकरण परिषद्, दर्शन परिषद्, ज्यौतिष परिषद्, वेद परिषद्, साहित्य परिषद्, शलाका परिषद्, शास्त्रार्थ परिषद्, अखिल भारतीय संस्कृत पत्रकार सम्मेलन, संस्कृत शिक्षा परिषदों में सक्रिय भाग लेकर सफल बनाया। यही नहीं संस्कृत के अखिल भारतीय कवि सम्मेलन में वाराणसी, दिल्ली, पटियाला, मुजफ्फरनगर, मेरठ, लखनऊ, जयपुर, सीकर, उदयपुर, बीकानेर, अजमेर, जोधपुर से प्रसिद्ध कवियों ने भाग लेकर संस्कृत काव्य के बहुआयामी एवं समसामयिक विषयों पर तीखी एवं पैनी रचनाओं का रसास्वादन कराया। इसी अवसर पर आयोजित वैदिक यज्ञ एवं प्रदर्शनी में वैदिक यन्त्र, वैदिक चार्ट्स, मूर्धन्य विद्वानों के कृतित्व एवं व्यक्तित्व से परिचय कराया गया।

सम्मेलन में संस्कृत संवर्द्धन, शिक्षण-प्रशिक्षण, प्रचार, प्रसार के लिए तेंतीस प्रस्ताव पारित कर केन्द्रीय एवं राज्य सरकार से उन्हें त्वरित गति से क्रियान्वित करने का अनुरोध किया गया। सम्मेलन की सफलता के लिए महामहिम राष्ट्रपति, उपराष्ट्रपति, माननीय प्रधानमंत्री, माननीय लोकसभाध्यक्ष, विभिन्न राज्यों के राज्यपाल एवं मुख्यमंत्रियों तथा संस्कृत के मूर्धन्य मनीषियों ने शुभकामना संदेश सम्प्रेषित किए। जयपुर महाधिवेशन की ऐतिहासिक सफलता संस्कृत के विकास प्रसार और प्रचार के लिए आकाशदीप की तरह संस्कृतकर्मियों के लिए मार्गदर्शन एवं प्रेरणा का अजस्र स्रोत सिद्ध होगा। सम्मेलन की सफलता के लिए राजस्थान के मुख्य मंत्री माननीय श्री हरिदेव जोशी एवं शिक्षामंत्री माननीय श्री हीरालाल देवपुरा, माननीय श्री रत्नप्रकाश अग्रवाल, कुलपति राजस्थान विश्वविद्यालय, पं० नरोत्तमलाल जोशी की उपस्थिति संस्कृत विद्वानों को प्रेरित और प्रोत्साहित कर रही थी।

शासन सचिव, शिक्षा विभाग, संस्कृत शिक्षा निदेशालय, राजस्थान माध्यमिक शिक्षा बोर्ड, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर विकास प्राधिकरण, जयपुर नगर परिषद्, सम्बद्ध विभागों तथा संस्कृतानुरागियों ने अपूर्व योगदान कर महाधिवेशन को सफल बनाने में मदद की। स्वागतमंत्री श्री श्रीराम गोटेवाले के अपने व्यक्तिगत प्रभाव से महाधिवेशन हेतु अर्थ व्यवस्था के लिये प्रभावी भूमिका निर्वाहित की तथा सक्रिय रुचि लेकर संस्कृत विद्वानों के स्वागत सत्कार में तल्लीनता बरती।

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन की अध्यक्ष एवं राजस्थान सरकार की राजस्वमंत्री माननीया श्रीमती कमला ने आद्योपान्त सक्रिय रूप से मार्गदर्शन कर अधिवेशन को जीवन्त बनाया।

महाधिवेशन के सूत्रधार एवं सम्मेलन के महामंत्री पं० मोतीलाल जोशी द्वारा किया गया अहर्निश परिश्रम एवं सगठनात्मक कौशल स्तुत्य है।

महाधिवेशन की समस्त कार्यवाही को समावेशित करते हुए 'संस्कृतोन्मेष' आप जैसे सुधि पाठकों को प्रस्तुत करते हुए हमें अतीव हर्ष है।

**श्रीकृष्ण शर्मा**

**श्रावणी पूर्णिमा, '86**
**जयपुर**





राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन की अध्यक्ष, माननीया श्रीमती कमला

गुणौघैं रत्नौघैंर्जलधितनयेवाति विमला
धृतिर्वा कल्याणी नृपनय-विधौ सत्त्व-सबला ।
अवन्तो राजस्वं नियतिरिव सिद्धान्त-कुशला
धरापुत्री सेयं भवतु भुवि भव्याय "कमला" ॥

—श्रीगिरिजाप्रसादः 'गिरीशः'

# संस्कृत संवर्धन और राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन



मोतीलाल जोशी
महामंत्री

### सम्मेलन का उद्‌भव

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन राजस्थान का सबसे पुराना और प्रमुख संगठन हैं, जिसका जन्म देश की आज़ादी के साथ हुआ ।

सम्मेलन का उद्देश्य संस्कृत शिक्षा के प्रचार-प्रसार तथा संस्कृत भाषा एवं साहित्य को राजकीय योजनाओं और कार्यक्रमों में समुचित स्थान दिलाना और इसमें विद्यमान वैज्ञानिक एवं तात्विक पक्ष को जन-जन तक पहुँचाना है ।

### सम्मेलन का गतिशील नेतृत्व

सम्मेलन के स्वरूप, उसकी व्यापकता और साधना की परम्परा गौरवपूर्ण रही है । सम्मेलन को सदैव चोटी के विद्वानों एवं प्रमुख जननायकों का नेतृत्व प्राप्त होना, इसके गौरव और प्रकर्ष का जीवन्त प्रमाण है । महामहोपाध्याय गिरधर शर्मा, रामधारी शास्त्री, डॉ० मथुरालाल शर्मा, भट्ट मथुरानाथ शास्त्री, विद्याधर शास्त्री, नरोत्तमलाल जोशी, देवीशंकर तिवाड़ी, लक्ष्मीलाल जोशी और मोहनलाल सुखाड़िया का नाम इस प्रसंग में उल्लेखनीय है ।

### स्वतंत्र संस्कृत विभाग

वस्तुत: इस सम्मेलन के माध्यम से ही राजस्थान की संस्कृत शिक्षा के पुनरुद्धार और विकास का सूत्रपात हुआ । सम्मेलन ने सर्वप्रथम कक्षा 6 से 8 में संस्कृत विषय का समावेश, सामान्य शिक्षा के विद्यालय, महाविद्यालयों में संस्कृत विषय प्रारम्भ करने का प्रयास से प्रारंभ किया । बाद में संस्कृत विकास के लिये संस्कृत समिति और उसकी अनुशंसाओं को लागू कराने में पहल की ।

1958 के उदयपुर अधिवेशन में राजस्थान के मुख्यमंत्री सुखाड़िया साहब द्वारा स्वतंत्र संस्कृत विभाग की स्थापना के साथ अन्यान्य सिफारिशों को स्वीकृति दी गई ।

### वेतन शृंखला में वृद्धि

1961 के नवम अजमेर अधिवेशन में संस्कृत महाविद्यालयों के प्राचार्यों, आचार्यों, उपनिरीक्षकों एवं अध्यापकों की वेतन शृङ्खला में वृद्धि की घोषणा हुई ।

## समान वेतनमान

1965 के भीलवाड़ा अधिवेशन पर कक्षा 9 व 10 को पढ़ाने वाले संस्कृत विद्यालयों के शिक्षकों को 1–3–65 से समान वेतनमान देने व छात्रवृत्ति दरों की समानता घोषित हुई।

1966 में मनोहरपुर अधिवेशन के अवसर पर प्रत्येक जिला मुख्यालय के एक तथा उपखण्ड अधिकारी क्षेत्र के न्यूनतम दो उच्च माध्यमिक विद्यालयों में संस्कृत वैकल्पिक विषय प्रारम्भ करने, उच्च प्राथमिक विद्यालयों में संस्कृत अध्यापकों की नियुक्ति के लिये प्रवेशिका / उपाध्याय योग्यता प्राप्त को ही नियुक्त करने तथा स्नातकोत्तर शिक्षा शास्त्री प्रशिक्षण की सम्मेलन द्वारा प्रस्तुत योजना को स्वीकारने की घोषणा हुई।

सम्मेलन के उद्देश्यों एवं विषयों के प्रति समर्पित सदस्य तेरहवें मनोहरपुर महाधिवेशन से अब तक दो दशक के इतिहास पर दृष्टिपात करेंगे तो एक नया चित्र उनके सामने होगा :—

● यह अवश्य है कि जहाँ हमारी विशिष्ट उपलब्धियाँ हैं, वहाँ लम्बे समय तक अधिवेशन न करा पाने की न्यूनता भी है, किन्तु हमारे कदमइस संगठन को मजबूत और गतिशील बनाने तथा नयी शक्ति देने में आगे बढ़ते रहे हैं।

● यह कहना अतिरंजन नहीं होगा कि समूचे देश में शायद ही कोई प्रादेशिक संस्कृत सम्मेलन इसकी समानता रखता हो। आज इसके पास राजधानी में निजी भवन है, छात्रावास का स्वतंत्र भवन है। स्नातकोत्तर प्रशिक्षण तथा शास्त्री, आचार्य शिक्षण के दो महाविद्यालय हैं। इसकी परिसम्पत्ति दो दशक में दस लाख से अधिक आंकी जानी चाहिये। इसका स्थायी कोष डेढ़ लाख से अधिक है। 500 के करीब तो इसके आजीवन सदस्य हैं।

● आलोच्य अवधि में सम्मेलन ने आत्मनिर्भरता के साथ विभागीय शास्त्री, आचार्य परीक्षाओं को प्राथमिक एवं माध्यमिक शिक्षा निदेशालय से संस्कृत निदेशालय में तथा बाद में संस्कृत संकाय बनवाकर राजस्थान विश्वविद्यालय को हस्तान्तरित कराने की सफलता अर्जित की है।

● शिक्षण में गुणात्मकता की प्रतिस्पर्धा के लिए सम्मेलन शास्त्री, आचार्य और शिक्षाशास्त्री में सर्वप्रथम आने वाले छात्रों को प्रतिवर्ष राजस्थान विश्वविद्यालय के माध्यम से स्थायी स्वर्णपदक प्रदान कर रहा है जो मोहनलाल सुखाड़िया, राव धीरसिंह तथा लक्ष्मीलाल जोशी स्वर्णपदक के नाम से जाने जाते हैं।

● विश्वविद्यालय में व्याकरण, साहित्य, ज्योतिष, धर्मशास्त्र, वेद और दर्शन के लिये विश्वविद्यालय स्वर्णपदकों का प्रावधान कराया गया है तथा कुलाधिपति पदक संस्कृत संकाय को भी रोटेशन से देने का परिनियमों में संशोधन हुआ है।

● अन्य शिक्षण विभागों की तरह परम्परागत संस्कृत शिक्षण का विभाग खोलने की माँग विश्वविद्यालय ने स्वीकार ली है जो राज्य सरकार के पास प्रशासनिक स्वीकृति के लिये विचाराधीन है।

● महिला वर्ष में संस्कृत के क्षेत्र में भी बालिका विद्यालयों की स्थापना के कठिन प्रयास किये गये। आज राजस्थान में संस्कृत बालिका विद्यालयों की संख्या एक दर्जन से अधिक है।

● सम्मेलन के प्रस्तावानुसार उत्तम कोटि के संस्कृत कॉलेजों को 90 प्रतिशत अनुदान स्वीकृत हुआ। 1974 में वर्गीकरण के फलस्वरूप समान स्तर की संस्कृत संस्थाओं में अनुदान प्रतिशत की जो विषमता कायम हो गई थी, वह विसंगति समाप्त करायी गई है।

● सामान्य शिक्षा के समानान्तर संस्कृत शिक्षा के वेतनमानों के सुधार की 1965 से चली आ रही माँग माननीय शिक्षामंत्री देवपुरा साहब तथा पूर्व शिक्षामंत्री, वर्तमान राजस्वमंत्री श्रीमती कमला जी के अथक प्रयासों से विद्यालय स्तर तक आंशिक रूप से पूर्ण हो सकी है, किन्तु प्रवेशिका और उपाध्याय के प्रधानों के वेतनमान विद्यालय स्तर पर भी एक स्टेज नीचे हैं, संस्कृत कॉलेज के प्राचार्य और प्रोफेसर का भी वेतनमान माध्यमिक और उच्चमाध्यमिक प्रधानों के समतुल्य है, तथा इसी प्रकार व्याख्याता कॉलेज का एक स्तर नीचा है।

## महाधिवेशन का ग्रायोजन

सम्मेलन का त्रयोदश महाधिवेशन जो मनोहरपुर में हुग्रा उस ग्रायोजन को समीक्षकों ने अभूतपूर्व ग्रायोजन के रूप में परिभाषित किया था – वह माननीया श्रीमती कमला जी के ग्राशीर्वाद का ही प्रतिफल था। 20 वर्ष के ग्रन्तराल के बाद प्रस्तुत चतुर्दश महाधिवेशन भी इनकी शक्ति ग्रौर सामर्थ्य के बलबूते पर ही सम्भव हो सका है। नये राज्य में संस्कृत विद्यालयों की स्थापना, नये विषय खोलना तथा क्रमोन्नतिका का सूत्रपात्र हुग्रा है। ऐसे ही ग्रन्यान्य मूलभूत ग्रौर प्रामाणिक तथ्य हैं– जिनकी पृष्ठभूमि में कमलाजी का नाम संस्कृत का पर्याय बन गया है। इस जयपुर महाधिवेशन की आयोजना में माननीय श्री श्रीराम गोटेवाला की ग्रभिरुचि एवं सक्रिय भूमिका ने हमें साहस दिया। वे सम्मेलन के और संस्कृत के पक्षधर के रूप में हमारे ग्रभिनन्दनीय है।

## सबल नेतृत्व

सुखाड़ियाजी जैसे महान् व्यक्ति ने सम्मेलन को लगातार 16 वर्ष तक सभापति के रूप में जो सक्रिय नेतृत्व प्रदान किया उसी के परिणामस्वरूप यह ग्रनेक उपलब्धियाँ अर्जित कर सका है–इसी परम्परा में सम्मेलन को एक ऐसे व्यक्तित्व का सीधा नेतृत्व प्राप्त करने का सौभाग्य प्राप्त हुग्रा है जिनकी संस्कृत के विकास के लिए नैसर्गिक निष्ठा है, संकल्प ग्रौर चिन्तन की प्रखरता है। इसी प्रकर्ष ने राजस्थान के संस्कृत जगत् के भावी जीवन के स्वागत में ग्रपने जो पदचिह्न ग्रंकित किये हैं वे ग्रमृतमय, ग्रमिट ग्रौर मंजिल की सही दिशा में बढ़ने वाले रहे हैं।

## नई शिक्षा नीति

प्रधानमंत्री माननीय श्री राजीवजी गाँधी द्वारा प्रवर्तित नई शिक्षा नीति में मानवता ग्रौर चारित्रिक उत्थान के लिये जो प्राथमिकताएँ रेखांकित की गयी हैं उनसे संस्कृत के प्राचीन ग्रौर अर्वाचीन ग्रंथों का मूल्यांकन ग्रावश्यक हो गया है; तभी भारतीय संस्कृति की पूर्णता संस्कृत से सिद्ध हो सकेगी संस्कृत के नवोन्मेष क्षणों में परम विदुषी माननीया कमलाजी द्वारा सम्मेलन का नेतृत्व ग्रहण करना संस्कृत के लिये, संस्कृतकर्मियों के लिये ग्रौर संस्कृत के विद्वान्, विचारक, चिंतक ग्रौर मनीषियों के लिये सदा सर्वदा संबल का काम करेगा।

## संस्कृत शोध संस्थान की स्थापना

सच पूछा जाय तो माननीया कमला जी की पहल पर संस्कृत शोध संस्थान परियोजना का प्रारूपण जितना प्रभावोत्पादक एवं सुव्यवस्थित हुवा है ग्रब उसका मूर्तरूप भी उतना ही सुगठित ग्राधार पर ग्रनुकरणीय बन सकेगा ऐसी संस्कृत जगत् की मनोकामना है।

## विकास में गतिरोध

राजस्थान में संस्कृत शिक्षा की स्थिति के विकास में निरन्तरता का ग्रभाव रहा है ग्रौर उसका कारण राज ग्रौर समाज के लिये संस्कृत की उपयोगिता ग्रौर ग्रावश्यकता को न समझ पाना रहा है। राष्ट्रीय एकता, ग्रनुशासन, साम्प्रदायिक सद्भाव कुछ ऐसी मूलभूत जरुरतें हैं, जिनमें संस्कृत ही प्रकाश देती है ग्रौर यह हमेशा-हमेशा प्रकाश देती रहेगी।

## मुख्यमंत्री जी से ग्राकांक्षा

हमारे मुख्यमंत्री माननीय श्री हरिदेव जोशी राजस्थान मंत्रिमण्डल में प्रभावशाली मंत्री के रूप में रहते आए हैं। सुखाड़ियाजी जैसे दूरदर्शी एवं साहित्य, कला ग्रौर संस्कृति के प्रेमी ने नए राजस्थान का निर्माण किया है ग्रौर वह निर्माण निरन्तर बना रहे इसके लिए जोशी जी का अथक प्रयास रहा है। उस परिपक्व ग्रनुभव के ग्राधार पर राजस्थान के नागरिक एवं संस्कृतानुरागी यह ग्राशा करते हैं कि माननीय जोशी साहब के नेतृत्व में संस्कृत शिक्षा ग्रनवरत पुष्पित एवं फलित होगी।

●

# परामर्श

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन

# त्रिदिवसीय जयपुर महाधिवेशन

## अभिनन्दन :
## माननीया श्रीमती कमला द्वारा

अधिवेशन के मुख्य अतिथि और राजस्थान के शिक्षा मन्त्री माननीय श्री देवपुरा जी । संस्कृत साहित्य सम्मेलन के अवसर पर देश और प्रदेश के विभिन्न कोनों से आये उद्भट विद्वान् संस्कृत शिक्षा क्षेत्र में कार्यरत संस्थाएँ और उनके पदाधिकारी, सम्मेलन के पदाधिकारी तथा विशेष रूप से निमन्त्रित महानुभावों और सज्जनों !

आज इस संस्कृत साहित्य सम्मेलन के लिए यह बहुत गौरव का विषय है और संस्कृत जगत् के लिए यह बहुत प्रसन्नता का विषय है कि संस्कृत के महत्व को उजागर करने के लिए, संस्कृत शिक्षा के सम्बन्ध में चर्चा करने के लिए, संस्कृत के इस रूप को समाज, सरकार व जन-जन तक पहुँचाने के लिए और इसके मूल में जो तत्व-दर्शन छिपा हुआ है, उसे हमारे कर्णधारों तक पहुँचाने के लिए हमारे देश के राज्य के सभी विद्वज्जन व मनीषी महानुभाव इस त्रिदिवसीय चर्चा में उपस्थित हुए हैं । मैं आप सभी का हृदय से बहुत-बहुत अभिनन्दन करती हूँ, स्वागत करती हूँ और आभार मानती हूँ कि आप सबने इस विषय में अपनी रुचि, अपनी लगन और अपना मार्गदर्शन देने के लिए हमको आभारित किया । विशेष तौर से मैं माननीय देवपुराजी का आभार प्रकट करना चाहती हूँ कि वे इस सम्मेलन को अपना आशीर्वाद देने के लिए और शिक्षा विभाग तथा संस्कृत विभाग के माध्यम से इसे और सक्रिय करने की दिशा में मार्गदर्शन देने के लिए यहाँ पधारे ।

मैं इस मौके पर राष्ट्र के विभिन्न कोनों से आये विद्वानों का स्वागत करती हूँ और देश के कर्णधारों से प्राप्त मार्गदर्शन, आशीर्वाद और संदेशों के लिए अपनी ओर से, सम्मेलन की ओर से तथा प्रदेश के संस्कृत जगत् की ओर से आभार व्यक्त करती हूँ ।

### स्वागत :
### श्रीराम गोटेवाला द्वारा

महाधिवेशन के स्वागत मन्त्री श्रीराम गोटेवाला ने अतिथियों का स्वागत करते हुए बताया कि नई शिक्षा नीति में संस्कृत को पर्याप्त स्थान नहीं दिया जाना, बिना आत्मा वाले शरीर के समान है । उन्होंने राज्य सरकार से संस्कृत के विकास कार्यों के लिए शोध संस्थान की स्थापना किए जाने का अनुरोध किया ।

## उद्घाटन :
## माननीय श्री हीरालाल देवपुरा द्वारा

सम्मेलन के स्वागताध्यक्ष जी, अध्यक्षा जी, उपकुलपति जी एवं विद्वत्जन !

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन में मुझे याद किया, उसके लिए मैं आप सबका आभारी हूँ । मैं अपने को सौभाग्यशाली मानता हूँ । सौभाग्यशाली; इसलिए कि मैं अपने आपको इससे जुड़ा पाता हूँ । संस्कृत हमसे, हमारे जीवन से आज से नहीं वरन् आदिकाल से जुड़ी हुई है । संस्कृत के लिए आज जितना कहना पड़ रहा है. वस्तुतः इसे हम अपना दुर्भाग्य मानते हैं, क्योंकि संस्कृत को हम जीवन पद्धति मानते हैं । उसे केवल भाषा के रूप में नहीं, अपितु संस्कृति के रूप में देखते हैं, पर आज संस्कृति हमसे दूर लगने लगी है, आज उसके लिए चिन्तन करना पड़ रहा है । कमला जी जब अपनी बात कह रही थीं, तो उन्होंने भी संस्कृत को जीवन-पद्धति माना, मात्र भाषा के रूप में नहीं; वह हमारी अपनी संस्कृति है, जीवन-पद्धति है । समय के अन्तराल से ऐसी परिस्थितियाँ आईं । हम

संस्कृत या संस्कृति को भूल गए और हमने अपने आपको ही विदेशियों को सौंप दिया। भूली बातों को आज याद करना पड़ रहा है। वातावरण इतनी तेज गति से बदल रहा है कि हम कदम से कदम मिलाकर चलने में अपने को असमर्थ पाते हैं।

श्री देवपुरा ने कहा कि वैज्ञानिक युग है, नई शोध अन्वेषण के साथ कुदरत में छिपी वस्तुएँ उजागर हो रही हैं। जब उसको हम अपने ग्रन्थों में, साहित्य में देखते हैं तो प्रकृति के साथ जुड़े नजर आते हैं। सच पूछा जाय तो हम ही 'मूल' हैं; हम जन्मदाता हैं पर 'वे' हम पर हावी हो गए हैं, इस स्थिति से ऊपर उठना है। दुर्भाग्य है हमारा, हम पाश्चात्य रंग में रंग गए, वही रंग हम पर छाया हुआ है। हमारी संस्कृति पिछड़ी हुई कही जा रही है। विज्ञान के युग में अग्रगामी स्थिति बननी चाहिए, पर हम दिन-ब-दिन पीछे की ओर चलते चले जाते हैं। क्यों?

## 21वीं सदी में कदम से कदम मिलाकर

श्री देवपुरा ने कहा कि 21वीं सदी में दुनियाँ में कदम से कदम मिलाकर चलना है। उसके पीछे एक दृष्टिकोण है, सारी दुनियाँ के साथ अपने आपको आगे बढ़ाने का। आगे देखते हुए हमें आगे बढ़ना है।

नई शिक्षा नीति का जिक्र करते हुए श्री देवपुरा ने कहा कि वह मानवता और चारित्रिक उन्नयन पर बल देती है। वह संस्कृति को आधार मानकर चल रही है। हम अखिल भारतीय सम्मेलन में बैठे हैं, जहाँ देश के कोने-कोने से संस्कृत के विद्वान् आए हैं, परिवर्तन की बात सोचते हैं? वर्तमान शिक्षा नीति में क्या दोष है? मेरे खयाल से दोष केवल है तो इतना भर कि इसने हमें विद्वान् अवश्य बनाया है पर मानव नहीं बनाया। अगर यह कहें कि मानव को मानवता से दूर हटा दिया, इसीलिए आज सारी चिन्ताएँ हैं? आवश्यकता है बालक को ढालने की, मानव के रूप में उभर कर सामने लाने की। नैतिकता और संस्कृति के साथ जोड़कर शिक्षा नीति को अब क्रियान्वित किया जाना है। "संस्कृत" भाषा नहीं "संस्कृति" है। एक जीती जागती संस्कृति, इसीलिए नई शिक्षा नीति में नैतिकता और मानवता पर बल दिया गया है।

## विद्वज्जनों की भाषा

श्री देवपुरा ने कहा कि हमें व्यावहारिक बनना है, संस्कृत बोलचाल की भाषा बन जाए, यह मेरे खयाल से फिलहाल संभव नहीं। संस्कृत विद्वज्जनों की भाषा है और वह विद्वज्जनों की ही रहेगी। संस्कृत जितनी शुद्ध रूप में दक्षिण में बोली व समझी जाती है, उतनी उत्तर में नहीं। संस्कृत साहित्य में उदात्त जीवन और चारित्रिक उन्नयन के असंख्य उदाहरण भरे पड़े हैं। रामायण घटी है या नहीं? कोई कहता है कि वह काल्पनिक है। वाल्मीकी ने रामायण की कल्पना की। राम का सारा चरित्र चित्रण किया है, बालपन से अन्त समय तक। मित्र-मित्र से, मित्र-दुश्मन से, भाई-भाई के प्रति, पति-पत्नी के प्रति कैसा व्यवहार करे? यह हमें सिर्फ संस्कृत के माध्यम से ही पता चल पाता है। राम रावण की कल्पना कौन सी संस्कृति करती है? अतः संस्कृत में छिपे जीवन चरित्रों को जन-जन तक पहुँचाना है। अब भाषा की समस्या आ सकती है? लोगों तक पहुँचना है तो संस्कृत से अनुवाद करके पहुँचना चाहिये। विश्व मानव बनना है तो अनुवाद करके समझना होगा। भौतिक युग में मन अशान्त रहता है, पर हमारा दुर्भाग्य है कि हम अपनी विद्या को सीमित दृष्टिकोण के कारण किसी को नहीं देते। विद्या का तो कायदा है कि इसे जितना खर्च किया जाएगा, वह उतनी ही बढ़ेगी, पर हमने उल्टा किया। हमने सोचा मेरा ज्ञान दूसरे तक क्यों पहुँचे? ज्ञान किसी की धरोहर नहीं, किसी की सम्पत्ति नहीं, आप कहीं भी हों, ज्ञान ही आपको अमर कर सकता है। अतः संस्कृत को बाँटो, खर्चो। तभी संस्कृत का फैलाव होगा, संस्कृत का फैलाव करिये।

## संस्कृत संवर्द्धन : शासकीय प्रयास

श्री देवपुरा ने बताया कि सुखाड़िया जी ने संस्कृत प्रचार-प्रसार के लिये बहुत महत्वपूर्ण कार्य किये। संस्कृत को शिक्षा क्रम में ऐच्छिक विषय के रूप में प्रविष्ट किया गया है। राजस्थान में स्वतन्त्र रूप से संस्कृत निदेशालय है। संस्कृत पाठशालाएँ खोली गई हैं। संस्कृत को विश्वविद्यालय की डिग्री तक जोड़ा है। संस्कृत में पढ़ने वालों के साथ भी समान स्तर पर व्यवहार किया गया है। हमने राजस्थान में संस्कृत अकादमी बनाई है।

कमला जी ने शोध संस्थान की परियोजना बनाई है, वह तो बनना ही चाहिये। राजस्थान सरकार शोध संस्थान के लिए हर सम्भव सहायता करेगी, माना कि सरकार के सामने प्राथमिकताएँ होती है, फिर भी हम यथासाध्य सहायता करेंगे।

मुझे इस जयपुर महाधिवेशन का उद्घाटन करते हुये अत्यन्त प्रसन्नता है।

धन्यवाद! जयहिन्द।

# अध्यक्षीय उद्बोधन : माननीया श्रीमती कमला द्वारा

## संस्कृत, हमारा जीवन है

मेरी मान्यता है कि जितनी हमारी श्रुतियाँ हैं और जो हमारे देश का धरातल है उसको समझें, सोचें, अपनी योजनाओं में रखें, उसके लिए ज्यादा से ज्यादा प्रावधान कर सकें, इस तरह के सामूहिक प्रयत्न करने के लिए मैंने आप सबको तकलीफ दी है। मैं समझती हूँ कि इसमें दो राय नहीं है कि आज संस्कृत भाषा समाज में चाहे जिस छोटे से छोटे रूप में हो, संस्कृत का अपना उजाला है और अपना प्रकाश है, जो सभी के हृदयों में प्रेरणा फूँकता है, किसी को अनजाने में और किसी को ज्ञान के माध्यम से, तो किसी को संस्कारों के माध्यम से। किसी न किसी रूप में देश का हर इन्सान, हर नागरिक इसके साथ जुड़ा हुआ है। इसे हम ज्ञान के साथ, चेतना के साथ समझ कर, राज और समाज को समझाएँ कि संस्कृत तुम्हारा जीवन है, संस्कृत तुम्हारी धरोहर है। इसने अपने को जीवन के साथ जोड़ा है। आज संसार और समाज बहुत सारी समस्याओं से पीड़ित है, उनका निराकरण संस्कृत में निहित है।

## प्रकाम्य अभिव्यक्ति का माध्यम

भाषा, सभ्यता और संस्कृति को अलग-अलग स्वरूप प्रदान करती है। तमाम देशों की अपनी अलग-अलग सभ्यता और संस्कृति है। अलग-अलग देश अपनी अलग-अलग भाषाओं में काम करते हैं और उसीमें अपनी अभिव्यक्ति करते हैं। भाषा इन्सान के भावों की, विचारों की, क्रियाकलापों की, कुछ संदेशों की, कुछ उच्चारण कर सकने की उद्विग्नता और अविघ्नता की अभिव्यक्ति का एक माध्यम है। अपनी बात को कहने के लिए अनादिकाल से मनुष्य सुनियोजित ढंग से काम करता है। लोगों तक अपनी बात पहुँचाने के लिए वह भाषा का आश्रय लेता है। सब अपनी-अपनी बातको समझाने के लिए भाषा को माध्यमरूप में काम लेते हैं। इससे अपना हँसना भी बताते हैं, रोना भी बताते हैं, सब कुछ प्रकट करते हैं।

## चिरन्तन-भाषा

हमारी भाषा और दूसरी भाषाओं में यदि कोई फर्क है तो वह यह है कि हमारी भाषा 'संस्कृत' अभिव्यक्ति का बहुत सशक्त माध्यम है। तात्विक विश्लेषण के आधार पर बनी भाषा है। हमारे अंतरिक्ष में अनादि नाद के साथ जो स्वर लहरी गूँजती है, शब्दों का तन्त्र जो काम करता है, उसके साथ हमारा मनोयोग, हमारे प्रकट होने की अभिलाषा, हमारे उच्चारण की विधाएँ हैं, व हमारे शब्द की तन्त्रिकायें है वह चिरन्तन है, शाश्वत हैं, सत्य है, व्योम में गूँजती हैं। उसके साथ हम जो नैसर्गिक रूप से प्रकट करते हैं वह और ब्रह्माण्ड में गूँजता अनादि नाद, इन्सान में प्रकट करने की अभिलाषा के साथ जुड़ा हुआ है, इसीलिए संस्कृत शाश्वत है, सत्य है, चिरन्तन है, हमारे विचारों को आधार देनेवाली है।

## संस्कृत के तपस्वी-निर्माता

संस्कृत को बनाने वाले बहुत बड़े पढ़े-लिखे विद्वान् नहीं थे, लिखने-पढ़ने में बहुत कुशल लोग नहीं थे, लेकिन उन लोगों ने अपनी तपस्या और साधना के साथ युग-युगों तक इस सृष्टि के तमाम क्रियाकलापों में अपने आपको समाहित किया। इसको वे हवा के साथ, सूर्य की रोशनी के साथ, इसके ताने-बाने के साथ, इसके झरने की बहती मन्द-मन्द जल धारा के साथ और इन्सान के साथ जुड़े पेड़-पौधे, पत्थर, पहाड़ तथा उनमें से निकलने वाली ध्वनियों के साथ जिन्हें कि आम आदमी नहीं सुन सकता, हमारे ऋषि-महर्षियों ने अपनी साधना से प्रकृति के वास्तविक रूप से जोड़ा अपने आप को व्यापकरूप और प्रकृति में जितनी भी शक्तियाँ हैं—चाहे सोने की हो, चाहे पीने की हो, चाहे हवा की हो, चाहे पृथ्वी की हो, हर किसी चीज की शक्ति का भाषा के साथ उन्होंने इस प्रकार नैसर्गिक रूप से जोड़ा कि प्रकृति और पुरुष में जो शक्तियाँ समाहित हैं, उन्हें समाज को आगे बढ़ाने के लिये, समाज को स्वस्थ रखने के लिये, कल्याण के लिये, उसे सुखी और उन्नतिशील बनाने के लिये काम में लिया जा सके। प्रकृति में अपने आपको खोकर और प्रकृति के ऊपर खड़े होकर, देखकर सारी संस्कृत भाषा की संरचना की। आप कल्पना कीजिये कि एक भाषा जो सिर्फ लाइब्रेरी में बैठ कर तैयार की गई, और एक भाषा वह तैयार की गई जो मनुष्य और युगों-युगों की तपस्या के बाद प्रकृति, विद्वान् पुरुष और इस सारी संस्कृति का अध्ययन करके, देखकर के, अपनी जरूरत के अनुसार जिसे उभारा गया। यद्यपि आज संस्कृत भाषा हमारी अभिव्यक्ति की भाषा नहीं है, अपितु संस्कृत भाषा के अन्दर इस सृष्टि के सारे क्रियाकलाप हैं, इसकी क्रिया, प्रतिक्रिया और अन्तः क्रियाओं में क्या-क्या संघर्ष होता है? कैसे शक्ति पैदा होती है? उस शक्ति से क्या-क्या किया जा सकता है और उस शक्ति का मनुष्य की देह से क्या ताल्लुक है?

मनुष्य की देह में क्या-क्या आयोजन किए गए हैं ? और उसने कितने बारीक तन्त्रों के साथ बड़ी से बड़ी साधना से इन सब चीजों का इस भाषा में विश्लेषण किया गया है । संस्कृत देव-वाणी है, ऋषि-मुनियों ने इसको बनाया है । इसलिए कि यह संसार का मर्म है, प्रकृति का जीवन है । संस्कृत भाषा अपने आप में संसार की सर्वोत्कृष्ट भाषा है । इससे कोई भी इन्कार नहीं कर सकता । इस भाषा के साथ इस देश की संस्कृति, सभ्यता जुड़ी हुई है । इसमें अपार आधार है, मानव के जीवन का । इसने देश की संस्कृति के लिए जीने का, मरने का दर्शन दिया । मानव किस प्रकार अपने जीवन को सुखी बनाए, देह को स्वस्थ बनाए, और मानव कल्याण के लिए कार्य करे । यह सारा का सारा जितना संस्कृत साहित्य में है, उतना और किसी में नहीं । सारा संस्कृत साहित्य इसी से भरा पड़ा है । एक तरफ उन्होंने इन्सान को प्रकृति की सर्वश्रेष्ठ रचना माना । भगवान ने सृष्टि में जो रचना की है, अगर कोई उसमें कृति है तो वह अनुपम और श्रेष्ठतम कृति मनुष्य ही है । मनुष्य के मस्तिष्क में, इस मानस में, इस कुण्डली में, इस देह में, ब्रह्माण्ड का एक तरह से उसने स्वरूप उंडेला है । मनुष्य उन तमाम को साधना के जरिए, अपनी मेहनत के जरिए किस तरह उन शक्तियों को उजागर करे, उन्हें प्रस्फुटित करे जिससे कि उसे प्रकृति जो देना चाहती है, उसे वह पकड़ सके ।

सृष्टि में सब कुछ है । सृष्टि से लेने का ज्ञान हमारे संस्कृत साहित्य में भरा पड़ा है । चाहे कैमिस्ट्री की बात हो, फिजिक्स की बात हो, साइन्स की बात हो या अस्त्र-शस्त्र बनाने की बात हो । इस संसार और समाज में जितने भी ज्ञान और विज्ञान को बढ़ाने के तरीके हैं, उन सबके सूत्र, उन सबके ज्ञान तत्व एवं उन सबके मार्गदर्शन संस्कृत साहित्य के ग्रन्थों में मौजूद हैं । कालान्तर में एक ऐसा समय आया जब उसे पीछे हटना पड़ा, नीचे जाना पड़ा और जब हमारा देश आजाद हुआ, हमें खुशी है कि हमारी भारत सरकार ने और राज्य सरकारों ने भी इसके पुनरुत्थान के लिए, इसको अपना सही स्थान दिलाने के लिए बहुत से प्रयत्न किए और हम काफी कुछ आगे उठकर आने की कोशिश में लगे । अभी बहुत कुछ कमियाँ हैं । बहुत कुछ करना है, बहुत कुछ सुनना है । अपनी आकांक्षाओं को उजागर किया है और हम कह सकते हैं कि हमें अपना स्थान मिलना चाहिए पर यह हमारा लक्ष्य नहीं है । हम कहते हैं कि समाज और राज यह समझे कि संस्कृत हमारा जीवन है, संस्कृत हमारी संस्कृति है, संस्कृत हमारा आधार है, संस्कृत हमारा उन्नत मस्तक है और संस्कृत समाज का, दुनियां का, मानव कल्याण का एक स्रोत है । जिस दिन हमारा समाज और हमारी सरकार यह मान जाए, उस दिन हमारी उपलब्धि बहुत कुछ हो सकेगी । इसलिए इस सम्मेलन के माध्यम से जहाँ एक ओर हम सरकार से कुछ कहेंगे, उससे पहले हम अपने आपसे कहना चाहते हैं कि संस्कृत में जितनी अनोखी धरोहर ज्ञान-विज्ञान की है, उसे आज उजागर करना चाहिए, प्रकाश में लाना चाहिए । अनुवाद कर लोगों को आज की भाषा में पहुँचाना चाहिये । संस्कृत जो मूलभूत है और संस्कृत के साथ जो ज्ञान-विज्ञान जुड़ा है, जो अथाह सागर है, उसमें डुबकी लगाकर, उन रत्नों को निकाल कर संसार के सामने रखने का यह बहुत बड़ा ज्वलन्त प्रश्न है ? इस दिशा में हम बहुत कुछ नहीं कर सके हैं ।

मेरा संस्थाओं से, विद्वज्जनों से करबद्ध निवेदन है कि जितने हमारे संस्कृत के प्राचीन ग्रन्थ हैं, उनका छोटा-छोटा सरल रूप में सार करके लोगों को उनकी भाषा में पहुँचाएँ तो जो एक निराधार धारणा कुछ लोगों में पनपी है कि यह धर्म विशेष के ग्रन्थ हैं या किसी एक जाति विशेष के ग्रन्थ हैं वह समाप्त हो सके । सच तो यह है कि संस्कृत भाषा के ग्रन्थों में न किसी जाति विशेष का उल्लेख है, न किसी धर्म विशेष का उल्लेख है बल्कि उनमें सृष्टि का, सृष्टि के रचियता का और जो उसकी श्रेष्ठतम कृति इन्सान है, उस का उल्लेख है ।

एक-डेढ़ महिना लगाकर राजस्थान संस्कृत शोध संस्थान का एक मसौदा सातवीं पंचवर्षीय योजना के लिए हमने तैयार किया । उसके सम्बन्ध में सरकार का अपना मन बना और उन्होंने कहा कि हम इसके लिये प्रावधान करने का विचार करेंगे । इस पूरे मसौदे में संस्कृत के शोध के लिए ग्रन्थों के संकलन के लिए, अनुवाद के लिए और संस्कृत संवर्धन के लिए जो काम आगे होना है उसके लिए सुविधाएँ करनी हैं, उसका हमने उसमें प्रावधान किया है । आप सभी महानुभावों से निवेदन है कि आप इस मसौदे पर चिन्तन करें-परिवर्तन का परिवर्द्धन का, संशोधन का सुझाव हमें दें । वस्तुतः संस्कृत को अगर जीवन्त रखना है तो, या संस्कृत में समाविष्ट ज्ञान को हमें जन-जन तक पहुँचाना है तो जरूरी है कि शोध संस्थान जैसी संस्था की स्थापना की जाए ।

मैं एक बार पुनः माननीय देवपुरा जी और सम्मेलन में पधारे सभी विद्वज्जनों का हृदय से अभिनन्दन एवं आभार प्रकट करती हूँ ।

सम्मेलन के महामन्त्री पं० मोतीलाल जोशी ने राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का प्रतिवेदन प्रस्तुत किया। कार्यवाहक सभापति डॉ० पी. एल. भार्गव ने धन्यवाद ज्ञापित किया।

## उद्‌बोधन :
## माननीय श्री हरिदेव जोशी द्वारा

सम्मेलन को सम्बोधित करते हुये मुख्यमन्त्री श्री हरिदेव जोशी ने कहा है कि राज्य में संस्कृत के विकास में पैसे की कमी को बाधा नहीं बनने दिया जाएगा परन्तु हम सब को भी इसके विकास के लिये समर्पित होकर काम करना होगा। श्री जोशी ने कहा कि राजस्थान देश का पहला राज्य है जहाँ संस्कृत को जन-जन तक पहुँचाये जाने के लिये संस्कृत का पृथक् निदेशालय एवं संस्कृत अकादमी की स्थापना की गयी है। त्रिभाषा फार्मूले में भी राजस्थान में इसे प्रमुख स्थान दिया गया है। आपने कहा कि जयपुर को संस्कृत विद्वानों का जनकी होने का गौरव प्राप्त है, जिसे बनाये रखना है।

श्री जोशी ने कहा कि अनेक संस्कृतियाँ इस संसार में आई और विलीन हो गई लेकिन हमारी हस्ती नहीं मिटी। संस्कृत के कारण ही हमारी संस्कृति बनी हुई है। भारत के प्राचीन वाङ्मय को समझने की आकाँक्षा है तो संस्कृत को समझना आवश्यक है। श्री जोशी ने कहा कि उपनिवेशवादी समय में संस्कृत को मातृ-भाषा माना जाता था लेकिन परिवर्तन के दौर के साथ-साथ यह सिद्ध हो गया है कि संस्कृत में मौलिक चिन्तन की पर्याप्त क्षमता है। उन्होंने कहा कि दुनियाँ में संस्कृत भाषा के ग्रन्थों का जितना अनुवाद हुआ है उतना अन्य किसी भी भाषा के ग्रन्थों का नहीं हुआ।

श्री जोशी ने कहा कि हमें दूसरों से नहीं अपनों से अपनी चीज को समझने का प्रयास करना चाहिये। हमारे ऋषि-मुनियों ने हजारों वर्ष पहले 'वसुधैव कुटुम्बकम् के' माध्यम से संसार में शांति का सन्देश दिया था जो उस समय सत्य था और आज भी सत्य है, हमें अपनी संस्कृति के इस तथ्य को उजागर करना है।

सम्मेलन की ओर से विशिष्ट सेवाओं पर तीन संस्कृत विद्वानों, पं. जगदीश शर्मा, पं. नवल किशोर काँकर एवँ डॉ. मण्डन मिश्रको शाल और श्रीफल से सम्मानित किया गया। जोशी ने इस अवसर पर सम्मेलन की ओर से प्रकाशित चार पुस्तकों का भी विमोचन किया। इनमें शंकरलाल शर्मा, फतेहपुर की "शशिप्रभा" राजकीय आचार्य संस्कृत महाविद्यालय मनोहरपुर के प्राचार्य मोतीलाल जोशी की, "प्रबोध-चन्द्रिका" व प्रो० राजेन्द्र मिश्र, वेद विभागाध्यक्ष, महाराज संस्कृत कॉलेज जयपुर की "आपस्तम्बीयोद्वाह मोक्षगम" तथा आचार्य उमेश शास्त्री का "बिल्वमंगलम्" (उपन्यास) है।

सम्मेलन के महामन्त्री पं. श्री मोतीलाल जोशी ने महाधिवेशन के अवसर पर प्रकाशित स्मारिका मुख्यमन्त्री को भेंट की।

## समापन :
## माननीय श्री हीरालाल देवपुरा द्वारा

माननीया श्रीमती कमला जी, राज० विश्वविद्यालय के कुलपति डॉ० अग्रवाल साहब, उपस्थित विद्वज्जन, देवियों एवं सज्जनों !

वास्तव में मुझे बहुत प्रसन्नता है कि सम्मेलन में जो परिषदें बनीं उन परिषदों ने संस्कृत के विकास की दृष्टि से, संस्कृत के शोध की दृष्टि से और संस्कृत में छुपे हुये विज्ञान को विश्व के सामने लाने की दृष्टि से जो सुझाव, जो सिफारशें की गई और साथ ही साथ संस्कृत में जो सेवारत स्कूल, कॉलेज चाहे विश्वविद्यालय हो उनके साथ जो कुछ असंगतियाँ रही उससे मुझे लगा यह सम्मेलन केवल आमतौर पर जो दूसरे साहित्य सम्मेलन है उस प्रकार का सम्मेलन न होकर एक बिजनैसमैन-सम्मेलन हुआ। जिस सम्मेलन में कुछ ठोस कार्य कर, कुछ ठोस सुझाव अपने स्वयं के लिये भी, राज्य सरकार के लिये भी और शिक्षण जगत् में संस्कृत को बढ़ावा देने के लिये किये जायें या फिर यू.जी. सी. के लिये हो चाहे विश्वविद्यालय के लिये हो, कुछ ठोस सुझाव दिये ; यदि यह परम्परा इसी प्रकार के सम्मेलनों के तहत चलती रही तो मैं मानता हूँ यह सम्मेलन सफल सम्मेलन होगा और हम अपने लक्ष्य को प्राप्त करने में निश्चित रूप से सफल हो सकेगें।

### माँग नहीं, समर्पण का भाव

श्री देवपुरा ने कहा कि माँगने से कोई चीज मिलती नहीं लेकिन उसके पीछे अगर कार्य की शक्ति है तो कोई कारण नहीं कि उसकी माँग को स्वीकार नहीं किया जाये। जिस किसी को भी स्वीकार करना हो स्वीकार न किया जाय और

उसको सफलता न मिले तो आपका यह निश्चय कि संस्कृत के लिये आप केवल माँग ही नहीं रहे हैं वरन् स्वयं अपने आपको समर्पित करते हुये, इसको आगे बढ़ाने के लिये कृत संकल्प हैं। यह सबसे बड़ी बात और सबसे बड़ी सफलता की बात मैं इस सम्मेलन के लिए मानता हूँ। जहाँ तक राज्य सरकार का सवाल है और जो दायित्व आपने इसमें राज्य सरकार पर दिया है, मैं पहले भी स्पष्ट कर चुका हूँ कि इसको बढ़ावा देने के लिये पूरे विवरण के साथ बता चुका हूँ इसको मैं दुहराने की आवश्यकता नहीं समझता हूँ। जहाँ तक विसंगतियों का सवाल है सम्बन्धित व्यक्ति इस बात को जानते होंगे कि इन विसंगतियों को दूर करने में शायद उनको ख्याल हो तो, सबसे पहला काम हमने ही शुरू किया था और विसंगति तभी से दूर होना प्रारम्भ हुई। यह बहुत बड़ी विसंगतियाँ थी और ऐसा माना जाता था कि आयुर्वेद और संस्कृत के लोग जैसे दूसरी पंक्ति के लोग हों लेकिन जब से यह प्रश्न हमारे सामने आया तो हमने कहा कि यह बात सही नहीं है जो जिसके समकक्ष हों उनको उसी रूप में माना जाना चाहिये। आयुर्वेद के वैद्यों को डॉक्टरों से हम क्यों किसी कदर कम मानें उनकी शिक्षा, उनका सारा कार्यक्रम उनका सारा पाठ्यक्रम उसी के अनुरूप है उतना ही समय उनको देना पड़ता है तो क्यों उनको किसी तरह कम माना जाय। संस्कृत के हमारे प्राध्यापक, अध्यापक और व्याख्याता जो भी हों वे अगर उसी के समकक्ष हैं, उसी हिसाब से है तो फिर क्यों उनको कम माना जाय इसीलिये उस समय मैंने आपसे कहा था कि संस्कृत की हमारी उपाधियाँ पहले संस्कृत के अनुरूप उसी हिसाब से होती थी आचार्य, शास्त्री, उपाध्याय आदि लेकिन आज कुछ मान्यतायें ऐसी बन गयी हैं कि समकक्ष हमको ना मिले तो इनको यूनिवर्सिटी के समकक्ष लाने के लिये, यूनिवर्सिटी में जो उपाधियाँ दी जाती हैं उस हिसाब से इन उपाधियों को भी स्वीकार किया गया, ताकि लोगों में इस बात का अहसासहो कि ये सब समकक्ष हैं। आज तक जोउपाधियाँ हम देते थे विद्वद्जन तो जानते हैं,वेउपाधियाँ विश्वविद्यालय से दी जाने वाली उपाधियों के समकक्ष हैं, बराबर हैं लेकिन फिर भी आप लोग ऐसे समझते थे शायद इनमें कोई भेद है। तब हिन्दी साहित्य सम्मेलन प्रयाग ने फैसला किया, केवल इसलिये ऐसा फैसला किया कि आम लोगों की निगाह में संस्कृत का भी वही स्थान बने जो स्थान संस्कृत अपने आप में माँगती है।

जिस रूप में, जिस भाषा में और जिस प्रकार से लोग उसको ग्राह्य करते हैं उसी रूप में उसी भाषा में और उसी अनुरूप हमको उनके पास पहुँचाना पड़ेगा तब तो उनको वह स्वीकार्य होगा और अगर हमने केवल यह 'दिस इक्वल टु दिस' यह समान है इसके और इसी तरह से हम चलते रहे बताते रहे तो संभवतया आम लोग इस बात को नहीं समझें।

मैं आप के इस समापन के समारोह में उपस्थित नहीं होता तो मैं खुद में अपने आप में कुछ कमी महसूस करता।

मन्त्री महोदय ने इस अवसर पर शास्त्रार्थ परिषद् में संस्कृत के विद्वान् ज्ञानदत्त पाण्डेय और कन्हैयालाल शास्त्री तथा शलाका परीक्षा में प्रथम रहे विद्यामार्त्तण्ड पं० श्री घनश्यामचन्द्र शास्त्री–लक्ष्मणगढ़ को चेरिटेबिल ट्रस्ट बम्बई की ओर से स्वर्ण-पदक देकर सम्मानित किया गया।

सम्मेलन की स्वागताध्यक्ष और राजस्वमन्त्री माननीया श्रीमती कमला ने कहा कि देश की एकता अखण्डता नैतिकता और जीवन दर्शन के लिए संस्कृत को प्रोत्साहन देना होगा और इस प्रकार त्रिदिवसीय महाधिवेशन सानन्द सम्पन्न हुआ।






राष्ट्रपति
भारत गणतंत्र

नई दिल्ली
29 अप्रैल, 1986

## संस्कृत के प्रसार हेतु 'सम्मेलन' का महत्वपूर्ण योगदान

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के चौदहवें अधिवेशन के अवसर पर मैं अपनी शुभकामनाएँ भेजता हूँ। इस संस्थान ने संस्कृत भाषा एवं साहित्य के प्रचार-प्रसार के लिए अपना महत्वपूर्ण योगदान दिया है।

संस्कृत संसार की प्राचीनतम भाषाओं में से है। यह हमारे देश की अधिकांश भाषाओं की जननी है। इसका साहित्य भण्डार बहुत ही विपुल और विस्तृत है। विभिन्न विषयों पर इसमें अनेक महत्वपूर्ण ग्रन्थ लिखे गए हैं। हस्तलिखित ग्रन्थों की प्रतियाँ भी अनगिनत हैं, जो आधुनिक ढंग से प्रकाशित नहीं हो पाई हैं। हमारी संस्कृति का आधार भी इसी साहित्य में मिलता है। मुझे प्रसन्नता होती है जब मैं सुनता हूँ कि संस्कृत के प्रचार और प्रसार के लिए कोई प्रबन्ध किया जा रहा है।

मुझे पूर्ण आशा है कि राष्ट्रीय एकता और अखण्डता तथा परस्पर सद्भावना को ध्यान में रखते हुए राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन, संस्कृत के प्रचार एवं प्रसार में निरन्तर अपना योगदान देता रहेगा।

मैं इस अधिवेशन की सफलता की कामना करता हुँ।

जैलसिंह

(जैलसिंह)




उप राष्ट्रपति, भारत

नई दिल्ली
अप्रैल 29, 1986

## संस्कृत के अध्ययन से एकता एवं नैतिकता में वृद्धि

मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन की चौदहवीं बैठक का इस मई में आयोजन हो रहा है। संस्कृत के अध्ययन से भारतवर्ष में एकता, नैतिकता और संस्कृति के स्तर में वृद्धि होगी, इसमें कोई सन्देह नहीं।

सम्मेलन की परिपूर्ण सफलता के लिए मैं उसके आयोजकों को अपनी शुभकामनाएँ भेजता हूँ।

आर वेंकटरामन

( आर. वेंकटरामन )




प्रधान मंत्री, भारत

नई दिल्ली
1 मई, 1986

## राजस्थान में संस्कृत का सराहनीय कार्य

भाषा के रूप में संस्कृत केवल संचार और अभिव्यक्ति का माध्यम ही नहीं रही है। एक परिपक्व और समृद्ध भाषा के रूप में संस्कृत प्राचीन काल से ही हमारे दर्शन व संस्कृति की उन्नति में सहायक रही है। विदेशों में संस्कृत के प्रसार और प्रभाव के साथ-साथ हमारी संस्कृति अन्य देशों तक पहुँची।

आज भी जबकि यह व्यवहार में इतनी प्रचलित नहीं है, इसके द्वारा हिन्दी सहित भारत की बहुत सी प्रमुख भाषाओं की समृद्धि हो रही है। मुझे प्रसन्नता है कि संस्कृत के अध्ययन और उपयोग में राजस्थान की सरकारी एवं स्वयंसेवी संगठनों ने सराहनीय कार्य किया है।

5 मई को जयपुर में हो रहे राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के 14 वें अधिवेशन की सफलता के लिए मेरी हार्दिक शुभकामनाएँ।

राजीव गांधी

( राजीव गाँधी )




नई दिल्ली
30 अप्रैल, 1986

डॉ० बलराम जाखड़
अध्यक्ष, लोक सभा

## संस्कृत विश्व की आदिकालीन भाषा

अत्यन्त प्रसन्नता का विषय है कि राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन अपना 14वाँ अधिवेशन जयपुर में आयोजित कर रहा है।

देव वाणी संस्कृत विश्व की आदिकालीन भाषा है जिसमें हमारे ऋषि-मुनियों ने वेदों की रचना की और संसार को सभ्यता तथा संस्कृति का संदेश दिया। संस्कृत का महत्व, आधुनिक काल में इस कारण और भी अधिक बढ़ जाता है कि इसी के माध्यम से ऋषि-मुनियों ने राष्ट्रीय भावना, चरित्र निर्माण, देशभक्ति, एकता, कला एवं साहित्य की भावना जन-जन में प्रस्फुटित की थी किन्तु दु:ख है कि इन्हीं से आज का मानव विमुख होता जा रहा है। मेरा पूर्ण विश्वास है कि संस्कृत भाषा के अध्ययन तथा अध्यापन से सभी देशवासियों का मनोबल ऊँचा उठेगा और वे सद्कार्यों में अपना मन लगाकर देश के उत्थान में अपना योगदान दे सकेंगे।

अधिवेशन की सफलता के लिए आयोजकों को मेरी शुभकामनाएँ।

बलराम जाखड़

( बलराम जाखड़ )



सत्यमेव जयते

GOVERNOR OF MADHYA PRADESH

RAJ BHAVAN
BHOPAL - 462003
*May 2, 1986*

## The Key to our Rich & Glorious Cultural Heritage

Sanskrit holds the key to our rich and glorious cultural heritage and only those who have a fairly good knowledge of the past can contribute substantially to the building of the future. This emphasises the importance of the study of Sanskrit in the present day context and I extend my good wishes to the Rajasthan Sanskrit Sahitya Sammelan at Jaipur with the hope that the Sammelan will address itself to the problems in the promotion of Sanskrit as a live language.

**K. M. Chandy**
Governor, Madhya Pradesh



सत्यमेव जयते
GOVERNOR OF WEST BENGAL

RAJ BHAVAN
CALCUTTA

5 मई, 1986

## प्राचीन तथा अर्वाचीन के समन्वय पर संस्कृत भाषा का भविष्य निर्भर

यह निर्विवाद सत्य है कि भारत की वर्तमान संस्कृति एक मिलीजुली संस्कृति है। परन्तु साथ में ही यह भी निर्विवाद है कि विभिन्न धाराओं का न्यूनाधिक समन्वय या समुच्चय तो हुआ है परन्तु भारत की मुख्य विशाल संस्कृति की धारा में दूसरी छोटी-मोटी धाराएँ अपना रंग-रूप आज भी अलग लिए साथ बह रही हैं।

प्रथम तीनों वेदों एवं तत्सम्बन्धी ब्राह्मण ग्रन्थों और अरण्यकों की दिशा एक जैसी थी। अथर्व वेद ने उसमें कुछ परिवर्तन किये। उपनिषदों में वेदान्तसार समुच्चित हुआ। परन्तु उनमें भी कहीं-कहीं भिन्न प्रकार की ध्वनि निकलती है। स्वयं भगवत् गीता भी जिसे अन्तिम उपनिषद् कहना चाहिए, अन्य उपनिषदों से गुणात्मक रूप में भिन्न हैं। बौद्ध तथा जैन तत्व-ज्ञानियों के प्रभाव, शताब्दियों तक, भिन्न दिशा में पड़ते रहे और आज उनका भी भारतीय संस्कृति में अपना स्थान बना हुआ है।

परन्तु एक निष्कर्ष स्पष्ट एवं निर्विवाद है अर्थात् भारतीय संस्कृति एवं भारतीय तत्व-ज्ञान भौतिक जीवन को नकारता नहीं है। जीवन का स्वीकार एवं उसका उत्तरोत्तर विकास हमारे तत्वज्ञान का वास्तविक स्वरूप सिद्ध होता है।

भारतीय संस्कृति का अर्वाचीन जगत में सबसे महत्वपूर्ण योगदान पारिवारिक स्नेह सहयोग तथा सामाजिक एकसूत्रता में है। मुझे आशा करनी चाहिए कि संस्कृत वाङ्मय के ज्ञाता और प्रेमी प्राचीन तथा अर्वाचीन के समन्वय के आधार पर, संस्कृत भाषा के भविष्य की कल्पना करेंगे। उसी दिशा में वास्तविक प्रयास यशस्वी होगा।

**उमाशंकर दीक्षित**




**B. N. PANDE**
GOVERNOR, ORISSA

RAJ BHAVAN
BHUBANESWAR-751008

26-4-1986

मुझे यह जानकर प्रसन्नता है कि राजस्थान सरकार संस्कृत भाषा को वही गौरव और प्रतिष्ठा प्रदान करना चाहती है जो प्राचीन भारत में उसे प्राप्त थी। संस्कृत की श्रेष्ठता को आज यूरोप और अमरीका के विद्वान भी मुक्तकंठ से स्वीकार करते हैं।

सन् 1786 ईस्वी में रायल एशियाटिक सोसायटी, बंगाल का उद्घाटन करते हुए उसके अध्यक्ष सर विलियम जोन्स ने अपने उद्बोधन भाषण में कहा था :

"संस्कृत भाषा की प्राचीनता निर्विवाद है। उसका रूप और संरचना अद्भुत है। वह ग्रीक भाषा की तुलना में कहीं अधिक उत्कृष्ट है तथा लैटिन भाषा की तुलना में प्रचुर है और दोनों यूरोपीय भाषाओं से कहीं अधिक परिष्कृत है। फिर भी दोनों प्राचीन यूरोपीय भाषाओं के साथ उसका अद्भुत सामंजस्य है। शब्दों के धातुओं में, क्रिया में और व्याकरण के नियमों में। यह सामंजस्य अकस्मात् नहीं है। कोई भी भाषा विज्ञान शास्त्री इस सामंजस्य को देखकर यही कहेगा कि कदाचित् तीनों भाषाओं का उद्गम एक ही है। किन्तु, समान उद्गम के ऐसे कोई प्रमाण नहीं हैं।"

प्रसिद्ध भाषा वैज्ञानिक, आटो जैसपरसन अपनी प्रसिद्ध पुस्तक—"लेन्गुएज् इट्स नेचर डेवेलपमेन्ट एण्ड ओरिजिन" में लिखता है :

"पश्चिमी भाषा विज्ञान शास्त्रियों को जब संस्कृत भाषा का पता लगा तब वह भाषा विज्ञान के इतिहास में क्रान्तिकारी साबित हुआ। यूरोपीय भाषा विज्ञान शास्त्रियों का जब संस्कृत से प्रथम परिचय हुआ तो उस परिचय के साथ-साथ भाषा विज्ञान के अध्ययन के प्रति विद्वानों में अत्यन्त अभिरुचि बढ़ी। संस्कृत भाषा के प्रकाश में ही यूरोपीय भाषा का अध्ययन प्रारम्भ हुआ। भाषा विज्ञान की दृष्टि से, भाषा विज्ञान के समन्वयात्मक अध्ययन की दृष्टि से संस्कृत सदा-सर्वदा मार्गदर्शन का काम

करेगी । भाषा वैज्ञानिक के लिये संस्कृत का अध्ययन उतना ही आवश्यक है जितना ज्योतिष के अध्ययन के लिये गणित का ज्ञान।"

अमेरिकन भाषा विज्ञान के जनक लिओनार्ड ब्लुमफील्ड संस्कृत के ऋण को स्वीकार करते हुए कहते हैं :

"भारत में एक ऐसे ज्ञान का उदय हुआ जिसने भाषा-विज्ञान के सम्बन्ध में यूरोपीय भाषा शास्त्रियों के दृष्टिकोण में एक क्रान्ति का सृजन कर दिया। जब संस्कृत व्याकरण पहली बार यूरोपीय विद्वानों की आँखों के सामने आया तब उन्होंने समझा कि व्याकरण के द्वारा भाषा को कैसे सम्पूर्ण, सुघड़ और परिष्कृत बनाया जा सकता है। यूरोपीय भाषाएँ इस दृष्टि से संस्कृत की ऋणी रहेंगी।"

ए. ए. मैकडोनाल्ड अपने संस्कृत साहित्य के इतिहास में लिखता है :

"संस्कृत भाषा की वर्णमाला सम्पूर्ण वर्णमाला है। उसका वर्गीकरण ध्वनि के सिद्धान्त पर किया गया है। यह ध्वनि वर्णमाला, सहस्रों वर्षों से इसी भाँति चली आ रही है। इससे अधिक वैज्ञानिक वर्णमाला कोई दूसरी नहीं है। दूसरी ओर हम यूरोपियन, प्रसिद्ध संस्कृत व्याकरण शास्त्री पाणिनि के ढाई हजार वर्ष बाद, यह दावा करते हैं कि हम एक वैज्ञानिक युग में रह रहे हैं; किन्तु हम एक ऐसी वर्णमाला का प्रयोग कर रहे हैं जो हमारी भाषा को ध्वनियों में प्रवाह करने में असमर्थ है। हमने स्वरों और व्यजनों को इस तरह मिला कर रखा है जो अत्यन्त अवैज्ञानिक है।"

आपके इस प्रस्तावित संस्कृत महाधिवेशन में संस्कृत के विद्वान् संस्कृत के व्यापक प्रचार और प्रसार के लिये उत्साहवर्द्धक मार्गदर्शन देंगे।

मैं आपके अधिवेशन की सफलता की कामना करता हूँ।

**विश्वम्भरनाथ पांडे**




राज भवन
जयपुर

4 मई, 1986

## संस्कृत संरक्षण की गौरवशाली परम्परा

राजस्थान में संस्कृत भाषा और साहित्य के समुन्नयन एवं विद्वद्जनों को संरक्षण देने की गौरवशाली परम्पराएँ रही हैं। इन परम्पराओं को आगे बनाये रखने की जरूरत है।

(वसन्तराव पाटील)


सत्यमेव जयते

राज्यपाल
उत्तर प्रदेश

राज भवन
लखनऊ

4 मई, 1986

मुझे यह जानकर हर्ष है कि राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का 14वाँ अधिवेशन 5 मई, 1986 को जयपुर में व्यापक स्तर पर प्रारम्भ होने जा रहा है, जिसमें प्रदेश और देश के ख्यातिलब्ध संस्कृत विद्वानों, साहित्यकारों और जन प्रतिनिधियों का समागम होने की आशा है।

मुझे विश्वास है कि अधिवेशन में अन्य विषयों के अतिरिक्त नई शिक्षा प्रणाली के सन्दर्भ में संस्कृत भाषा और साहित्य के योगदान पर भी विचार-विमर्श किया जायगा।

मैं इस अवसर पर अपनी हार्दिक शुभकामनायें प्रेषित करता हूँ।

मोहम्मद उस्मान आरिफ़




CHIEF JUSTICE
RAJASTHAN HIGH COURT

जोधपुर
3 मई, 1986

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन ने संस्कृत शिक्षा एवं साहित्य सृजन के क्षेत्र में सदैव सामयिक पहल की है तथा राजस्थान को संस्कृत अध्यापन एवं विकास की दृष्टि से देश में उच्च स्थान दिलाया है।

यह और भी हर्ष का विषय है कि माननीय श्री राजीव गाँधी द्वारा नई शिक्षा प्रणाली सम्बन्धित पत्र का संसद् में विचार-विमर्श होने से पूर्व राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन इस सम्मेलन के अवसर पर शिक्षा प्रणाली के निर्धारण में संस्कृत विद्वान, साहित्यकार, काव्यकार, संस्कृतानुरागी जननायक, विधायक तथा सांसद बड़ी संख्या में अपने विचार रखेंगे।

आशा है कि इस अवसर पर महत्वपूर्ण परिचर्चा होगी जो नई शिक्षा नीति निर्धारित करने में महत्वपूर्ण भूमिका अदा करेगी तथा संस्कृत को जन-भाषा बनाने में भी सहयोगी होगी।

**मैं इस सम्मेलन के अभूतपूर्व सफल आयोजन की कामना करता हूँ।**

द्वारकाप्रसाद गुप्ता

**( द्वारका प्रसाद गुप्ता )**




कृषि मंत्री
भारत सरकार

नई दिल्ली-110001

## संस्कृत के विकास के माध्यम से भारतीय भाषाएँ समृद्ध हों

हमारे देश के सांस्कृतिक उत्थान और समृद्धि में संस्कृत भाषा का एक प्रमुख स्थान रहा है। देश की मुख्य भाषाओं का उद्‌गम भी संस्कृत भाषा ही रही है जो देश को एकात्म करने में सहायक सिद्ध हुई है। आज यह और भी आवश्यक हो गया है कि संस्कृत का पुनरुत्थान और विकास हो और उसके माध्यम से न केवल भारतीय भाषाएँ समृद्ध हों अपितु देश की एकात्मता और अखंडता को भी पुष्ट किया जाए।

मुझे विश्वास है कि राजस्थान, संस्कृत साहित्य सम्मेलन की इस विशेष भूमिका को सुदृढ़ करने का प्रयास करता रहेगा।

मेरी हार्दिक शुभकामनाएँ।

(बूटा सिंह)




संचार मंत्री
भारत

नई दिल्ली

## भारत की संस्कृति का आधार संस्कृत

संस्कृत साहित्य भारत की संस्कृति का आधार है। दार्शनिक चिन्तन और सांस्कृतिक समन्वय की दृष्टि से संस्कृत का अध्ययन, अध्यापन महत्वपूर्ण है। मूर्धन्य विद्वानों का यह सम्मेलन इसलिए भी उपयोगी है कि हम नई शिक्षा नीति के निर्धारण के लिए प्रयत्नशील हैं। मेरा विश्वास है सम्मेलन जनोपयोगी सुझाव प्रस्तुत करेगा।

सम्मेलन की सफलता के लिए शुभकामनाएँ।

रा० मिर्धा

**( राम निवास मिर्धा )**



कमलापति त्रिपाठी
संसद सदस्य
कार्यकारी अध्यक्ष
अ० भा० कां० क० (इ)

9, जनपथ, नई दिल्ली
14 मई, 1986

## भारत के पवित्र जीवन की सजीव कहानी

राजस्थान का हमारे देश के इतिहास में अभूतपूर्व स्थान है। पराधीनता के अन्धकार में राजस्थान का इतिहास वह चमकती रेखा रही है जिसने सदा सारे देश को प्रेरणा प्रदान की है। राजस्थान प्रदेश हमारी संस्कृति, भारत के पवित्र जीवन और उसकी त्याग की कहानी की सजीव प्रतिमा रही है।

सम्मेलन की सफलता के सम्बन्ध में जो विवरण मुझे प्राप्त हुए हैं वे आपको बधाई का पात्र बनाते हैं।

कमलापति त्रिपाठी




30 अप्रैल, 1986

CHIEF MINISTER, HARYANA
CHANDIGARH

## देववाणी भारतीय भाषाओं की जननी

देववाणी संस्कृत भारतीय भाषाओं की जननी है। राष्ट्र-भाषा हिन्दी को समृद्ध-सुसज्जित करने का श्रेय मुख्यतः संस्कृत की विपुल शब्द सम्पदा को जाता है। वर्तमान पीढ़ी को भारत की प्राचीन सभ्यता एवं संस्कृति से परिचित करवाने में संस्कृत के ज्ञान एवं अध्ययन का विशिष्ट योगदान है। इसका प्रचुर शब्द भण्डार वर्तमान युग की ज्ञान-विज्ञान की आवश्यकताओं की पूर्ति करने में पूर्णतः सक्षम है।

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन अपनी स्थापना के समय से ही संस्कृत भाषा तथा साहित्य का प्रचार-प्रसार करने के लिए रचनात्मक प्रयास करता रहा है। इसने प्रकाशन की अनेक उपयोगी योजनाएँ बनाकर तथा वार्षिक अधिवेशनों के माध्यम से संस्कृत शिक्षा के प्रोत्साहन एवं साहित्य-सृजन के क्षेत्र में महत्वपूर्ण भूमिका निभाई है। उत्कृष्ट संस्कृत सेवियों का सम्मान, नई विधाओं की संस्कृत कृतियों का विमोचन, राष्ट्रीय स्तर के सम्मेलन आदि संस्कृत भाषा के प्रचार में विशेषतः सहायक होंगे। आशा है कि राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन भविष्य में भी संस्कृत-जगत् की सेवा में अग्रणी रहेगा।

**भजन लाल**




CHIEF MINISTER
RAJASTHAN

जयपुर
5 मई, 1986

**देव-भाषा के उन्नयन से प्राचीन साहित्य एवं ज्ञान का पुनर्जीवन सम्भव**

मेरी मान्यता है कि "संस्कृत" जिसे देव-भाषा कहा गया है, के उन्नयन से ही हम हमारे प्राचीन साहित्य एवं ज्ञान को पुनर्जीवित कर संजोए रख सकते हैं ।

आशा है इस सम्मेलन में संस्कृत-साहित्य ग्रौर भाषा के अध्ययन के क्षेत्र में ठोस ग्रौर रचनात्मक सुझाव प्राप्त हो सकेंगे ।

( हरिदेव जोशी )




शिक्षा, चिकित्सा एवं स्वास्थ्य मंत्री

जयपुर

मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का 14वाँ महाधिवेशन मई माह में जयपुर में आयोजित किया जा रहा है।

देश की एकता, अखंडता, आध्यात्मिकता व सांस्कृतिक विरासत को संस्कृत वाङ्मय के अध्ययन अध्यापन द्वारा समधिक सम्पुष्ट व उजागर करने हेतु प्रस्तुत महाधिवेशन कारगर उपाय खोजेगा, यह मुझे विश्वास है।

संस्कृत की प्राचीनता व सर्वांगपूर्णता सर्व विदित है। संस्कृत एक सुवर्णद्वीप है जिसमें अपरिमित रत्नकण समुपलब्ध है।

महाधिवेशन की सफलता की शुभकामनाओं के साथ।

( हीरालाल देवपुरा )

सत्यमेव जयते

M. Raghupathy
Minister of Education

VIDHANA SOUDHA,
BANGALORE-1

1st May, 1986

## Sanskrit—the Common Man's Language

Among the Indian languages, Sanskrit has its own place of pride. Though Sanskrit, as a language, is at a distance from common man, still it is playing an important role in not only keeping the Indian culture in tact, but also in keeping the nation united. And I am sure that in years to come, Sanskrit will be the common man's language.

In the august gathering, where Sanskrit Scholars, Poets and other intellectuals will come together, there may be important, deliberations, which I wish, will be useful in building the nation and to keep the Indian culture in tact.

I wish the Sammelan all success.

M. Raghupathy



सत्यमेव जयते

सदस्य
राजस्थान विधान सभा

जयपुर
29 अप्रैल, 1986

## उच्चस्तरीय शोध का आयोजन

सम्मेलन ने अपने जीवन काल में देववाणी की सेवा और उसके माध्यम से भारत की प्राचीन तथा शाश्वत् परम्परा को जन-जन में उजागर करने का जो सराहनीय कार्य किया है वह स्तुत्य है ।

सम्मेलन के होने वाले अधिवेशन में आज के संदर्भ में शिक्षा प्रणाली में प्रस्तावित परिवर्तन में संस्कृत भाषा को उचित स्थान दिलाने के सम्बन्ध में विद्वद्जनों के सामयिक विचारों का समन्वय और इस सम्बन्ध में उच्चस्तरीय शोध का आयोजन करने का जो विचार है, उसके लिये आपको बधाई ।

मैं सम्मेलन की सफलता की कामना करता हूँ ।

**शिवचरण माथुर**



सत्यमेव जयते

जयपुर
2 मई, 1986

राज्य मंत्री
ग्रामीण विकास एवं पंचायतराज,
राजस्थान

## संस्कृत विश्व की प्राचीनतम भाषा

संस्कृत को विश्व की प्राचीनतम भाषा होने का गौरव प्राप्त है व यह आदिकाल से ही भारतीय संस्कृति से सतत् जुड़ी रही है। संस्कृत के विकास के उद्देश्य से राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के प्रयास सराहनीय हैं। मुझे विश्वास है प्रस्तावित चौदहवें अधिवेशन में सम्मेलन अपने उद्देश्य की पूर्ति में और अधिक अग्रसर होगा।

अधिवेशन की सफलता के लिये मेरी ओर से हार्दिक शुभकामनायें।

**महेन्द्रकुमार परमार**



सत्यमेव जयते

जयपुर
1 मई, 1986

राज्य मंत्री
सहकारिता एवं आर्थिक व
सांख्यिकी विभाग, राजस्थान

संस्कृत राष्ट्र की प्राचीनतम तथा महत्वपूर्ण भाषा है। इसके प्रचार-प्रसार हेतु संस्थान द्वारा किये जा रहे विभिन्न प्रयास वस्तुतः प्रशंसनीय हैं। मैं आशा करता हूँ कि आपके सद्प्रयासों से संस्कृत भाषा का राज्य में ही नहीं अपितु राष्ट्रीय स्तर पर समुचित विकास होगा तथा अधिकाधिक लोगों की इस भाषा की ओर रुचि बढ़ेगी।

मैं सम्मेलन की सफलता की मंगल कामना करता हूँ।

**रामकिशन वर्मा**



जगद्गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य

सलेमाबाद, अजमेर
4 मई, 1986

## शुभाशीर्वादाः

भारतीयसंस्कृतेः संस्कृतस्य च अविनाभावसम्बन्धोऽस्तीति नाविदितं विदित-वेदितव्यानां विदुषां कृते ।

संस्कृतस्य गौरवं किं वर्णयामो यत्र—

वेदाः खेदनिवारका निगदिता यस्यां स्वयं विष्णुना
यस्यामादि-कविर्लिलेख सुभगं रामायणं पावनम् ।
यस्यां सत्यवती-सुतो रचितवान् रम्यं महाभारतं-
सेयं देवगिरा ह्यतीव मधुरा विभ्राजतां राजताम्
यस्यां ब्रह्मविचारणा मुनिवरैः सूक्ष्मातिसूक्ष्माकृता,
यस्यां श्रीमनुना स्मृति विरचिता वर्णाश्रमा वर्णिताः ।
यस्यां श्रीकपिलादयो व्यरचयन् सांख्यादिषड्दर्शनं
सेयं-संस्कृत भारती विजयतां विभ्राजतां राजताम् ।।

हे शारदा-समुपासकाः !

वयं श्रीसर्वेश्वर-प्रभुं प्रार्थयामहे यद् भारत-भारती-वैभवं वर्द्धयतां तत्रभवतां भवतां विद्वद्वरेण्यानां श्लाघनीय-प्रयत्नेन सम्पत्स्यमानं राजस्थान-संस्कृतसाहित्य-सम्मेलनं राजस्थानस्य शोभां समधिकां वर्धयतु ।

एतादृशैः प्रयत्नैरस्मिन् प्रदेशे महाकवि-श्रीमाघ-सदृशा रससिद्धाः कवीश्वरास्तथा महामहिमश्रीमद्-अम्बिकादत्त-व्यास सदृशा राष्ट्रियकवयः पुनः समुत्पत्स्यन्ते इति अस्माकं दृढो विश्वासः ।

**श्रीराधासर्वेश्वरशरणदेवाचार्यः**

# संस्कृत : भारतीय भाषाओं की जननी और संस्कृति का मेरुदण्ड




माननीय श्री हरिदेव जोशी, मुख्य मंत्री, राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन द्वारा आयोजित चौदहवें 'जयपुर महाधिवेशन' को सम्बोधित करते हुए। मंचस्थ हैं डॉ० आद्याचरण झा, पूर्व प्रतिकुलपति दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय; डॉ० पी० एल० भार्गव, कार्यकारी अध्यक्ष, राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन, माननीया श्रीमती कमला, राजस्व, उपनिवेशन पर्यटन, इन्दिरा गांधी नहर परियोजना, कला एवं संस्कृति मंत्री; राजस्थान तथा अध्यक्ष राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन; डॉ० मण्डन मिश्र, निदेशक, राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, डॉ० बी० के० मोहन्ती, उपकुलपति, संस्कृत विश्वविद्यालय, पुरी।



उद्‌घाटन समारोह में उपस्थित विद्वत्‌जनों के मध्य महामण्डलेश्वर महन्त मुरलीमनोहर शरण, रतनलाल दादा भाई, राजगुरु पं० विद्यानाथ ओझा, पं० देवीशंकर तिवाड़ी, पं० नरोत्तमलाल जोशी एवं गोपाललाल बहुरा



अ० भा० संस्कृत कवि सम्मेलन में रसास्वादन करते हुए माननीया श्रीमती कमला, पं० नरोत्तमलाल जोशी, पं० राधाकृष्ण शास्त्री एवं श्रीमती स्वर्णलता अग्रवाल




माननीया श्रीमती कमला, राजस्व, पर्यटन, इन्दिरा गांधी नहर परियोजना, कला एवं संस्कृतिमंत्री, राजस्थान तथा राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन की अध्यक्ष 'जयपुर महाधिवेशन' में माननीय श्री हरिदेव जोशी, मुख्यमंत्री, राजस्थान एवं विद्वत्जनों का स्वागत करते हुए




'जयपुर महाधिवेशन' के स्वागतमंत्री श्रीराम गोटेवाला उद्घाटन के अवसर पर माननीय श्री हीरालाल देवपुरा, शिक्षामंत्री तथा विद्वानों एवं अतिथियों का स्वागत करते हुए



माननीया श्रीमती कमला द्वारा वेद-परिषद् में उद्बोधन, डॉ० रामनारायण चतुर्वेदी, सुरजनदास स्वामी तथा डॉ० सुधीर गुप्त सक्रिय भाग लेते हुए



प्रो० रामपाल शर्मा ज्योतिष-परिषद् में पत्रवाचन करते हुए। रामचन्द्र जोशी एवं कृष्णगोपाल ब्रजेश एकाग्रचित से अनुश्रवण करते हुए




मानीय श्री हरिदेव जोशी, मुख्यमन्त्री, राजस्थान, संस्कृत की चार सद्यः प्रकाशित कृतियों का विमोचन करते हुए



साहित्यशास्त्र के मूर्धन्य मनीषी पं० जगदीश शर्मा का अभिनन्दन करते हुए माननीय श्री हरिदेव जोशी मुख्यमंत्री, राजस्थान



डॉ० पी० एल० भार्गव, कार्यवाहक अध्यक्ष, संस्कृत साहित्य सम्मेलन; डॉ० रामनारायण चतुर्वेदी, निदेशक संस्कृत शिक्षा; पंडित रामगोपाल शास्त्री–सम्मेलन में संस्कृत को मानवता एवं चारित्रिक उत्थान का माध्यम बताते हुए




महाधिवेशन में संस्कृत शिक्षा परिषद् एवं समापन पर ओजस्वी विचार व्यक्त करते हुए डॉ० आद्याचरण झा, पूर्व प्रतिकुलपति दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय, डॉ० रत्नप्रकाश अग्रवाल, कुलपति, राजस्थान विश्वविद्यालय, डॉ० मण्डन मिश्र, निदेशक, राष्ट्रीय शिक्षा संस्थान। मंचस्थ हैं मोतीलाल जोशी, माननीय श्री हीरालाल देवपुरा, माननीया श्रीमती कमला



डॉ० शिवदत्त चतुर्वेदी साहित्य-परिषद् में आधुनिक संस्कृत साहित्य पर समीक्षा करते हुए।
डॉ० ब्रह्मानन्द शर्मा एवं पं० जगदीश शर्मा चिन्तनरत




महामन्त्री, पं० मोतीलाल जोशी सम्मेलन में पारित प्रस्तावों की जानकारी देते हुए। मंचस्थ : डॉ० मण्डन मिश्र,
माननीय श्री हीरालाल देवपुरा, माननीया श्रीमती कमला एवं डॉ० रत्नप्रकाश अग्रवाल




डॉ० एल० के० ओड़, लोकमान्य तिलक शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय डबोक, शब्दावली की एकरूपता पर बल देते हुए
मंचस्थ हैं डॉ० पी० एल० भार्गव, डॉ० बलदेव सिंह, विद्यावाचस्पति नन्दकुमार शास्त्री



प्रो० नरोत्तम चतुर्वेदी, महाराज संस्कृत कॉलेज जयपुर, साहित्य-परिषद् में
अपने हृदयोद्‌गार व्यक्त करते हुए



व्याकरण-परिषद् में प्रभावी विचार विनिमय करते हुए प्रो० राधेश्याम कलावटिया, पं. हर्षनाथ मिश्र, पं. विश्वनाथ मिश्र पं. रामसागर मिश्र, पं. कन्हैयालाल शर्मा एवं पं. अर्कनाथ चौधरी




मुख्यमंत्री के परामर्शदाता, राजेन्द्रशंकर भट्ट संस्कृत पत्र-पत्रिकाओं की वर्तमान स्थिति एवं भविष्य पर प्रभावोत्पादक विश्लेषण करते हुए । मंचस्थ हैं विद्यावाचस्पति नन्दकुमार शास्त्री, गिरिराज शास्त्री, सम्पादक 'भारती', डॉ. कृष्णकान्त शुक्ल, डॉ० वासुदेवकृष्ण चतुर्वेदी, सम्पादक 'व्रजगन्धा', मथुरा

# अखिल भारतीय संस्कृत कवि सम्मेलन : ओजस्वी एवं प्रभावोत्पादक




ओजस्वी काव्य पाठ करते हुये कविवर वासुदेवकृष्ण चतुर्वेदी, मथुरा; कृष्णकान्त शुक्ल, लखनऊ; सुधाकराचार्य त्रिपाठी, मेरठ; शिवसागर त्रिपाठी, जयपुर एवं गंगाधर शास्त्री, उदयपुर। मंचस्थ : कवि सम्मेलन के संयोजक कलानाथ शास्त्री एवं अध्यक्षता करते हुये डॉ० शिवदत्त चतुर्वेदी, वाराणसी




प्रेरणास्पद काव्य पाठ करते हुए डॉ० स्वर्णलता अग्रवाल, बीकानेर



माननीय श्री हरिदेव जोशी, मुख्यमंत्री, राजस्थान को 'वैदिक प्रदर्शनी' का अवलोकन कराते हुए राजस्वमंत्री माननीया श्रीमती कमला




माननीय श्री हीरालाल देवपुरा, शिक्षा, चिकित्सा एवं स्वास्थ्य मंत्री, राजस्थान 'जयपुर महाधिवेशन' में समापन भाषण करते हुए



सम्मेलन का प्रारम्भ राष्ट्रीय एकता, अखण्डता और सद्भाव के लिए आयोजित यज्ञकर्म से हुआ। यज्ञ में द्वितीयाह्निक देवार्चन करते हुए मुख्यमंत्री श्री हरिदेव जोशी, यज्ञाचार्य पं० जगदीश शर्मा, राजस्वमंत्री श्रीमती कमला, संस्कृत शिक्षा निदेशक डॉ० रामनारायण चतुर्वेदी एवं महामंत्री श्री मोतीलाल जोशी।



सम्मेलन का समापन राष्ट्रीय एकतायज्ञ की पूर्णाहुति से हुआ। 'आशिका' ग्रहण करते हुए शिक्षामंत्री श्री हीरालाल देवपुरा, राजस्व मंत्री श्रीमती कमला, महामंत्री श्री मोतीलाल जोशी, यज्ञाचार्य पंडित जगदीश शर्मा, ऋत्विग् श्री जानकीवल्लभ शर्मा।

# संस्कृत की समसामयिक प्रासंगिकता

डॉ० एल० के० ओड़

लोकमान्य तिलक शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय,
डबोक

भाषा के दो प्रमुख सामाजिक उद्देश्य होते हैं। प्रथम जन समुदाय के जीवन-व्यवहार हेतु सम्प्रेषण के उपकरण के रूप में प्रयुक्त होना तथा द्वितीय संस्कृति के संरक्षण, प्रसारण तथा उसे सतत् प्रवाही बनाए रखने की भूमिका अदा करना। उक्त प्रयोजनों की प्रकृति ज्यों ज्यों बदलती है, त्यों त्यों भाषा सम्प्रेषण के नए रूपों को जन्म देती है तथा उसके विन्यास में आवश्यक परिवर्तन लाती है। कभी कभी समायोजन की इस प्रक्रिया में अनेक भाषाएँ विलुप्त हो जाती हैं या नया रूप ग्रहण करती हैं अथवा नई भाषाओं का जन्म होता है। सामाजिक-प्रक्रिया का यह नियम है कि जो भी वस्तुएँ, संस्थाएँ अथवा उपकरण समाज के लिए अनुपयोगी हो जाते हैं अथवा सामाजिक उद्देश्यों की पूर्ति में अक्षम हो जाते हैं, वे स्वत: समय के प्रवाह में नि:शेष हो जाते हैं। यह नियम भाषाओं के सम्बन्ध में भी लागू होता है। विश्व में अनेक भाषाओं का जन्म हुआ; उनमें अनेक परिवर्तन आए; कुछ भाषाएं समय के प्रवाह में लुप्त हो गई। आज उनका अस्तित्व इतिहास के पृष्ठों में रह गया है।

संस्कृत भाषा वैदिक काल में भी थी और आज भी उसका अस्तित्व कायम है। ऐसा लगता है कि संस्कृत में कुछ ऐसी प्राण शक्ति है, जो सहस्रों वर्षों से उसे जीवित रखे हुए है। संस्कृत भाषा में युगीन परिवर्तन के साथ साथ सम्प्रेषण क्रिया में आवश्यक समायोजन करने की अनन्त शक्ति विद्यमान है; तभी तो एक ओर वैदिक संस्कृति का सम्प्रेषण करने वाली भाषा दूसरी ओर अधुनातन वैज्ञानिक एवं तकनीकी-प्रधान संस्कृति को सम्प्रेषित करने की शक्ति भी रखती है। हमारी आधुनिक संस्कृत वैदिक संस्कृति से बहुत भिन्न है; उपनिषदों की भाषा से भी अलग है और पाणिनीय एवं पतञ्जलि द्वारा प्रतिष्ठापित संस्कृत से कहीं अधिक सम्पन्न तथा सम्प्रेषण–क्षमता में कहीं अधिक सशक्त है। प्रत्येक जीवन्त भाषा की यह पहिचान है कि उसका रूप स्थिर नहीं होता; सामाजिक परिवर्तन के साथ साथ उसमें युगीन परिवर्तन आते ही हैं और इसी से भाषा प्राणवान रहती है।

राष्ट्रीय एकता लाने में भाषाई एकता सहायक होती है। संस्कृत की युगीन प्रासंगिकता आज की विघटनकारी शक्तियों के साथ संघर्ष करने के लिए और भी महत्वपूर्ण बन गई है।

वैज्ञानिक, तकनीकी, आयुर्वैज्ञानिक तथा प्रबुद्ध व्यावसायिक शिक्षा का माध्यम हमारे देश में आज भी अंग्रेजी है। हिन्दी अथवा प्रादेशिक भाषाओं के माध्यम के रूप में अपनाने के विरूद्ध सबसे प्रमुख दलील यह दी जाती है कि प्रादेशिक भाषाओं में पारिभाषिक तथा तकनीकी शब्दावली उपलब्ध नहीं है। पारिभाषिक शब्दावली के निर्माण की विपुल शक्ति संस्कृत में है। इसमें उपसर्ग, प्रत्यय, परसर्ग, समास, कृदन्त, तद्धित आदि की सहायता से एक शब्द से अनेक शब्द बनाए जा सकते हैं तथा सूक्ष्म भेद लिए हुए समान सम्प्रत्ययों का निर्माण भी आसानी से हो सकता है। भौतिक विज्ञान, समाज विज्ञान तथा शिल्पशास्त्र आदि से सम्बद्ध अनेक शब्द वेदों, ब्राह्मण-ग्रन्थों तथा प्राचीन शिल्पशास्त्र एवं विद्याओं में प्रचुर मात्रा में भरे पडे हैं। प्राचीन समय में वे चाहे भिन्न सन्दर्भ में प्रयुक्त हुए हों परन्तु आधुनिक परिप्रेक्ष्य में उनकी व्याख्या करके वर्तमान अर्थ को प्रकट करने वाले पारिभाषिक शब्दों के रूप में उन्हें अपनाया जा सकता है। विमान, आकाशवाणी, अन्तरिक्ष आदि इस प्रकार के शब्दों का प्रयोग इस दिशा में स्तुत्य प्रयास कहा जा सकता है।

कम्प्यूटर में प्रयुक्त मेट्रिक्स भी सूत्र विधि पर आश्रित होते हैं। आज ये सूत्र अंग्रेजी वर्णमाला, अन्तर्राष्ट्रीय संख्या तथा कुछ प्रतीकात्मक सङ्केतों की सहायता से निर्मित किए जाते हैं। संस्कृत परम्परा को अपनाकर अखिल भारतीय स्तर पर विभिन्न ज्ञानशाखाओं में सूत्र परम्परा विकसित की जा सकती है। नागरी लिपि में अभी यह मतैक्य नहीं हो पाया है कि वर्णाक्षर को जब प्रतीक रूप में प्रयुक्त करना हो तो स्वर-मात्रा संयुक्त होना चाहिए अथवा अकारान्त होना चाहिए अथवा अक्षर रूप में होना चाहिए। इस बारे में मतैक्य हो जाने पर वैज्ञानिक सूत्रों की रचना तथा उनकी प्रयुक्ति भी होने लगेगी।

विज्ञान तथ्यप्रधान तथा अर्थप्रधान होता है, भावना प्रधान नहीं अत: विज्ञान शिक्षण में भाषा का वैयाकरणिक रूप बहुत अहमियत नहीं रखता। विज्ञान की अपनी ही भाषा

होती है, जिसमें पारिभाषिक शब्द, प्रतीक, सङ्केत तथा सूत्र होते हैं। यदि उपर्युक्त तत्व सभी भारतीय भाषाओं में समान हो, तो बिना एक दूसरे की भाषा समझे भी सम्प्रेषण सम्भव हो सकता है। भारत की नई प्रबुद्ध पीढ़ी को पुनः एक सूत्र में बाँधने का यह कार्य संस्कृत को करना है। इसी में इसकी प्रासंगिकता निहित है।

आज देश में राष्ट्रीय एवं भाषाई एकता स्थापित करने में संस्कृत को महत्वपूर्ण भूमिका निभानी है। ●


## नटवरलाल जोशी

प्राचार्य ऋषिकुल विद्यापीठ
लक्ष्मणगढ़


इस गये गुजरे समय में भी आसेतु हिमाचल कामरूप से कच्छ तक हिन्दुओं के जन्म से लेकर अन्त्येष्टि एवं अन्त्येष्टि ही नहीं इससे ही कहाँ त्राण है, श्राद्ध पर्यन्त संस्कारों की भाषा संस्कृत है भले ही यह अशुद्ध बोली जाती हो, किन्तु संस्कृत में मंत्रोच्चार बिना हिन्दू जनमानस को संतोष कहाँ ? इसे व्यंग रूप में ऐसे भी कहा जा सकता है कि संस्कृत मात्र इन संस्कारों की भाषा रह गई है, कहाँ रमी है वह जनता के जीवन में ? इसे और भी स्पष्टरूप से यूं कहा जा सकता है कि जन्म से लेकर मरण तक प्रसङ्गों से जुडी हुई संस्कृत की प्रासंगिकता भी आज प्रश्न चिन्हों के घेरे में है। जिसका व्याकरण विश्व की निधि है पारिभाषिक शब्दावली के लिए जिसके पास अपूर्व शब्द भंडार है इस विश्व संस्कृति की शब्दावली पर प्रश्न चिन्ह है, वह इस तरह कि संस्कृत इस घोर अर्थ युग में कहा जाना चाहिए कि अर्थ पिशाच युग में आर्थिक-व्यवस्था का पक्का साधन न रहने से जीवन से कटती जा रही है इसकी सीमाऐं सिमटती-२ इतनी संकुचित हो रही हैं कि यह भाषा मात्र शिक्षकों की वृत्ति मात्र देने वाली हो गई हैं ज्योतिष एवं आयुर्वेद का क्षेत्र भी है परन्तु अत्यन्त सीमित और अब तो संस्कृत शिक्षक भी जमाने के प्रहारों से आहत, आर्थिक रूप से प्रताडित, अतः अपमानित संस्कृत के पंडित भी अपने बच्चों को संस्कृत नहीं पढाना चाह रहे हैं।

भौतिकविज्ञान, रसायनविज्ञान, जीवविज्ञान वास्तुविज्ञान, गान्धर्वविज्ञान, खगोलविज्ञान, वृक्षविज्ञान, भूगर्भीय जन्मविज्ञान, धातु विज्ञान, नक्षत्र विज्ञान ग्रहोपग्रह यात्रादि के अध्ययन एवं प्रयोगों के लिए भी साथ ही वैदिक गणित विज्ञान ज्योतिष-विज्ञान जैसी विश्व प्रशंसित भारतीय विधाओं के लिए भी संस्कृत-उन्नति के प्रसंग में बहुत कुछ किया जा सकता है, किया जाना चाहिए।

राष्ट्र की अखंडता एकता, नैतिक अभ्युत्थान एवं सर्वोपरि आध्यात्मिकता की प्रतिष्ठा के लिए, जो नई शिक्षा पद्धति के लक्ष्य हमारे प्रधान मंत्री जी ने निर्धारित किये हैं उनके लिए संस्कृत शिक्षा को आधार माना जा सकता है इनकी पूर्ति संस्कृत शिक्षा को आधार बना कर की जा सकती है संस्कृत राष्ट्र की एकता, अखंडता का आधार अब तक रही है और अब भी है, पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, संस्कृत के महत्व के विषय पर एक मत हैं बाधा केवल अंग्रेजी व अंग्रेजीयत की है। उसे उखाड़ फैंकना ही सबसे अधिक प्रासंगिक है यह साहस हमारे प्रधान मंत्री कर सकते हैं। संस्कृत की पुनः प्रतिष्ठा राष्ट्र के पुन निर्माण की सुदृढ़ आधार शिला होगी मात्र आजीविका के लिए संस्कृत शिक्षण पर जोर देने की आवश्यकता नहीं, अपितु सुसंस्कृत जीवन पद्धति के लिए संस्कृत की महत्ता निर्विवाद है। ●


## श्रीमती कमला वशिष्ठ

प्राचार्य, रा. शि. प्र. विद्यापीठ
शाहपुरा बाग, जयपुर


समय-समय पर देववाणी ही क्या सीता माँ को भी अग्नि परीक्षा देनी पड़ी – शायद संस्कृत के सम्मुख आज ऐसी ही चुनौती उत्पन्न हो रही है।

हमारे मूल्य वह विश्वास या इच्छित दशाएँ हैं जिन्हें हम प्रशंसा की दृष्टि से देखते हैं, सम्मान करते हैं, स्वीकारते हैं, सृजित करना चाहते हैं, संरक्षित करना चाहते हैं, प्रतिष्ठित करना चाहते हैं और साझी अभिव्यक्ति प्रदान करना चाहते हैं।

भारत सरकार द्वारा प्रसारित शिक्षा के नीति-पत्र में मूल्यों के ह्रास की उत्पीड़ा गहराई से व्यक्त करते हुए लिखा है—"देश के सामने एक बहुत बड़ी विभीषिका है मूल्यों के ह्रास और सार्वजनिक जीवन के प्रदूषण की। मूल्यों का यह विघटन शिक्षण संस्थाओं में ही नहीं जीवन के हर क्षेत्र में परिलक्षित हो रहा है। सामाजिक, राजनैतिक' और आर्थिक व्यवहारों में यदि मूल्यों को ताक पर रख दिया गया तो हिंसा, शोषण और असुरक्षा सारी व्यवस्था को ही लील लेगा।"[1]

प्राचीन काल से ही पुरुषार्थ चतुष्टय के रूप में हमने क्रमशः काम, अर्थ, धर्म, मोक्ष के मूल्य सोपान सर्व-स्वीकृत किये। मानव-मात्र को भौतिक एवं आध्यात्मिक गरिमा, उच्चता और उदात्तीकरण प्रदान करने वाले ये जीवन मूल्य समन्वित, संतुलित प्रेरक के रूप में संस्कृत साहित्य में सर्वत्र गुंजित है।[2] सत्यं, शिवम्, सुन्दरम् जैसे शाश्वत् मूल्यों की समीक्षा भी संस्कृत की अनूठी देन है। अर्थात् संस्कृत हमारे जीवन मूल्यों की पावन अलख नंदा है।

कालांतर में मूल्य-सलिला भी मैली होती रही। कर्मकाण्ड, कूप मण्डूकता, अन्धानुकरण, कठोरता, स्वार्थपरता ने सनातन मूल्यों को दुरुह एवं अव्यवहारिक बना दिया। निष्काम कर्म भावना, सर्व-हित, सर्व-सुख की कामना, ब्रह्मचर्य मानव-प्रेम व सहिष्णुता, दया, त्याग, अहिंसा, अपरिग्रह, आत्मानुभूति जैसे दुर्लभ जीवन मूल्यों का संरक्षण और इनमें उत्पन्न विक्षेपों का उन्मूलन आवश्यक हो गया है। क्या इस संश्लेषण में संस्कृत सबसे सशक्त योगदान नहीं दे सकती?

चिरन्तन जीवन-मूल्यों के साथ ही साथ तथा कथित आधुनिक जीवन मूल्यों का खनन भी संस्कृत की खान से सफलता पूर्वक किया जा सकता है। वेदों, उपनिषदों युक्त प्रस्थान-त्रयी संस्कृत साहित्य में तेजोमय राष्ट्र भारत की हृदय-मोहिनी संकल्पना साकार हुई है।[3] देश भर की नदियाँ, पहाड़, भूखण्ड, वनोपवन, नगर, ग्राम जन २ में इस भाषा ने ऐसे उतार दिया जैसे प्रारंभिक कक्षा के बालक के गले गिनती के अंक। इस देश की भूमि से मातृ-तुल्य स्नेह जगाने वाली वैदिक ऋचाएँ भला अन्य किस साहित्य में होंगी। इसी प्रकार राष्ट्रीयता के साथ २ स्वतन्त्रता, समानता भ्रातृत्व जैसे जन तांत्रिक[4] मूल्यों की प्रतिष्ठा में भी संस्कृत कम योगदान नहीं दे सकती।

संस्कृत राष्ट्रीय, प्रजातान्त्रिक, समाजवादी मूल्यों के साथ 2 वैज्ञानिक दृष्टि प्रदान करने में भी संजीवनी भूमिका निर्वाह कर सकती है। संस्कृत-साहित्य में प्रयुक्त नीरोग-जीवन की संकल्पना जीवन-विज्ञान पर आधारित है। तैत्तरीयोपनिषद् के आनन्दमय जीवन में विभिन्न कोषों के (5 कोष) के आधार पर आत्मानन्द प्राप्ति के आवरणों का निर्माणमार्ग दर्शाया है। आचार्य तुलसी के 'जीवन-विज्ञान' सम्बन्धी अनुप्रयोग संस्कृत की वैज्ञानिक उपादेयता सिद्ध करते हैं।[5] प्रेक्षा-ध्यान द्वारा नैतिक मूल्यों की स्थापना के विचार पर भी भावात्मक रूपरेखा तैय्यार की जा चुकी है।

'शतहस्त समाहर, सहस्र हस्त संकरी' की गूढोक्ति संस्कृत विद्वानों को आत्मसात् करनी होगी। सहस्र वर्षों से संस्कृत वाङ्मय में अर्जित ज्ञान को शत-सहस्र प्रयासों से उजागर कर पुनः प्रतिष्ठित करना होगा। संस्कृतज्ञों को मूल्यों की संस्कारिता से स्वयं को परिशोधित कर मूल्य-विहीन समाज में मूल्यबद्धता के नये उदाहरण प्रतिष्ठित करने होंगे। तभी वह भारत को भारतीयता का सच्चा स्वरूप पुनः प्रदान कर सकेंगे। समस्त राष्ट्र संस्कृत का सम्मान करता है। इस प्राचीन भाषा के माध्यम से प्रमाणित मूल्य जन-जन के मर्म में ईश-वचनों के रूप में शीघ्र सम्प्रेषित किये जा सकते हैं—यही वैदिक ऋषियों ने किया, यही शंकराचार्य और विवेकानन्द ने। संस्कृतज्ञों को भी एक बार इस संकल्प को दोहराना होगा। ●

---

1. मूल्य एवं आधुनिकता, शिक्षा की चुनौति, नीति सम्बन्धी परिप्रेक्ष्य, शिक्षा मन्त्रालय, भारत सरकार 1985, पृ. 10.
2. मूल्यों की भारतीय संकल्पना, हरियन्ना, द क्वेस्ट आफ्टर परफेक्शन मैसूर काव्यालय 1952, पृ० 21-25.
3. यथा—उत्तरं यत् समुद्रश्चैव दाक्षिणम्।
   वर्ष तद् भारतं नाम भारती यत्र सन्तति॥
4. यथा—यन्मसा ध्यायति, तद्वाचा वदति, यद्वाचा वदति तत् कर्मणा करोति तदभिसम्पद्यते।" (श. ब्रा.)
   अन्योऽन्य माभिनवत वत्सं जातभिवध्नया॥ (अ. वेद)
   यते महि स्वराज्ये (ऋग्वेद)
   सहना ववतु सह नौ भुनक्तु सहवीर्यं करवा वहै तेजस्वि नावधीत मस्तु माँ विद्विषा वहै। (तै. उप.)
5. युवाचार्य महाप्रज्ञ, जीवन विज्ञान (शिक्षा का नया आयाम) लाड़नू, तुलसी अध्यात्म नीड़म्, जैन विश्व भारती 1984, पृ. 2.

उमरावमल भांडावत

प्राध्यापक, रा० शि० प्र० विद्यापीठ
शाहपुरा बाग, जयपुर


आणविक विखंडन का ज्ञान विज्ञान विनाश की ओर अग्रसर है । रूसी नगर में चरनोबिल आणविक भट्टी का धू-धू कर जलना पिघलना और पश्चिमी यूरोप में रेडियो धर्मिता का प्रसार इसके प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। इसके विपरीत आयुर्वेद में खरल में आणवीकृत भस्मियों, औषधियों का प्रयोग जीवन देने के रूप में प्रयुक्त किया जाता है। विनाश योजनाओं का ज्ञान जैसे उच्चाटन, जारण, मारण संस्कृत वाङ्मय की देन नहीं है ।

गीतोपदेश, महाभारत में संजय उवाच पाशुपतास्त्रे, ब्रह्मास्त्र और नारायणस्त्र जैसे महा-घातक शस्त्रास्त्रों का वर्णन क्या उस युग में दूर-दर्शन एवं परमाण्विक प्रक्षेपास्त्रों की उपस्थिति का संकेत नहीं है ? देवर्षि नारद अर्जुन को ऐसे ब्रह्मास्त्रों के लिए वर्जन-आदेश देते हुए कहते हैं :—

**अरक्ष्यमाणान्येतानि त्रैलोक्येस्यापि पांडव ।**
**भवंतिस्म विनाशाय भेवंभूयः वृथा क्वचित् ।।**

महाभारत निवातकवच युद्धपर्व (१७५-२२ पृ. १४४०)

कि इस विनाशक आयुध की मार से नाखून और बाल झड़ जाते हैं, चमड़ा पीला पड़ जाता है और शरीर कृश हो जाता है। समुचित रक्षा न होने पर ये दिव्यास्त्र तीनों लोकों के विनाश के कारण बन जावेंगे । अतः उनके प्रदर्शन का साहस कभी न करना ।

आखिर कहाँ गये वे लोग ? और उनके ब्रह्मास्त्र ? उत्तर है–कहां गया हिटलर ? उसी प्रकार हमारे पूर्वज ब्रह्मास्त्रों को नष्ट कर महान् हिमालय में गलने के लिए चले गये । आज हमें उनके इस ज्ञान की अत्यन्त आवश्यकता है जो चरनोबिल की आणविक भट्टी पर काबू कर सके । यदि खोज की जाय तो संस्कृत वाङ्मय ही हमारी सहायता कर सकता है । विश्व को विनाश से बचा सकता है । आधुनिक आणविक शस्त्रागारों को नष्ट करने की युक्ति संस्कृत वाङ्मय ही बन सकता है जो आज के विश्व की सबसे अधिक पेचीदी समस्या है ।

यह सर्व विदित है कि मोतीलाल नेहरू के कोई सन्तान नहीं थी और मदनमोहन मालवीय की सद्प्रेरणा, सद्सलाह से एक योगी ब्रह्मचारी ने अपने शरीर का बलिदान देकर सरूप-रानी के बन्ध्यत्व को नष्ट किया, जिससे भारत को एक 'जवाहर' प्राप्त हुआ ।

आप सभी को मालूम है है Sky-lab अंतरिक्ष में स्थापित प्रयोगशाला का मलवा अमरीका की घोषणानुसार बंबई, कलकत्ता-सिंगापुर कर्क व विषुवत् रेखा के मध्य गिरने की आशंका थी । बंबई से कलकत्ता तक भारत में चिन्ता एवं भगदड़ व्याप्त हो गई थी उस समय जोधपुर निवासी त्यागी ने मंत्र शक्ति से मलवे को मकर रेखा की ओर मोड़ने की घोषणा की थी और यही हुआ । Sky-lab का मलवा मकररेखा के सहारे आस्ट्रेलिया के निर्जन मरुस्थल में गिरा और न केवल भारत वरन् समस्त विश्व भी जन-हानि से बच गया ।

निष्कर्ष यही है कि संस्कृत वाङ्मय की महत्ता एवं देन किसी समय सीमा में वर्णन नहीं की जा सकती । ●


डॉ० जमनालाल बायनी

सहायक प्रोफेसर, राजकीय शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय
बीकानेर


संस्कृत को देववाणी कहा जाता है । वेदों की भाषा संस्कृत है, वेद ज्ञान के आदि स्रोत हैं भारतीय संस्कृति की आधारशीला ही वेद है । वेदों का ज्ञान भारतीय संस्कृति के परिचय में तभी सहायक हो सकता है जबकि उसके मूल को सही रूप में समझा जाय । इसके लिए संस्कृत के महत्व को स्वीकार करना ही होगा ।

पंचतंत्र, गीता, रामायण सभी संस्कृत में है । संस्कृत को जाने बिना गीता के मर्म को मात्र अनुवाद से नहीं जाना जा सकता । गीता के माहात्म्य में कृष्ण के शब्दों को इस प्रकार उदधृत किया गया है :

**"नाहं बसामि बेकुण्ठे, योगिनां हृदयेव च ।**
**मद्भक्ता यत्र गायन्ति, तत्र तिष्ठामि नारद ।।"**

ईश्वर की सर्वव्यापकता, बैकुण्ठ का अस्तित्व, भक्तों के प्रकार तथा आराध्य तक उनकी पुकार – ये सब भेद – संस्कृत के ज्ञान के बिना ठीक वैसे ही ज्ञात हो सकते हैं जैसे कि ऊपरी आवरण से मूल का ज्ञान। अत: आज भी बदली हुई परिस्थितियों में संस्कृत के ज्ञान के महत्व को स्वीकार करना होगा।


## डॉ० मण्डन मिश्र

**निदेशक, राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान**
**देहली**


स्वतन्त्रता के अनन्तर एक ओर केन्द्र और राज्य सरकारों के माध्यम से संस्कृत के विकास के अनेक प्रयत्न हुए हैं तो दूसरी ओर गत दशक में इसकी उपयोगिता के सम्बन्ध में प्रश्नवाचक चिन्ह भी लगाए गए हैं। यद्यपि गत दो दशकों से चले जा रहे भाषा सम्बन्धी विशेषज्ञों ने कई बार यह निष्कर्ष भी प्रस्तुत किया है कि यदि १५ अगस्त, १९४७ को तत्कालीन प्रधानमंत्री श्री जवाहरलाल नेहरू यह घोषणा कर देते कि संस्कृत इस देश की राष्ट्र-भाषा होगी तो शायद आज जो विवाद और समस्याएँ भाषा के नाम पर उपस्थित की जा रही हैं—ये पैदा नहीं होती। यह तथ्य प्रस्तुत करने का अभिप्राय यह है कि एक और संस्कृत के बारे में कुछ प्रश्न वाचक चिन्ह हैं तो दूसरी ओर उसकी उज्ज्वलता भी बहुत ही देदीप्यमान हैं।

भारत की सभी भाषाओं की जन्मदात्री के रूप में संस्कृत की महत्ता को सभी राज्य स्वीकार करते आए है। यदि सभी भारतीय भाषाओं से संस्कृत के अवदान को निकाल दिया जाए, तो वे एक प्रकार से निष्प्राण हो जायेंगी। यह सर्वसम्मत सत्य है कि संस्कृत वाङ्मय ने सभी भाषाओं को एक बहुत ही गम्भीर और शाश्वत भाव पक्ष प्रदान किया। यही वास्तव में भारतीय भाषाओं के साहित्य का आत्म तत्व है। इस सत्य से सभी शिक्षाशास्त्री सहमत हैं। सभी दक्षिण भारतीय और ईसाई, मुस्लिम शिक्षाशास्त्रियों ने भी एक मत से भारतीय भाषाओं के विकास और उनकी समृद्धि के लिए पाठ्यक्रम में कुछ प्रतिशत भाग संस्कृत के लिए सुरक्षित रखने का प्रस्ताव किया।

आज जितनी संस्कृत और उसके माध्यम से अभिव्यक्त सन्देशों की इस राष्ट्र के लिए आवश्यकता है, उतनी पहले कभी नहीं थी। इसलिए मेरी दृष्टि में आज संस्कृत की सबसे अधिक प्रासंगिकता है। संस्कृत वाङ्मय का महत्व देश–कालातीत है, संस्कृत भारत की गरिमा की संस्थापक है। ज्ञान के क्षेत्र में इस देश को सारे संसार में जो महत्व मिला, संस्कृत ही उसका मूल आधार है। आज संस्कृत की मान्यता केवल हमारे राष्ट्र तक सीमित नहीं है—अपितु उसका अन्तर्राष्ट्रीय महत्व है। गत २०० वर्षों में विदेशों में बहुत उच्च कोटि का शोध संस्कृत वाङ्मय में हुआ है। यहाँ तक कि वेदों का भी सर्वप्रथम प्रकाशन जर्मनी ने किया। गत १५ वर्षों में ५ विश्व संस्कृत सम्मेलनों का आयोजन हुआ–जिनमें तीन इटली, अमेरिका और फ्रांस में हुए और छठा सम्मेलन १९८७ में हालेण्ड में होने जा रहा है। इस प्रकार विदेशों के द्वारा संस्कृत सम्मेलनों का आयोजन और इन सम्मेलनों में बहुत बड़ी संख्या में विदेशी विद्वानों की उपस्थिति वर्तमान काल में भी मूर्त्त रूप में संस्कृत की विश्वजनीनता को सिद्ध करती है।

आज अखण्डता और एकता राष्ट्र की सबसे बड़ी आवश्यकता है। संस्कृत वाङ्मय इनका एकमात्र आश्रय है, यह कहा जाये तो कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी। संसार में जिन संकीर्णताओं और रौद्र समस्याओं का भीषण नृत्य आज हो रहा है, उनका वास्तविक इलाज संस्कृत द्वारा प्रतिपादित तथ्यों का प्रचार ही है। संसार के आदि साहित्य के रूप में वेद को सभी समालोचकों ने स्वीकार किया है। हमारी परम्परा तो उसे अपौरुषेय अनादि मानती ही है लेकिन जो विद्वान् समय निर्धारण करते हैं, उनकी दृष्टि से भी छ: हजार वर्ष पूर्व वेद का काल माना जाता है। इतने प्राचीनतम काल में जिन सिद्धान्तों की वेद के द्वारा प्रतिस्थापना की गई, वे इतने उन्नत और प्रगतिशील हैं कि संयुक्त राष्ट्र संघ का घोषणा-पत्र भी इतनी ऊँचाई तक नहीं पहुँच सकता। वेद ने एक ओर "यत्र विश्वं भवत्येकनीड़म्" कह कर सारे संसार को एक घोंसला बताया है। यही भावना आगे चलकर "उदारचरितानां तु वसुधैव कुटुम्बकम् के रूप में सारे विश्व को एक कुटुम्ब मानने के रूप में विकसित हुई है। वेद में ऐसे सैकड़ों प्रसंग हैं जहां संसार को एक विश्व और मानव को विश्वमानव के रूप में वर्णित किया है। उत्तरवर्ती संस्कृत साहित्य इन्हीं धारणाओं का व्याख्यान है। इतने पूर्वकाल में ही हमारे परामर्श, हमारी बैठकों के निर्णय, चिन्तन और हृदयों में समानता की भावना की गई है। साथ-साथ चलने एक साथ बोलने और सौमनस्य रखने की घोषणा की गई हैं।

इतना ही नहीं सबको मित्रभाव से देखने के संकल्प वेद ने प्रदान किए।

इतनी उदात्त भावनाएं छः हजार वर्ष पूर्व व्यक्त की गई। यहाँ तक कि भाषा के सम्बन्ध में भी यह दृष्टिकोण स्पष्ट किया गया हैं। हम सदा बहुभाषी रहे हैं, फिर भी एक रहे हैं। वेद ने हमारी इस बहुभाष-भाषिता को इन शब्दों में व्यक्त किया हैं—

वेद के राष्ट्रसूक्त में ही समस्त वर्णों के कल्याण यहाँ तक कि अत्यन्त वृष्टि, सशक्त बैल, दुधारू गाय और सर्वविध समृद्धि की कामना की गई।

हमारे वेद के स्वस्ति वाचन में सबके लिये शुभकामनाएं चाहीं गई हैं और शान्तिपाठ में पृथ्वी, आकाश, औषधियां, वनस्पतियां और समस्त प्रकृति में शान्ति की आकांक्षा की गई है। विश्व का कोई भी साहित्य वैचारिक धरातल की दृष्टि से भी इतना गहरा नहीं है।

यदि इन मूलस्थापनाओं का संस्कार हो तो अखण्डता की बात करने की आवश्यकता नहीं रहेगी। जहाँ तक राष्ट्रीय एकता का प्रश्न है, संस्कृत उसका मूल स्रोत है। एक और यह स्रोत समस्त भाषाओं में प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष प्रवाहित होकर उनमें प्राणाधान करता है। दूसरी ओर इसके माध्यम से प्रचारित संस्कारों ने देश को आज तक एकता के सूत्रों में पिरोये रखा है। आज भी दक्षिण के आचार्य अपने शिष्यों को उनके जीवन की पूर्णता के लिये हरिद्वार, प्रयाग, काशी, पुरी, द्वारिका, बदरिकाश्रम, आदि की यात्रा का निर्देश देते हैं और उत्तर के गुरु रामेश्वरम्, कन्याकुमारी, तिरूपति कांचीशृंगेरी की यात्रा को जीवन की पूर्णता के लिए अनिवार्य बताते हैं। केवल पंचांगों में एक स्थान पर पूर्ण कुम्भ लिखने मात्र से करोड़ों व्यक्ति यथा समय हरिद्वार, नासिक प्रयाग और उज्जैन में एकत्रित होते हैं। उनके संगम में प्रदेश या भाषा बाधक नहीं होते। हम स्थान या संकल्प के समय जब जल का प्रयोग करते हैं, तो उसमें—

**गङ्गे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।**
**नर्मदे सिंधु कावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु ॥**

गोदावरी, सरस्वती, नर्मदा, सिंधु और कावेरी का आवाहन करते हैं। हमारी अर्चना में भी केशर, कस्तूरी, लोंग, नारियल, इलायची आदि सामग्री हर दृष्टि के लिए अनिवार्य है। ये सामग्रियां देश के किसी एक भूभाग में नहीं होती किन्तु देश के अलग-अलग स्थानों में होती हैं। दक्षिण के एक कोने में स्थित रामेश्वरम् पर गंगोत्री का गंगाजल, चढ़ाना पुण्यदायी है और बदरीनाथ के अर्चक आज भी केरल के नम्बूदरीपाद वंश से आते हैं। भगवान् आदि शंकराचार्य ने केरल से चल कर इसी भाषा के माध्यम से देश की सांस्कृतिक एकता को अक्षुण्णता प्रदान की।

संस्कृत का कोई कवि या साहित्य किसी प्रदेश विशेष का नहीं है, उनमें से एक-एक के साहित्य से इस राष्ट्र की एकता और अखण्डता को संबल मिलता है। वे वास्तव में राष्ट्रकवि हैं। इसलिये आज की अखण्डता और एकता इन दोनों आवश्यकताओं की पूर्ति के लिये जीते जागते माध्यम के रूप में संस्कृत और उसके द्वारा प्रतिपादित विचारों की प्रासंगिकता असंदिग्ध है। इसके अतिरिक्त हमारे वर्तमान प्रधान मंत्री राष्ट्र नायक श्रीराजीवगांधी वर्तमान, में दो और अनिवार्य आवश्यकताओं की ओर सारे राष्ट्र का ध्यान आकृष्ट करते हैं, उनमें एक हैं–वैज्ञानिक–प्रगति के विकास के साथ-अध्यात्म और नैतिक मूल्यों का अभ्युदय और इस राष्ट्र के सांस्कृतिक और ऐतिहासिक उज्ज्वल भूतकाल के साथ शृंखला के रूप में वर्तमान और भविष्य को संयोजन करना है। संस्कृत साहित्य के अध्येता इस बात से सुपरिचित हैं कि उसके लेखकों ने धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष चारों पुरुषार्थों की साधना पर बल दिया, प्रचुर अर्थ उपार्जन और पूर्ण भोग की भी गणना इन पुरुषार्थों में की गई। इसी से यह प्रमाणित होता है कि लौकिक उपलब्धियों के क्षेत्र में भी हम उतने ही जागरुक थे। कामशास्त्र, वास्तु, शिल्प कला, चिकित्सा, गणित, इतिहास, अर्थशास्त्र, भूगोल, आदि कोई ऐसी विद्या नहीं है-जिसका इस भाषा में प्रचुर साहित्य उपलब्ध न हो। अन्तर केवल इतना ही है कि-इसमें अर्थ और काम को धर्म के नियन्त्रण में रखने की दीक्षा दी गई। इस दृष्टि से सबसे बड़ी आवश्यकता है उन भौतिक और वैज्ञानिक उपलब्धियों पर अध्यात्म और नैतिक मूल्यों का नियन्त्रण हो और उनके निर्देश में यह सब विकास आगे बढ़े, हम उन्नत और विकासशील हों, 21वीं शताब्दी में अमेरिका जैसे सम्पन्न राष्ट्रों के समान समृद्ध हों, लेकिन इसके साथ-साथ हमारी यह आकांक्षा भी स्वाभाविक है कि हम मूल रूप से भारतीय बने रहें, हमारी सभ्यता और संस्कृति सुरक्षित रहे : इस दिशा में संस्कृत द्वारा प्रतिपादित मूल्य हमारे सबसे अधिक सहायक हो सकते हैं।

चौथी आवश्यकता हमारे इतिहास के साथ जुड़े रहने की है। इस बात को सारा संसार स्वीकार करता है कि इस राष्ट्र के स्वर्ण युग का संस्कृत के साथ अटूट सम्बन्ध है और वर्तमान और भविष्य को उस शृंखला के साथ जुड़े रखने में संस्कृत सबसे अधिक सहायक हो सकती है। ●

# संस्कृतरचनासु नवबिम्बप्रयोगाः

**नटवरलाल जोशी**

**लक्ष्मणगढ़**

साहित्ये समाजरचनायाः प्रतिबिम्बो भवति। तस्याभिव्यक्तेः स्वरूपे युगानुसारं भावग्राहकानां बिंबानां प्रयोगो दृश्यत एव। सहजाभिव्यक्तिः भावानुसारं भाषायाः प्रयोगः, समुदात्त विषयमधिकृत्य ह्युदात्तरचनायाः विरचनं संस्कृतकवीनां वैशिष्ट्यं वर्त्तते। संस्कृतकाव्येषु कालधर्मानुसारं भावबोधः विषयानुसारं छन्दसां प्रयोगः भाषायाः प्राञ्जलता सर्वत्र दरीदृश्यते।

चित्रात्मकता भाषायाः विशेषो गुणः। अस्याः प्रयोगेण सहृदयानां हृत्सु भावग्राहित्वं सौकर्येण सहजतया जायते। बिम्बप्रतिबिम्बभावेन यच्चित्रं चित्रितं भवति तत्कवेः सामर्थ्यं बोधयति। साम्प्रतिकेऽस्मिन् युगे नवबिम्बानां प्रयोगणैव सरसरचनायाः प्रभावः समाकलितो भवति। संस्कृतकाव्येषु पारम्परिकबिम्बानां सहृदयहृदयानुरञ्जनाय प्रकृतेः मानवीकरणस्य प्रयोगः प्रत्यक्षः कालिदास-भवभूति-भास-बाणभट्टादीनां रचनासु लभ्यत एव। नवीनकाव्येष्वपि नवबिम्बानां चारुचित्रणं सर्वथा हृदयावर्जकं समङ्कितं प्राचुर्येण।

मूलशङ्करमणिलालयाज्ञिकप्रणीत**छत्रपतिसाम्राज्य**-नाटके चक्रवातः जनपदपुरे मार्गे बंभ्रमन्तेन लुण्टाकरूपेण चित्रितः। दृष्टव्योऽयं नवीनः प्रयोगः—

लुलितपथिकनेत्रं पूरयित्वा रजोभि,
वसनमपहरन्तो लुण्टका चक्रवाताः।
जनपदपुरमार्गे बभ्रमन्तो यथेच्छं,
वियदभिघनभीता उत्प्लवन्ते समन्तात्॥

डा० वे० राघवेन **अयोग योगः** इति नाम्नि कवितायां तरूणी नायिका श्वेतकपोतेन तुलिता—

भूषापणे कटकमादधती यदा त्वं
उत्सार्य चेलक मदर्शय एकपादम्
श्वेतं कपोतमिव चारू तदापतद् यद्
भग्नं वपुस्तदधुनापि ममोत्थितं न॥

**भूरि वन्दे वसन्तम्** कवितायां श्रीचिन्तामणि द्वारिकानाथदेशमुखेन निम्बचूततरूमूलनिषण्णः भारतस्य जनसाधारणः सरलातिसरलेन भाषासौष्ठवेन साक्षात् चित्रीकृत इवाभाति। नितरां सरलमपि काव्यबिम्बमिदं ह्यनुभूति प्राखर्येण सर्वोत्कर्षेण राजते—

भारतस्य नगरेषु संकुला
व्यापृता जनपदे च सस्यदे
तत्प्रजा विरमति क्षणमात्रं
निम्बचूततरूमूलनिषण्णा॥

**अत्यन्त कामोन्तकः** शीर्षक रचनायां "श्री बहादुर श्चन्द्रचापोत्कटः कविः" कालं घुणेन तुलयति। रूपाढ्यानां रूपं भुञ्जानः कालः काष्ठं भुञ्जानः घुण इव प्रतीयते। सर्वथा नवीनोऽयं बिम्बः सर्वथा प्रभावकारी च।

घुण इव काष्ठं शनकैरलक्ष्यमाणः सदास्ति भुञ्जानः।
रूपाढ्यानां रूपं धूर्त्तानामग्रणी कालः॥

एवमेव कालः पश्यतोहररूपेण प्रदर्शितः कविना। पश्यतोहर शब्दस्य प्रयोगमात्रेण चमत्कारातिशयं व्यज्यते।

रूप यौवनकान्तीनां कालो वै पश्यतो हरः।
अस्य निग्राहको लोके न भूतो न भविष्यति॥

उर्दू कविमनुसृत्य **कञ्जली** (गजल) कवितायां श्रीशिवप्रसादभारद्वाजः तमिस्रकेशपाशबिम्बेन नायिकायाः सौन्दर्यं व्यनक्ति—

"इदं नीलाम्बरं चित्रं तथा रत्नावली तारा,
सुसज्जा किं तदर्थेऽवेक्षसे यस्यागतं बाले!
किमर्थं कोपने मुक्तं तमिस्रं केशपशोऽयम्,
शठो यातोऽन्यतः किं वीक्षसे यस्यागतं बाले॥"

श्री दि० द० बहुलीकरमहाशयेन **'मुक्तकाञ्जलिः'** कवितायां इतस्ततः निर्वतित ग्रन्धः कन्दुकोपमया सहृदयपाठकस्य नेत्रयोः समक्षे समस्तां कन्दुकक्रीडां प्रस्तौति—

पन्था नैव तवेष, गच्छपरतो, मार्गान्तरं श्रीयताम्,
एवं क्षिप्त निर्वतितः प्रतिपथं सोऽन्धो यथा कन्दुकः।
अश्रौषीद्वचनं ननेति बहुशोऽयासीत्पुनश्चत्वरं
यात्रासीच्च पुरास्ति तत्र कतिधा गत्वाऽपि सर्वादिशः

डा० वे० राघवः "**कवि, ज्ञानी ऋषि**" "कवितायां मुक्ताः फलानि कीर्णानि यत्र लोकोवलोकते तत्रासौ वीक्षते सूत्रं सूत्रितां मालिकामपि,"

.........इत्यनुसारं बिम्बे प्रतिबिम्बं पश्यति सहृदयः ।

श्रीशः फटके महानुभावस्य—**ऋतुकान्त गीते** नवबिम्ब चातुरी द्रष्टव्या—

तव पावननेत्रे निमीलितः क्षणशः
वदनकमले तव प्रसारिताः गगनगभीराः भावाः
तन्त्री वादयति कराङ्गुलिः, निनादयति मे मानसम् ।
एतस्मिन् समये भावात्मकसाम्ये
प्रसरन्ति 'पूरिया'ऽऽलापाः
स्वराः वितन्वन्ति
एकाकारं लब्धारः
आलिङ्गनस्पर्शनैः कवलयन्तीव माम्
स्पर्शपल्लविते क्षणे तस्मिन्
भाव फुल्लितं भवति मे चेतः
हे नादवति !
तवालापोत्फुल्लायां लहर्याम्
मज्जाम्यहं मज्जाम्यहम् । "

अत्र पूर्णं चित्रमेव चित्रितं कविना ।

श्री वेदव्रत आलोकः **'जानामि बाले'** कवितायां नायिकायाः फुल्लरूपं कूपं कथयित्वा तस्य रूपजलस्य गाम्भीर्यं माधुर्यं शीतलत्वं प्रकटयति—

ततः परं रूपिणि ! दर्शनं ते कृत्वापि
तृप्तो न भृशं भवामि ।
ते फुल्लरूपं समवाप्य कूपं
पीत्वापि तोयं तृषितो भवामि ।।

तथा च—

क्षुब्धाम्बुराशौ तु विसृज्य नौकां
क्षिप्त्वा पुनः क्षेपणकं तदन्ते ।
वाञ्छामि तोयप्लवनं च हित्वा
स्याज्जातु नौ नो जलधेस्तटान्ते ।।

रचनायां कवेरन्तःकरणस्य क्षुब्धनीरधेश्चः बिम्बं सर्वथा पाठकं-ह्यतितरमावर्जयति ।

**'किमिदं तव कार्मणम्'** कवितायां कविवरः डा० वे० राघवः –

किसलयानि मृदूनि मञ्जरीणा
मपि यष्टीरलिसंकुला नवीनाः ।
दिवसैस्त्रिभिरेव शुष्कमुण्डाः
तव शाखा इह पत्रलाः समृद्धाः ।।

तथा च—

किमिदं तव कार्मणं यदक्ष्णो
पुरतश्छोटिकयेव नूतनमूर्त्या
प्रतिनिर्मितवानसि त्वमेवं
किमिदं मर्म रस स्त्वयीह को वा ?

चित्रमिदं सहकारवृक्षस्य समग्रं सौन्दर्यभावसौन्दर्येण पुष्णाति ।

कामेन पुष्पशरप्रहारस्तु क्रियते-एव । अस्य वर्णनमपि कविभिः बहुधा कृतम् । किन्तु सौमित्रिसुन्दरीचरितम् काव्ये श्री भवानीदत्तशर्म्मणा उर्मिलायाः सौन्दर्यवर्णनप्रसङ्गे गुलिका-प्रहारस्य वर्णनमपि क्रियते । सर्वथा मौलिकोऽयं प्रयोगः ।

किं वाऽवतर्त्तुं विहिते मनोज्ञे दधाति सोपानतती मनोजः ।
बालां प्रहर्त्तुं गुलिका-स्मरेण संस्थापिताः किं नवतन्तुनद्धाः ?

एकस्य सर्वथा नवीनबिम्बस्य प्रयोगोऽपि हृद्यतमः :—

"छाया सान्द्र तमास्ति यत्रसततं श्रान्ताः प्रमोदामहे,,
मत्वैवं न कदापि तिष्ठत नराः निर्भीततामाश्रिताः ।
छायेयं न तरोरिहास्ति पतिता कस्यापि तापापहा,
विश्वग्रासपरायणस्य तु फणा सा कालसर्पस्य या ।।

अत्र छाया विश्वग्रासपरायणस्य कालसर्पस्य फणा, इति बिम्बेन किं नोक्तं कविवर्येण श्री एम. एन. जोशिना स्वकीय **" कालः क्रीडति "** रचनायाम् ।

मरुत्सन्देशः खण्डकाव्य श्री पु० शरभत्चायः —

तत्रापश्यो दिवसपुरुषं यस्य पूर्वापराशा,
गण्डस्थाने नवनवविधौ यामिनी कामिनीयम् ।
वारं वारं प्रणयविवशा चुम्बने चादधाना,
सन्ध्यारागं त्वधरमधुराऽऽसक्तताम्बूलरागम् ।।

पूर्वापराशा—दिवस पुरुषस्य कपोलद्वयी इति नवीना कल्पना ।

एवं क्रमेण संस्कृतकाव्येषु नवबिम्बानां ह्यतिशयरमणीयः, हृद्य अनवद्यः प्रयोगः नितरां काव्यसौन्दर्यवर्द्धकः सहृदयहृदयहारी च वर्त्तते ।

# रोगनिदाने ग्रहाणां प्रभावः

विजय कुमार शर्मा

ज्योतिष, प्राध्यापकः महाराज संस्कृत महाविद्यालयः
जयपुरम्

संसारे जन्मवतां प्राणिनां सर्वमपि शुभाशुभं ग्रहयोगाधीनं वर्तते । 'योगाधीनं सुखं दुःखम्' इत्युक्त्या सुसिद्धमेव यत् जीवने मानवस्य समग्राणि कार्याणि ग्रहयोगवशादेव भवन्ति सुस्पष्टं वर्तते यत्—

"ग्रहाधीना योगाः सदसदभिधाना जनिमतां ।
ततो योगाधीनं फलमिति पुराणैः समुदितम् ।।"

( जा. ग्रं. पृ. 41 )

ज्योतिषशास्त्रे द्वादशभावानां वर्णनं निम्नक्रमेण वर्तते राशयो द्वादश भवन्ति अतो भावानामपि द्वादशत्वम् । एषु प्रथमादि द्वादशभावानां पृथक् पृथक संज्ञा आकरेषु प्रसिद्धैव । यथा च– उक्तम्

"देहं द्रव्यपराक्रमौ सुखसुतौ शत्रुः कलत्रं मृतिः ।
भाग्यं राज्यपदं क्रमेण गदिता लाभव्ययौ लग्नतः ।।"

(जा.ग्रं. भावाध्याये)

रोगो दुःखमूलम्, अथवा रोगमूलं दुःखम् इत्युक्त्या सर्वप्रथमं रोगविषयमधिकृत्य तत्तद्स्थानं विवर्ण्यते – षष्ठो भावः रोगस्थानं भवति । जातकस्य कीदृशो रोगः, कस्मिन्नङ्गे कस्माद् कारणाद् च समुत्पत्स्यते कदा चास्योपशमनम् भविष्यतीति सर्वोऽपि निर्णयः षष्ठस्थानीय ग्रहस्थिति स्थानान्तरानुगुण्येन च परिज्ञायते । ज्योतिषशास्त्रे अस्माद् स्थानाद् फलप्रतिपत्तौ बहवः विषयाः विचार्यन्ते अस्माद् स्थानाद् रोगशत्रुकृतफल विचारोऽपि विचार्यते यतो हि रोगो मानवं शत्रुवद् बाधते अतो षष्ठस्थानादेव रोगोऽपि विचारणीयः ।

आकरेषु द्वादशराशीन् समधिकृत्य समग्रोऽपि कालः प्रवर्तते । अतः तत्त्वविद्भिः ज्योतिर्भिः अस्य कालचक्रस्य नराकृतिरूपेण कालपुरुषास्याङ्गपरिकल्पना कृता ।
यथाचोक्तम्

"कालाङ्गानि वराङ्गमाननमुरो हृत्क्रोडवासोभृतो ।
वस्तिर्व्यञ्जनमूरुजानुयुगले जङ्घे ततोऽङ्घ्रिद्वयम् ।।

( वृ.जा पृ 2 )

अर्थात् अस्य कालपुरुषस्य मेषराशिः शिरः, वृषराशिश्च मुखम् मिथुनं वक्षः, कर्कराशिः हृदयम्, सिंह उदरम्, कन्याराशिः कटिप्रदेश , तुला नाभिप्रदेशः वृश्चिकराशिश्च लिङ्गम्, धनुराशिः ऊरु, मकरराशिः जानुयुगलं कुम्भराशिः जङ्घे द्वे मीनराशिश्च पादद्वयमिति ।

अधुना विचार्यते शरीरस्य विचाराश्रय्यङ्गे को राशिः कश्च राशीशः राशिस्वरूपं तदधीशस्वरूपं च किं तद् भावगतोऽन्य ग्रहः कीदृशः मित्रं शत्रुः समो वा तदनुसारमेव पुरुषस्य

## शोभनं सम्मेलनम्

—रतनलाल शर्मा
प्राध्यापक, राजकीय धूलेश्वर आचार्य संस्कृत महाविद्यालय
मनोहरपुर

श्रीरामः शुभस्वागते हि निरतो, रामो निदेशेत्वलम् ।
विश्वाद्या जगदीश हर्षसकला, नाथत्रयी राजते ।।
हीरालाल हरी दिवाकरनिभौ, शिक्षामुखौ मन्त्रिणौ ।
मोतीमण्डन मिश्रितेऽत्र कमला, श्रीरस्ति सम्मेलने ।।1।।

"गणानां त्वा" गिरागुञ्जद्, यज्ञधूमायितं नभः ।
घण्टानाद-स्वरै व्याप्त, मद्यापि दृश्यते जनैः ।।2।।

शारद जलदसमानै, धवल पट वितानैर्व्याप्तमेकत्र ।
ध्वनि विस्तारक यन्त्रा, ण्यासन्यत्र तत्र सर्वत्र ।।3।।

कक्षे कक्षे विदुषां, व्याकरणन्यायाद्याः संगोष्ठयः ।
शास्त्रार्था भाषणानि, आयोज्यन्ते स्म विद्वद्भिः ।।4।।

चतुरस्र मजस्रं चत्वरमस्य, गुञ्जित मासीत् शब्दशतस्य,
कलकलनिःसृत वारिणि स्नानं, तदनु यथेच्छं चायं पानम्,
उद्याने यातं प्रायातं, यान जनानां निबिडं व्रातम्,
पायस घृत साकल्य भोजनं, मृदुमोदक मिष्टान्न मोदनम्,
पूरी दूरीकृतेन्दुद्योतिताः, काचौरीश्चरु चारुलेपिताः,
शक्र दुर्लभं तक्ररायतं, सूपापूपमनूपमायतम्,
खश-उशीर चन्दन घनसारं, शुचि पानीयं हार तुषारम्,
भुक्त्वा पीत्वा हृष्ट पुमांसः, विचरन्ति बहवो विद्वांसः ।।5।।

निशि-आवास सुखेन वै, गत श्रमबुधान् विलोक्य ।
मोतीलालो हर्षयुतः, दिवसत्रयं संसेव्य ।।6।।

नाऽभूत्पूर्वं मयादृष्टं रत्नलालेन कर्हिचित् ।
साधुवाद शतां स्तस्माद्, योजकेभ्यो ददाम्यहम् ।।7।। ●

## चर्चा का उच्चस्तर

—डॉ० स्वर्णलता अग्रवाल
बीकानेर

5 से 7 मई, 1986 को राजस्थान की राजधानी जयपुर में राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का 14वाँ त्रिदिवसीय महाधिवेशन अत्यन्त सुनियोजित एवं व्यवस्थित रूप में सम्पन्न हुआ। भीषण ग्रीष्मकाल में भी देश के विभिन्न भागों से संस्कृत के धुरंधर विद्वानों ने आकर भाग लिया यह संस्कृत और संस्कृति के प्रति भारतीय मनीषा के उत्कट प्रेम और निष्ठा का प्रतीक है एवं हम महासमिति के सदस्यों के लिए अतिगौरव का विषय है।

इस अधिवेशन की विभिन्न परिषदों में हुई अत्यन्त ज्ञानप्रद चर्चा एवं चिन्तकों व मनीषियों के प्रवचनों से यह तथ्य पाया कि संस्कृत विश्व की प्राचीनतम आदिभाषा और भारतीय संस्कृति का मूलाधार है। विदेशी प्रशासन के आधिपत्य से उपेक्षित इस देववाणी को पुनः अपने प्राचीन गौरवमय पद पर प्रतिष्ठित करने से ही हमारी महिमामयी जनकल्याणकारी संस्कृति का पुनरुत्थान संभव है और तभी वर्तमान युग की भीषणताओं का अन्त होकर राष्ट्र में सुख शान्ति स्थापित हो सकती है।

चर्चा का स्तर उच्चकोटि का एवं हृदयग्राही था। संस्कृतवाङ्मय पर विभिन्न दृष्टिकोणों से विचार विनियम द्वारा उसमें निहित ज्ञान को आधुनिक परिस्थितियों में ढाल कर प्रयोगात्मक बनाने की दृष्टि से भी गोष्ठियाँ महत्वपूर्ण स्थान रखती हैं–जिससे संस्कृत के ज्ञान को वर्तमान जीवन मूल्यों के साथ जोड़ा जा सके।

संस्कृत और संस्कृति की अनन्य उपासिका अध्यक्षा जी, महाधिवेशन के व्यवस्थापकगण विशेषकर वेद पारंगत विद्वान् संस्कृत-शिक्षानिदेशक और कर्त्तव्य निष्ठावान् महामंत्री महोदय इस सफल आयोजन के लिए बधाई के पात्र हैं।

कवि सम्मेलन में भी राजस्थान एवं अन्य राज्यों से आमंत्रित कवियों ने उच्चस्तरीय प्रतिभा का परिचय दिया। खेद का विषय यह था कि पूरे अधिवेशन में महिला प्रतिनिधियों की संख्या नगण्य रही इसका कारण यह तो नहीं माना जा सकता कि देश में संस्कृत की विदुषी बहिनों का अभाव है—संभवतः गार्हस्थ जीवन की परिस्थितियोंवश बहिनें ऐसे सुखद एवं ज्ञानप्रद अवसरों का लाभ नहीं उठा पातीं। मेरी मंगल कामना है कि आगामी महाधिवेशनों में इस दिशा में भी प्रयत्न किया जायेगा।

अधिवेशन में पारित प्रस्तावों की क्रियान्विति से संस्कृत विद्या का अधिकाधिक प्रचार प्रसार होगा और शीघ्र जन-मानस संस्कृतज्ञान से आलोकित होकर समाज के जीवन मूल्यों में परिवर्तन लाने में समर्थ होगा—जिससे वर्तमान में अधोगति की ओर जाते हुए राष्ट्रीय चरित्र को विकासोन्मुखी बनने में योग मिलेगा। ●

## प्रत्यग्गंधा

—डॉ० जगन्नारायण पाण्डेय
आचार्य एवं साहित्य विभागाध्यक्ष
केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, जयपुर

विद्वद्रत्नधराया राजस्थान वसुन्धराया राजधानी राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलनेन संस्कृतस्य प्रचाराय प्रसाराय च दृढपरिकरा जयसिंहपुरी चिरात् प्रसिद्धं लघुकाशीत्यभिधानम् अद्यापि गर्वेणान्वर्थयति ।

राजस्वमन्त्रिपदे विराजमानायाः कमलालयायाः कमलायाः प्रेरणयाऽनुसन्धानदृष्ट्यापि सम्मेलनं किमपि विशिष्टतरं कार्यं सम्पादयिष्यतीति द्रढीयान् विश्वासः । एतदर्थं सर्वेऽपि सम्मेलनाधिकारिणो धन्यवादार्हाः ।

●

## अथक परिश्रम

—डा० शिवदत्त शर्मा चतुर्वेदी
प्रवाचक, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय
वाराणसी

जयपुर सम्मेलन की अभूतपूर्व सफलता और अथक परिश्रम के लिए श्री मोतीलाल जोशी संस्कृत जगत् की बधाइयों के पात्र हैं ।

●

## उत्कृष्ट संचालन

—ज्वालाप्रसाद शर्मा
सदस्य, राजस्थान विधानसभा
जयपुर

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के सफल व उत्कृष्ट संचालन के लिए मेरी हार्दिक बधाई ।

●

## अभिनन्दनम्

—दिगम्बर झा
सम्मानित प्राध्यापक
कामेश्वरसिंह संस्कृत विश्वविद्यालय,
दरभंगा (बिहार)

संस्कृतभाषामुज्जीवयितुमभिवर्धयितुञ्चानुष्ठितं रा. सं.सा. सम्मेलनीयं चतुर्दश महाधिवेशनं सादरमभिनन्दनीयम् । प्रार्थये च सर्वविद्या निधानमीश्वरमीदृशानां सात्त्विकानां लेशतोऽप्यपरानरुन्तुदानां सुरसरस्वतीसंवर्धनजनितप्रभावभरेणविश्वशान्त्यौपयिकतां भजमानानां प्रयासानां साफल्यमान्तरिक्या श्रद्धया ।

## प्रतिष्ठापूर्ण आयोजन

—डॉ० भास्कराचार्य त्रिपाठी
सचिव, मध्यप्रदेश संस्कृत अकादमी
भोपाल

संस्कृत भाषा के प्रचार-प्रसार एवं उन्नयन की दिशा में राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का 14वां महाधिवेशन का कार्य प्रतिष्ठापूर्ण एवं भव्य आयोजन निःसंदेह स्तुत्य है ।

प्राप्तानेहः सूचितो वाक्समेतः
सोऽयं बन्धुर्यन्महं नाभ्युपेतः ।
तत् संप्रीत्या मर्षयेत् पुण्यवाचां
श्री-संकेतः पाटलोऽसौ निकेतः ।।

—०—

## अश्रुतपूर्व वक्तव्य

—पं० आद्याचरण झा
पूर्व प्रतिकुलपति, दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय
दरभंगा

मुझे राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के चतुर्दश-महाधिवेशन में शिक्षा परिषद् के उद्घाटन के लिए बुलाया गया । दिनांक 4-5-86 को अधिवेशन स्थल पर शाहपुरा बाग, आमेर रोड पहुँचने पर देखा कि विशाल पांडाल का निर्माण बड़े जोरों से होरहा है और विभिन्न कार्यकर्त्तागण अपने २ कार्य में व्यस्त हैं ।

लगभग 4 बजे सम्मेलन के महामंत्री श्री मोतीलाल जोशी, राजस्थान के राजस्वमंत्री तथा सम्मेलन की अध्यक्ष श्रीमती कमला के साथ वहाँ पधारे । इससे पहले श्रीमती कमला से 1985 में अनेकानेक पत्राचार हुए थे, परन्तु उन्हें देखा नहीं था । मुझे उनसे परिचय कराया गया । मैं श्रीमती कमलाजी की सादगी और पाण्डाल में अपने हाथों से कुर्सी उठाने से लेकर सूचना पट्ट आदि के लगवाने के कार्य में व्यस्त देखकर दंग रह गया ।

कुछ देर बाद राजस्वमंत्री जी के आदेशानुसार हमें वहाँ से पर्यटन विभाग के विश्रामगृह में पहुँचाया गया । वहाँ एक डीलक्स कमरे में रहने की व्यवस्था की गई । लेकिन इसके बाद मेरी राजस्थान सरकार के अतिथिरूप में राजकीय अतिथि शाला में निवास-व्यवस्था की गई ।

दिनांक 5-5-86 को अधिवेशन स्थल सजे हुए एक नये नगर की तरह लग रहा था। श्रीमती कमला वहाँ उपस्थित थीं। वे पांडाल के गेट पर खड़ी होकर आगन्तुकों का स्वागत कर रही थीं। मैं पांडाल में अपने निर्धारित स्थान पर बैठा। पांडाल खचाखच भरा हुआ था। भारत के विभिन्न प्रान्तों के प्रतिनिधि पधारे हुए थे।

सम्मेलन की स्थायी अध्यक्ष श्रीमती कमला ने जो विस्तृत ऐतिहासिक, अभूतपूर्व और अश्रुतपूर्व वक्तव्य संस्कृत के प्रसंग में दिया—वह संपूर्ण सभास्थली को चौंका देने वाला था। उपस्थित विद्वज्जन भावना के प्रवाह में ऐसे बह गये कि जैसे अभिनय में दर्शकों को जब साधारणीकरण हो जाता है तो वे अपने आपको भूल जाते हैं। कमलाजी ने अपने भाषण में शब्द नित्यता को जिस अनोखे ढंग से प्रमाणित कर दिया वह बेमिसाल था। उन्होंने कहा कि "संस्कृत को यदि मात्र भाषा या बोली समझी जाती हैं तो इससे बढ़कर अज्ञानता की कोई दूसरी बात नहीं हो सकती—क्योंकि व्योम में, अन्तरिक्ष में और ब्रह्माण्ड में जो शब्द प्रतिध्वनित होते हैं वे संस्कृत हैं, वे ही जंगम जन्तुओं में, प्राणियों में और मनुष्य में वाणीदायिनी शक्ति हैं और समस्त ब्रह्माण्ड में वाक्शक्ति का संचालन है," इत्यादि।

कमलाजी की वे बातें जो वे कण्ठस्थ बोल रही थीं–मेरे कानों में, मेरे जीवन के अन्तिम क्षण तक झंकृत होती रहेंगी। यह सत्य है, तथ्य है और है बड़ा ही स्पष्ट विवरण।

मेरे विचार से उद्घाटन भाषण सारगर्भित होते हुए भी आकर्षक नहीं था।

इसके बाद भारत के राष्ट्रपति व प्रधानमंत्री तथा गणमान्य प्रमुख व्यक्तियों के शुभकामनात्मक सन्देश पढ़कर सुनाये गये। इनमें प्रधानमंत्री श्रीराजीव गांधी का सन्देश उसी रूप में उनके चित्र के साथ मुद्रित कराकर संपूर्ण सभा में वितरित किया गया और हम लोगों को उसके साथ राष्ट्रपति और प्रधानमंत्री के पत्रों का फोटो स्टेट भी दिया गया। इन दोनों महानुभावों के सन्देश वस्तुत: औपचारिक संदेश नहीं थे बल्कि बड़े ही चिन्तनपूर्ण मन्तव्य थे।

द्वितीयउपवेशन का कार्यक्रम विभिन्न परिषदों के पृथक् पृथक उपवेशनों के रूप में प्रारंभ हुआ। इसमें वेद, व्याकरण, दर्शन, ज्यौतिष और साहित्य विषयों की परिषदें थी। प्रत्येक परिषद् के उद्घाटक और अध्यक्ष का विद्वत्तापूर्ण मुद्रितभाषण भी उनके मुख से सुना गया और उन्हें वितरित भी किया गया। व्याकरण परिषद् के अध्यक्ष और उद्घाटक श्रीहर्षनाथ और पं० विश्वनाथ मिश्र के मुद्रित भाषण व्याकरणशास्त्र की स्थायी सम्पत्ति के रूप में माने जायेंगे।

रात 7-30 बजे संस्कृत में समस्या पूर्तियों के कार्यक्रम में पचासों कवियों ने जमकर भाग लिया।

दि० 6-5-86 : प्रात: 9 बजे महाधिवेशन का मुख्य कार्यक्रम 'शिक्षा परिषद्' का आयोजन मुख्य पंडाल में प्रारंभ हुआ।

यहाँ चमत्कार की बात यह थी कि अपने घर से बहुत विलम्ब से भेजा गया मेरा उद्घाटन भाषण आकर्षकपुस्तिका-कार में मुद्रित हो चुका था। यह मुद्रित भाषण इस अवसर पर अत्यन्त भव्य और आकर्षक प्रकाशित स्मारिका में भी अविकल रूप में मुद्रित देखा गया। वस्तुत: यह यहाँ के व्यवस्थापकों का चमत्कार कहा जायेगा।

इस परिषद् का मुख्य विचार बिन्दु भारत सरकार की "नई शिक्षानीति में संस्कृत का स्थान" और त्रिभाषा योजना में संस्कृत का स्थान व योगदान था। ये ऐसे महत्त्वपूर्ण विषय थे जिनपर वर्तमान परिप्रेक्ष्य में संस्कृत के अवदान, योगदान एवं समावेश का गंभीर चिन्तन था। इस पर विभिन्न विद्वानों ने अपने 2 विचार व्यक्त किये। श्रीमती कमला ने नई शिक्षा नीति के मूलाधार नैतिक शिक्षा और भारतीयता की चर्चा को संस्कृत की मान्यता का सूचक माना-क्योंकि इनका मूलस्रोत संस्कृत ही है और संस्कृत के बिना भारतीय संस्कृति की चर्चा बेकार है।

श्री श्रीराम गोटेवाला ने अधिवेशन के उद्घाटन के अवसर पर शिक्षा नीति में संस्कृत के विकास के लिए स्वतंत्र रूप से उल्लेख का जो मुद्दा उठाया था वह तथ्यात्मक है—और संस्कृत सेवियों को सर्वथा भ्रम से दूर रहकर इसके लिए भारत सरकार एवं देशके माननीय प्रधानमंत्री जो नई शिक्षा नीति के जनक हैं उनका ध्यान आकर्षित कर सांस्कृतिक मूल्य, देश की अखण्डता, सद्भाव, चरित्र निर्माण और नैतिकता के परिप्रेक्ष्य में पारम्परिक व आधुनिक संस्कृत की विद्यालय और महाविद्यालय स्तर पर पर्याप्त एवं प्रचुर सुविधाओं के विस्तार की नीति स्पष्टतया घोषित करानी चाहिए।

इस अवसर पर माननीय मुख्यमंत्री श्री हरिदेव जी जोशी ने कहा—"संस्कृत सेवको के चरणचिह्नों पर ही केवल नहीं चलूंगा बल्कि प्रत्येक डग पर उनके छोड़े गये चरण चिह्नों की धूलि को मस्तक पर लगाते हुए मैं संस्कृत की सेवा के लिए अपने को समर्पित कर दूंगा।" यह सुनकर मंच पर व सभा-

मण्डप में बैठे हुए विद्वानों की आँखों से आनन्द की अश्रुधारा-प्रवाहित होने लगी, जिनमें मैं भी एक था ।

मुख्यमंत्रीजी ने "राजस्थान संस्कृत शोधसंस्थान" की प्रस्तावित परियोजना को वहीं मौखिकरूप में स्वीकृति देदी— और कहा कि इसके लिए वित्त की कोई भी समस्या इसके मार्ग में बाधक नहीं होगी ।

मैं अपने को गौरवान्वित मानता हुवा भी लज्जा से नतमस्तक हूँ निश्चय ही गहनश्रम और संकल्प से श्रीमती कमला ने संस्कृत शोध संस्थान का जो कलेवर तैयार कराया है– उसका मूर्तरूप विश्वगुरु भारत राष्ट्र के स्वर्णिम अतीत को वर्तमान के साथ जोड़ने का एक सुदृढ़ सेतु होगा ।

इसी अवसर पर मुख्यमंत्रीजी ने संस्कृत की अभिनव कृतियों का विमोचन किया और राजस्थान के तीन प्रख्यात और उद्भटविद्वानों को सम्मानित किया—यह भी इस महाधिवेशन का महत्त्वपूर्ण पक्ष था ।

सभी परिषदों की पृथक् 2 बैठकें गत दिन की तरह प्रारंभ हुई । बैठकों की पूरी कार्यवाही की समीक्षा की गई और उनके अध्यक्षों से इन गोष्ठियों के प्रतिवेदन प्राप्त किये ।

सायंकाल शास्त्रार्थ प्रतियोगिता का कार्यक्रम अत्यन्त ही नगण्य रहा । मैं समझता हूँ कि आगे के अधिवेशन में इस कमी की पूर्ति उस तरह होगी—जैसे उत्कृष्ट संस्कृत कवि-सम्मेलन से हुई ।

रात 8 बजे संस्कृत कविसम्मेलन प्रारंभ हुआ जो एक बजे रात तक चलता रहा । भावविभोर श्रोता उठने का नाम ही नहीं ले रहे थे । संस्कृत में अद्यतन विचारधारा की कविताओं को सुनकर यथार्थतः लोग अचम्भित हो गये । पंजाब के आंतकवादियों और उग्रवादियों की समस्या, कश्मीर की समस्या, पाकिस्तानी घुसपैठियों की समस्या को लेकर शाह-बानो काण्ड तक की मधुरगूंज संस्कृत की प्राचीन और नवीन दोनों शैलियों में सुनी गई । इसके साथ संस्कृत में आधुनिक विभिन्न विधाओं में प्रणयगीत, सिनेमाधुन, कव्वाली आदि भी सुने गये ।

दिनांक 7-5-1986 को शिक्षा परिषद् द्वारा की गई गंभीर चर्चाओं का आकलन हुआ । संस्कृत पत्रकार गोष्ठी हुई जिसमें समस्त भारत से निकलने वाली नियमित संस्कृत पत्रिकाओं के अधिकांश सम्पादकों ने भाग लिया ।

समापन समारोह में शिक्षामंत्री माननीय श्रीदेवपुरा पधारे थे । महामंत्री श्री मोतीलाल जोशी द्वारा संकलित प्रस्तावों को महाधिवेशन में पारित किया गया । देवपुराजी ने अधिवेशन की ठोस कार्य प्रक्रिया से प्रभावित होकर सम्मेलन की प्रशंसा की और संस्कृत के लिए और सम्मेलन द्वारा लिए गये निर्णयों के लिए यथा संभव सब कुछ करने का वचन दिया ।

बाहर से आगत विद्वानों की ओर से व्रजमण्डल मथुरा से आये हुए प्रख्यात मनीषी डॉ० वासुदेवकृष्ण चतुर्वेदी ने अपना हास्यमिश्रित भाषण जब प्रारंभ किया तो सबके सब जहाँ हंसते हुए लोट-पोट हो रहे थे, वहीं उनकी विद्वता की दाद दे रहे थे । उनसे रसखान के ऐतिहासिक पद्यों का ठीक उसी छन्द में संस्कृत पद्यानुवाद सुनकर सभी बाग-बाग होगये ।

अन्त में श्रीमती कमला ने सम्मेलन की ओर से सभी को कृतज्ञता एवं धन्यवाद ज्ञापन किया और कहा कि मैं आपकी यादों को संजोये रहूँगी और आप भी अपनी यहाँ की स्मृति को संजोये हुए अपने २ घर लौटेंगे और यहाँ की असुविधाओं को भूल जायेंगे । ●

## दिठौना

**श्रीकृष्ण शर्मा**
**अध्यक्ष, शब्दसंसार 'गीतांजलि,' 26 मंगल मार्ग, जयपुर**

राजधानी में संस्कृत के ऐसे सर्वविध सफल एवं अनुपम आयोजन के लिये हार्दिक बधाई । प्रधानमंत्री माननीय श्री राजीव गाँधी द्वारा प्रवर्तित नई शिक्षा नीति के क्रियान्वयन के प्रारम्भ में शिक्षा को मानवता और नैतिकता से सम्पन्न करने हेतु संस्कृत कर्मियों, मनीषी-विद्वानों का यह सम्मेलन आकाशदीप की भाँति सिद्ध होगा पर जब तक हम उत्तर भारतवासी स्वयं संस्कृत नहीं सीखते तथा दक्षिण भारत की कम से कम किसी एक भाषा को नहीं सीखते हमारी कामना मनोकामना ही बनी रहेगी । ●

# राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन

## चतुर्दश जयपुर महाधिवेशन 5 से 7 मई, 1986

# पारित प्रस्ताव

**प्रस्ताव : 1**

### राजस्थान संस्कृत शोध संस्थान की स्थापना

संस्कृत शोध संस्थान की जो परियोजना राजस्थान के तत्कालीन शिक्षामन्त्री श्रीमती कमलाजी द्वारा तैयार कराकर राष्ट्र के शिक्षा एवं शोधविदों के समीक्षण के लिए भेजी गई है-वह निश्चय ही संस्कृत शिक्षा क्षेत्र की मूलभूत आवश्यकता है। इस मर्म को पहचानने एवं उसका समुचित समाधान एक ठोस कार्य योजना के रूप में प्रस्तुत करने हेतु संस्कृत जगत् उनका हृदय से आभार प्रकट करता है।

1956 में केन्द्रीय संस्कृत कमीशन जब राजस्थान के दौरे पर आया था तो उसने भी यहां की संस्कृत और वैदिक वाङ्मय की पृष्ठभूमि में राजस्थान को उच्च अध्ययन एवं अनुसंधान केन्द्र के रूप में विकसित एवं प्रतिष्ठित करने का सरकार से अनुरोध किया था। संस्कृत के अन्तर्निहित ज्ञान विज्ञान को जनसाधारण तक पहुँचाने तथा राष्ट्रीय आवश्यकताओं के संदर्भ में उनके उपयोग के लिए सुनियोजित पर्याप्त और प्रचुर अनुसंधान की असंदिग्ध आवश्यकता है।

अतः राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह चतुर्दश महाधिवेशन भारत सरकार से तथा राजस्थान सरकार के माननीय मुख्यमंत्री एवं शिक्षामंत्री से अनुरोध करता है कि राज्य की सातवीं योजना में योजना के पुनरीक्षण के समय राजस्थान शोध संस्थान की स्थापना की संस्कृत शिक्षा निदेशालय द्वारा निर्मित परियोजना को मूर्त्तरूप देने के लिये आवश्यक वित्तीय प्रावधान कराया जाय। इस राष्ट्रीय कार्यक्रम को मूर्त्तरूप देने में गैर सरकारी क्षेत्र के वांछित योगदान हेतु सम्मेलन भी सरकार द्वारा निर्धारित दायित्व वहन करने हेतु अपने आपको प्रस्तुत करता है।

साथ ही यह महाधिवेशन राजस्थान संस्कृत शोध संस्थान की परियोजना पर राष्ट्र से आमन्त्रित विचारों एवं सुझावों के अनुवीक्षण एवं योजना के प्रारूप में उनके यथोचित समावेश हेतु सम्मेलन की अध्यक्ष श्रीमती कमलाजी को अधिकृत करता है। उनके द्वारा नियुक्त समिति द्वारा परिवर्धित एवं परिशोधित प्रारूप इस सदन द्वारा परवर्धित एवं परिशोधित प्रारूप माना जायेगा। ●

**प्रस्ताव : 2**

### राजस्थान विश्वविद्यालय परिसर में संस्कृत अध्ययन संकाय के शिक्षण विभाग की स्थापना

राजस्थान विश्वविद्यालय द्वारा विभिन्न शिक्षण संकायों की परीक्षा एवं शिक्षण दोनों व्यवस्थायें संचालित की जाती हैं, अतः संस्कृत अध्ययन संकाय (ओरियन्टल) फैकल्टी के विषय समूहों का भी एक शिक्षण एवं अनुसंधान विभाग विश्वविद्यालय परिसर में संचालित करने हेतु राजस्थान विश्वविद्यालय की सिण्डीकेट ने 1978-79 में निर्णय लेकर राजस्थान सरकार को प्रशासनिक एवं वित्तीय स्वीकृति के लिये प्रस्ताव प्रस्तुत किया था– किन्तु अभी तक भी उसकी

स्वीकृति नहीं हो सकी है। विश्वविद्यालय अनुदान आयोग भी इस मामले को किसी भी नये शिक्षण विभाग के संचालन व उसके विकास का पूरा का पूरा वित्तीय प्रभार तभी वहन करता है–जबकि एक बार सम्बन्धित राज्य सरकार एवं विश्वविद्यालय अपने स्तर पर उसकी स्थापना और संचालन कर दे, यह कह कर टाल रहा है। अतः विश्वविद्यालय अनुदान आयोग भारत सरकार एवं राज्य सरकार का राजस्थान विश्वविद्यालय के इस विचाराधीन प्रस्ताव की ओर ध्यानाकर्षण करते हुए राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह चतुर्दश महाधिवेशन अनुरोध करता है कि राजस्थान विश्वविद्यालय को एतदर्थ विश्वविद्यालय अनुदान आयोग एवं राज्य सरकार द्वारा वांछित प्रशासनिक एवं वित्तीय स्वीकृति शीघ्र प्रदान करायी जाय ताकि संस्कृत अध्ययन संकाय का शिक्षण विभाग भी अन्य संकायों के शिक्षण विभागों की तरह राजस्थान विश्वविद्यालय परिसर में संचालित हो सके। राजस्थान विश्वविद्यालय से अनुरोध है कि वह भी इस मामले में अद्यतन पहल करे। ●

प्रस्ताव : 3

## संस्कृत कॉलेजों के लिये विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के मानदण्ड निर्धारित कराने सम्बन्धी

राजस्थान विश्वविद्यालय व देश के अन्य विश्वविद्यालयों से सम्बद्ध संस्कृत महाविद्यालयों को विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा अनुदान नहीं दिया जा रहा है और न उनको अनुदान के लिये 2 एफ. के अन्तर्गत वि.अ.आ. द्वारा पंजीकृत ही किया जा रहा है। इसके लिये सारे देश के संस्कृत कालेजों से छात्र संख्या एवं अध्यापक संख्या के आंकडे एकत्र कर तदनुसार मानदण्डों का सुझाव देने हेतु एक कमेटी वि. अ. आ. द्वारा करीब 5-6 वर्ष पूर्व बनाई गई थी।

इस कमेटी के गठन के बाद वि. अ. आ. द्वारा देश के संस्कृत कॉलेजों की छात्र व अध्यापक संख्या के आंकड़े एकत्रित करने का कार्य भी गत पाँच-छः वर्ष से चल रहा है। किन्तु अभी तक भी कोई पारिणामिक कार्यवाही वि. अ. आ. द्वारा की गई प्रतीत नहीं होती। अतः देश के अन्य संस्कृत कॉलेजों के साथ-साथ राजस्थान के संस्कृत कॉलेज भी जो छात्र संख्या, शिक्षक संख्या, भवन, पुस्तकालय आदि की दृष्टि से अन्य कई राज्यों के संस्कृत महाविद्यालयों के संतुलन में समृद्ध हैं, वि. अ. आ. से अनुदान के अभाव में भवन विस्तार, पुस्तकालय विकास, शिक्षक-भवन, खेल-मैदान, प्रयोगशाला, छात्र कल्याण, छात्रावास आदि विविध परियोजनाओं के लिये वि. अ. आ. के अनुदान से वंचित रह रहे हैं।

अतः राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के इस चतुर्दश महाधिवेशन का प्रस्ताव है कि भारत सरकार एवं राज्य सरकार शीघ्र वि. अ. आ. से उच्च स्तरीय मंत्रणा करके राजस्थान व देश के विकासमान संस्कृत कॉलेजों के लिये विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के लिये पृथक् मानदण्ड निर्धारित करावें, तथा संस्कृत कॉलेजों को अन्य कॉलेजों की तरह वि. अ. आ. से 2 एफ के अन्तर्गत अनुदान के लिये पंजीकरण हेतु सुविधा प्रदान करावे ताकि तदनुसार राजस्थान व देश के संस्कृत कॉलेज भी वि. अ. आ. से अनुदान ले लाभान्वित हो कर विकासोन्मुख हो सकें। ●

प्रस्ताव : 4

## संस्कृत कॉलेजों व सामान्य कॉलेजों के वेतनमानों के एकीकरण हेतु

हिमाचल प्रदेश और बिहार सरकार द्वारा संस्कृत कॉलेजों के वि० अ० आ० वेतनमान स्वीकार किये जा चुके हैं और वहाँ सामान्य शिक्षा के समानान्तर संस्कृत कॉलेजों के स्टाफ को वेतनमान दिये जा रहे हैं। राजस्थान में संस्कृत

कॉलेजों के वेतनमानों में सामान्य शिक्षा के कॉलेजों के वेतनमानों के संतुलन में तथा विद्यमान वेतनमानों में ही असाधारण विसंगतियाँ हैं। जैसे—व्याख्याता का वेतनमान सामान्य महा विद्यालय के व्याख्याता के वेतनमान से एक स्टेज नीचे है, प्रोफेसर एवं प्रिंसिपल शास्त्री कॉलेज का वेतनमान चार स्टेज नीचे हैं, प्राचार्य आचार्य कॉलेज का वेतनमान दो स्टेज नीचे है। यही नहीं संस्कृत शिक्षा में ही स्कूल शिक्षा के प्रिंसिपल का वेतनमान कॉलेज शिक्षा के प्रिंसिपल एवं प्रोफेसर से उच्च है—जैसे— एस० टी० सी० प्रिंसिपल तथा प्रिंसिपल शास्त्री कालेज/प्रोफेसर पी० जी० हैड आदि।

अतः राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह महाधिवेशन भारत सरकार/राजस्थान सरकार से अनुरोध करता है कि महाविद्यालयी शिक्षा में सामान्य शिक्षा के वेतनमानों के समान ही संस्कृत महाविद्यालय के वेतनमान संस्थापित किये जावें, ताकि संस्कृत शिक्षा के क्षेत्र से प्रतिभाओं का पलायन रुक सके, नयी प्रतिभायें निःसंकोच आ सकें तथा संस्कृतज्ञ हीन भावना से मुक्त हो सकें। भारत सरकार के मानव संसाधन मंत्रालय ( संस्कृत शिक्षा यूनिट ) द्वारा इस असमानता के निराकरण के लिये आवश्यक वित्तीय सहायता भी राज्य सरकारों को प्रदान की जाती है—अतः उस योजना के अन्तर्गत भारत सरकार का शिक्षा मंत्रालय राजस्थान सरकार को संस्कृत शिक्षा के वेतनमानों का सामान्य शिक्षा के वेतनमानों की समतुल्यता के लिये वांछित वित्तीय सहायता प्रदान करे। ●

**प्रस्ताव : 5**

## संस्कृत व सामान्य विद्यालयीय शिक्षा की वेतन विसंगतियों के निराकरण हेतु

संस्कृत विभागीय स्कूल शिक्षा में प्रधानाध्यापक प्रवेशिका व उपाध्याय इन दो पदों का वेतनमान सैकण्डरी एवं हायर सैकण्डरी के प्रधानाध्यापक से मात्र एक स्टेज नीचे है, जबकि सरकार द्वारा उपाध्याय प्रधानाध्यापक को 75/– रु० मासिक विशेष वेतन भी दिया जा रहा है। जिससे वेतनमान की समानता के सन्तुलन में राज्य सरकार को अधिक वार्षिक अर्थ प्रभार वहन करना होता है। इसी प्रकार सामान्य शिक्षा ब्रांच के तृतीय, द्वितीय एवं प्रथम श्रेणी शिक्षक को उच्च प्रशिक्षण योग्यता के आधार पर जो हायर स्टेज वेतन दिया हुआ है—वह सुविधा संस्कृत शिक्षा के लिये प्रदान की हुई नहीं है।

अतः राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के इस महाधिवेशन का प्रस्ताव है कि उपाध्याय विद्यालय प्रधान के पद के साथ विशेष वेतन के बजाय प्रवेशिका एवं उपाध्याय प्रधानाध्यापकों के वेतनमान सैकण्डरी एवं हायर सैकण्डरी प्रधानाध्यापकों के समतुल्य प्रतिस्थापित किये जावें तथा विद्यालयीय शिक्षा के स्तर पर जो-जो अधिक वेतन विसंगतियाँ चल रही हैं उनका निराकरण किया जावे ताकि संस्कृत शिक्षक मानसिक पीड़ा से मुक्त हो सकें।

सामान्य शिक्षा व संस्कृत शिक्षा के समान कार्य और प्रकृति वाले समान पदों के वेतनमानों में अन्तर का तुलनात्मक मानचित्र :

| क्र. सं. | पदों का नाम | वेतन स्केल कॉलेज/ सामान्य शिक्षा | वेतन स्केल कॉलेज/ संस्कृत शिक्षा | पारस्परिक अन्तर का विवरण |
|---|---|---|---|---|
| (क) | **महाविद्यालय शिक्षा के स्तर पर** | | | |
| 1. | निदेशक | 31 | 25 | 6 स्टेज |
| 2. | प्रिंसिपल पी. जी. कॉलेज/आचार्य कॉलेज | 26 | 23 | 3 ,, |
| 3. | पी. जी. हैड/प्रोफेसर | 22 | 19 | 3 ,, |
| 4. | प्रिंसिपल डिग्री कॉलेज/शास्त्री कॉलेज | 22 | 18 | 4 ,, |
| 5. | लेक्चरार पी. जी/आचार्य | 21 | 18 | 3 ,, |
| 6. | लेक्चरार डिग्री/शास्त्री | 19 | 18 | 1 ,, |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| **(ख) विद्यालयीय शिक्षा के स्तर पर** | | | | |
| 1. प्रधानाध्यापक हायर सैकण्डरी/उपाध्याय विद्यालय | 19 | 18 | 1 | ,, |
| 2. प्रधानाध्यापक सैकण्डरी/प्रवेशिका विद्यालय | 18 | 17 | 1 | ,, |

(i) वेतनमानों में विद्यमान स्टेजों में भी कोई एक सिद्धान्त परिलक्षित नहीं होता। जैसे कि—यदि संस्कृत शिक्षा को सामान्य शिक्षा से कम रखना है तो वह भी हर पोस्ट के लिए एक सी होनी चाहिये, अर्थात् एक स्टेज नीचे, दो स्टेज नीचे या तीन स्टेज नीचे, किन्तु ऐसा भी नहीं है।

(ii) हमेशा कहा जाता है कि संस्कृत शिक्षा निदेशालय की स्थापना के समय वित्त विभाग ने संस्कृत शिक्षा के वेतन स्केल एक स्टेज नीचे रखने का निर्णय लिया था, किन्तु उसकी भी कार्यान्विति नहीं दीख पड़ती।

(iii) समान स्तर में पदों के समान वेतन स्केल वाली नीति भी प्रतीत नहीं होती।

(iv) जहाँ स्केल में विभेद होना चाहिये वहाँ नहीं है। जैसे—स्नातक एवं स्नातकोत्तर के लेक्चरार का एक ही स्केल रखा हुआ है।

(v) स्तर या संवर्ग की प्रवरता एवं अवरता के गुणावगुण का भी कोई आधार नहीं अपनाया गया है। डिग्री एवं पी. जी. हैड जैसे प्रवर पदों की वेतन स्केल 18 या 19 है। जबकि उनसे अवर पद संस्कृत एस. टी. सी. स्कूल के प्रधानाध्यापक की वेतन स्केल सं० 21 है, अर्थात उच्च है।

(vi) स्कूल ब्रांच में अन्य सब पद समान स्केल में हैं किन्तु प्र० अ० प्रवेशिका/उपाध्याय विद्यालय में एक स्टेज का विभेद है। ●

**प्रस्ताव : 6**

## उपाध्याय/हायर सैकण्डरी शिक्षक का पदनाम व्याख्याता स्कूल शिक्षा करने हेतु

संस्कृत शिक्षा में उपाध्याय (हायर सेकण्डरी) शिक्षक का पदनाम वरिष्ठ अध्यापक है और सामान्य शिक्षा में हायर सेकण्डरी शिक्षक का पदनाम व्याख्याता-स्कूल शिक्षा किया जा चुका है। संस्कृत शिक्षा और सामान्य शिक्षा में इस पद का वेतनमान भी समान हो चुका है, अतः प्रस्ताव है कि पदनाम भी समान कराया जावे। ●

**प्रस्ताव : 7**

## 1–9–1981 से संशोधित वेतन वाले अधीनस्थ संस्कृत सेवा के पदों के संस्कृत शिक्षा सेवा में स्थानान्तरण

दिनांक 1–9–1981 से प्रधानाध्यापक प्रवेशिका विद्यालय तथा व्याख्याता संस्कृत कॉलेज शिक्षा के वेतनमानों में हुए संशोधन के फलस्वरूप अधीनस्थ सेवा की अनुसूची से इन दोनों पदों को राज्य सेवा की अनुसूची में स्थानान्तरित करने की पारिणामिक कार्यवाही अभी तक भी नहीं हुई है, जबकि इसमें कोई वित्तीय प्रभार भी सम्मिलित नहीं है।

अतः सम्मेलन का प्रस्ताव है कि यह संशोधन तत्काल प्रभाव से कराया जाय ताकि प्रवेशिका विद्यालय प्रधानों को उनके अधीनस्थ स्टाफ के संबंध में नियमानुसार कार्यालय अध्यक्ष के अधिकार भी प्राप्त हो सके। ●

प्रस्ताव : 8

## संस्कृत निदेशालय के सुदृढ़ीकरण एवं विस्तार हेतु

छठी पंचवर्षीय योजना के अन्त तक संस्कृत विद्यालयों के विस्तार के सन्तुलन में संस्कृत शिक्षा के शैक्षिक प्रशासन में समानान्तर विस्तार नहीं हुआ है। तथा न संस्कृत शिक्षा के शैक्षिक प्रशासन का कोई क्षेत्रवार सेटअप है। फलतः उच्च प्राथमिक व प्राथमिक संस्कृत विद्यालयों के स्टाफ की वेतन भुगतान व्यवस्था अन्य जिलों के संस्था प्रधानों को सौंपी हुई है। संस्था निरीक्षण एवं परिवीक्षण व्यवस्था भी स्टाफ के अभाव में दृढ़ता से नहीं हो पा रही है। एकमात्र संस्कृत निदेशालय का मुख्यालय जयपुर में है और यह भी शैक्षिक प्रशासन की दृष्टि से सर्वांगपूर्ण नहीं है, जैसे—संस्कृत निदेशालय में निदेशक का पद है उपनिदेशक का नहीं, उपनिरीक्षकों के 2 पद हैं किन्तु निरीक्षक का एक भी पद नहीं है। इसी प्रकार संस्था संख्यानुपात में न्यूनतम सहायक उपनिरीक्षकों एवं मंत्रालयिक कर्मचारियों के भी पद नहीं है। निदान छोटे से छोटा और बड़े से बड़ा कार्यदायित्व निदेशक को ही निर्वाहित करना होता है।

इसी परिप्रेक्ष्य में प्रस्तुत चतुर्दश महाधिवेशन का प्रस्ताव है कि शिक्षासत्र 1986–87 में संस्कृत निदेशालय के लिए निम्न सुविधायें प्रदान करायी जाय:—

(1) मुख्यालय पर एक उपनिदेशक व एक निरीक्षक का पद स्थापित किया जाय।

(2) जयपुर, जोधपुर, उदयपुर, कोटा तथा अजमेर डिवीजनल क्षेत्रों की सुविधा के लिये एक-एक क्षेत्रीय कार्यालय की रचना की जाय।

(3) शैक्षिक एवं प्रशासनिक कार्यों एवं दायित्वों का पदानुरूप वर्गीकरण किया जाय। ●

प्रस्ताव : 9

## राज्य की सातवीं योजना में संस्कृत शिक्षा के लिए वांछित प्रावधान कराने में संस्कृत शिक्षा की योजना

राजस्थान राज्य की सातवीं योजना में संस्कृत शिक्षा की नई विकास योजनाओं के लिए प्रस्तावित धनराशि के सन्तुलन में 50% से भी न्यून वित्तीय प्रावधान स्वीकार हुआ है। जबकि यह योजना संस्कृत शिक्षा के मूल आधारों को सुदृढ़ता देने के लिए वैज्ञानिक एवं व्यावहारिक तरीकों पर संस्कृत दिवस 1983-84 के अवसर पर राज्य के मुख्यमन्त्री द्वारा दिये गये निर्देशों के अधीन समूचे राज्य के सभी भागों में संस्कृत शिक्षा की सुविधा जन आकांक्षाओं के अनुरूप निर्मित कराई गई थी जिसकी कार्यान्विति से 7 वीं योजना के अन्तिम चरण तक राजस्थान में संस्कृत शिक्षा की दृष्टि से वाञ्छित उपलब्धियों के पश्चात् भविष्य के लिए एक ठोस आधार बनाने की संकल्पना थी। किन्तु वांछित वित्तीय प्रावधान के अभाव में कोई भी नया कार्य नये विद्यालयों की स्थापना, नये विषय, शिक्षक पदों की कमी पूर्ति, क्षेत्रीय कार्यालयों की स्थापना, प्रशासनिक / वीक्षक पदों की संरचना, शोधकार्य, संस्थाओं को अनुदान व क्रमोन्नति आदि होना संभव प्रतीत नहीं होता।

अतः सम्मेलन का प्रस्ताव है कि राज्य की सातवीं योजना के पुनरीक्षण के समय भारत सरकार के योजना आयोग व राजस्थान सरकार के आयोजना विभाग द्वारा संस्कृत शिक्षा की 7 वीं योजना के लिए यथा प्रस्तावित वित्तीय प्रावधान प्रदान कराया जाय। ताकि योजना के अन्त 1991 तक राजस्थान के प्रत्येक पंचायत समिति स्तर तक जनभावनाओं के अनुरूप नये संस्कृत विद्यालय, विद्यालयों की क्रमोन्नति, अनुदान, छात्र कल्याण कार्यक्रमों को मूर्तरूप उपलब्ध हो सके तथा संस्कृत शिक्षा के शैक्षिक व प्रशासनिक गुणात्मक विकास को एक ठोस आधार मिल सके। ●

प्रस्ताव : 10

## नवीन राष्ट्रीय शिक्षा नीति में संस्कृत का समावेश

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के महाधिवेशन के अवसर पर आयोजित संस्कृत शिक्षा परिषद् प्रस्ताव करती है कि—"देश के सभी मनीषियों, राजनेताओं व शिक्षाशास्त्रियों की राय में स्वतन्त्रता के बाद नैतिक मूल्यों में ह्रास हुआ है। भारत सरकार द्वारा नवीन शिक्षा पद्धति तुरन्त लागू की जा रही है। संस्कृत भारतीय संस्कृति की आत्मा है। राष्ट्र की अखंडता, एकता, नैतिक मूल्यों की स्थापना एवं आध्यात्मिकता की यह शिक्षा मूलाधार है। अत: नवीन शिक्षा पद्धति में संस्कृत विषय का समुचित समावेश आवश्यक है।

सम्मेलन भारत सरकार से माँग करता है कि प्राथमिक शिक्षा से माध्यमिक शिक्षा पर्यन्त संस्कृत को अनिवार्य बनाया जाना चाहिए। इससे राष्ट्र की अखण्डता एवं एकता को बल मिलेगा, नैतिक शिक्षा, अध्यात्म एवं प्राचीन आदर्शों से वर्तमान भारत को जोड़े रखने का माननीय प्रधानमन्त्री श्रीराजीव गाँधी का लक्ष्य पूरा होगा तथा सर्वोपरि राष्ट्र की अखण्डता एवं एकता के साथ-साथ समग्र देश में नवीन चेतना का प्रादुर्भाव व प्रसार होगा। ●

प्रस्ताव : 11

## दूरदर्शन सेवाओं में संस्कृत कार्यक्रमों का समावेश

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह चतुर्दश महाधिवेशन केन्द्रीय सरकार से माँग करता है कि दूरदर्शन के कार्यक्रमों में संस्कृत कार्यक्रमों के लिए अधिक समय निर्धारित किया जाना चाहिए। सामान्यतया प्रत्येक सप्ताह कम से कम एक घन्टे का कार्यक्रम संस्कृत कवियों की काव्य प्रस्तुति, संस्कृत नाटकों का प्रदर्शन, संस्कृत लघुवार्ता, प्रादेशिक संस्कृत सर्वेक्षण आदि के लिए निर्धारित किया जाना चाहिए। साथ ही प्रतिदिन 5 मिनट संस्कृत भाषा में भी समाचारों के प्रसारण की व्यवस्था होनी चाहिये। ●

प्रस्ताव : 12

## सम्मेलन द्वारा नियमित पत्र का प्रकाशन

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह चतुर्दश महाधिवेशन प्रस्ताव करता है कि संस्कृत के प्रचार-प्रसार के लिए राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन द्वारा मासिक या त्रैमासिक संस्कृत पत्र का प्रकाशन किया जाय। पूर्व में संस्कृत रत्नाकर के माध्यम से संस्कृत की सेवा में अखिल भारतीय संस्कृत साहित्य सम्मेलन ने महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। ऐसे प्रकाशन की नितान्त आवश्यकता है, जिसकी पूर्ति इस प्रदेश के प्राचीनतम प्रतिनिधि संगठन के नाते प्रस्तुत संस्थान द्वारा की जानी चाहिए तथा इसके लिए आवश्यक अनुदान भारत सरकार एवं राज्य सरकार से अवाप्त किया जाना चाहिए। ●

प्रस्ताव : 13

## शासन द्वारा दिए जाने वाले प्रशस्तिपत्रों की भाषा संस्कृत हो

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के चतुर्दश महाधिवेशन के अवसर पर आयोजित संस्कृत शिक्षा परिषद् भारत सरकार एवं देश की राज्य सरकारों से यह अनुरोध करती है कि "संस्कृत भाषा हमारे राष्ट्र की और संस्कृति की आत्मा है तथा हमारी प्राचीनतम भाषा है । अतः शासन द्वारा दिए जाने वाले प्रशस्ति-पत्र संस्कृत भाषा में ही दिए जाने चाहिए तथा समस्त प्रशासकीय एवं वैदेशिक सेवाओं के लिए संस्कृत का साधारण ज्ञान अनिवार्य किया जाना चाहिए । ●

प्रस्ताव : 14

## संस्कृत पत्रकारिता के विकास एवं विस्तार हेतु

1. संस्कृत पत्रकारिता एक विशिष्ट विधा है। किन्तु यह सत्य है कि अपनी तीन दशक की जीवन यात्रा के बाद भी अब तक संस्कृत पत्रकारिता परिपुष्ट नहीं हो सकी है। पाठकों की न्यूनता इसका मुख्य कारण है।

पाठकों की न्यूनता के आधार हैं:—

(क) तथ्य और शैली की दृष्टि से संस्कृत समाचार-पत्रों का पाठकों को आकर्षित न कर पाना,

(ख) संस्कृत जगत् का सही चित्र पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करने में पूर्ण सक्षम न होना तथा

(ग) प्रकाशन में कलात्मक दृष्टिकोण का अभाव।

अतः राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के 14 वें महाधिवेशन पर आयोजित अखिल भारतीय संस्कृत पत्रकार परिषद् देश के सभी संस्कृत पत्रकारों से अनुरोध करती है कि संस्कृत में निहित ज्ञान-विज्ञान को सुरुचिपूर्ण और ग्राह्य सहज शैली में प्रस्तुत करने का प्रयास करें तथा वे समाज की आम समस्याओं के प्रति अधिक संवेदनशील हों।

2. राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के चतुर्दश महाधिवेशन के अवसर पर आयोजित अखिल भारतीय संस्कृत पत्रकार परिषद् सर्वसम्मति से यह भी प्रस्ताव करती है कि—

(क) केन्द्रीय एवं प्रान्तीय राज्य सरकारें भारतीय संस्कृति के उदात्त जीवन-मूल्यों के प्रचार-प्रसार हेतु निकलने वाले संस्कृत पत्र-पत्रिकाओं के प्रोत्साहन हेतु विज्ञापन तथा छपाई योग्य कागज का कोटा अधिक निर्धारित करें,

(ख) संस्कृत शिक्षा एवं सामान्य शिक्षा के विद्यालयों में संस्कृत पत्र-पत्रिकाओं की खरीद को अनिवार्य करें,

(ग) पत्रकार सूची में संस्कृत पत्रकारों का समावेश कर उन्हें भी वे सभी सुविधाएँ प्रदान कराई जाय जो अन्य भाषाओं के पत्रकारों को दी जा रही हैं।

(3) यह परिषद् संस्कृतज्ञों एवं संस्कृत सेवी संगठनों से भी अनुरोध करती है कि वे संस्कृत पत्र-पत्रिकाओं की ग्राहक संख्या बढ़ाने में तथा अपने-अपने क्षेत्र से सम्बन्धित संस्कृत पत्र-पत्रिकाओं को महत्त्वपूर्ण घटनाओं / समारोहों/ योजनाओं आदि के व्यापक संवाद भेजने में सक्रिय सहयोग प्रदान करें।

(4) अखिल भारतीय संस्कृत पत्रकार परिषद् राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन से अनुरोध करती है कि वह देश के विभिन्न भागों से निकलने वाले समस्त पत्र-पत्रिकाओं की भाषा, शैली एवं विषय वस्तु की समीक्षा हेतु एक सर्वेक्षण समिति गठित करे तथा समस्त पत्र-पत्रिकाओं का समीक्षात्मक विश्लेषण करवा कर उनके विकास के लिये उचित सुझाव दें, जिससे संस्कृत पत्रकारिता विकसित हो सके। साथ

ही संस्कृत पत्रकारिता की समृद्धि के लिए सम्मेलन द्वारा एक स्थायी अखिल भारतीय पत्रकार परिषद् का भी गठन किया जाय। जिससे संस्कृत पत्रकार को बल मिल सके और यह संगठन सरकार व समाज से संस्कृत पत्रकारिता के विकास के लिये आवश्यक सुविधाओं की प्राप्ति हेतु समर्थ आवाज उठा सके।

प्रस्ताव : 15

## प्रधानाध्यापक सैकण्डरी स्कूल के पद पर शास्त्री/शिक्षाशास्त्री की नियुक्ति एवं पदोन्नति

राजस्थान शिक्षा सेवा नियम ( आर. इ. एस. आर. ) 1970 की अनुसूची में प्रधानाध्यापक सैकण्डरी पद पर सीधी भर्ती के लिये न्यूनतम योग्यता स्नातक उपाधि, साथ में शिक्षा में डिग्री या डिप्लोमा निर्धारित की हुई है। राजस्थान विश्वविद्यालय जयपुर द्वारा प्रदान की जाने वाली "शास्त्री" उपाधि स्नातक डिग्री है तथा राजस्थान विश्वविद्यालय द्वारा प्रदान की जाने वाली "शिक्षाशास्त्री" उपाधि शिक्षा में डिग्री है–यह स्थिति राजस्थान विश्वविद्यालय एवं राज्य सरकार द्वारा पूर्णत: स्पष्ट की हुई है– किन्तु इसके बावजूद भी प्राथमिक एवं माध्यमिक शिक्षा निदेशालय द्वारा राजस्थान विश्वविद्यालय की शास्त्री एवं शिक्षाशास्त्री उपाधियों के बारे में यह पशोपेश की नीति अपनाई जा रही है कि शास्त्री केवल संस्कृत विषय स्नातक उपाधि है पूर्ण स्नातक नहीं और शिक्षाशास्त्री उपाधि केवल संस्कृत के लिये शिक्षा उपाधि है, पूर्ण शिक्षा उपाधि (बी. एड.) नहीं। इसके फलस्वरूप लोक सेवा आयोग द्वारा प्रधानाध्यापक सैकण्डरी पद के लिये चयनित शास्त्री/बी. ए. व शिक्षाशास्त्री योग्यताधारियों को प्रधानाध्यापक सेकण्डरी स्कूल के पद पर पदस्थापित नहीं किया गया है। और सेवारत ऐसे व्यक्तियों को पदोन्नति के अवसर से वंचित किया गया है। निदान ऐसे कुछ व्यथित शिक्षकों ने इस अन्याय के विरुद्ध ट्रिब्यूनल में अपील दायर की। ट्रिब्यूनल का निर्णय शिक्षकों के पक्ष में हुआ। इसके बावजूद भी उसकी पालना को लम्बित किया जा रहा है– दूसरी ओर सेवारत शिक्षाशास्त्री उपाधिधारी पदोन्नति से वंचित व्यक्तियों को पुन: बी. एड. प्रशिक्षण के लिए बाध्य होना पड़ रहा है। क्योंकि उनके द्वारा गृहीत शिक्षाशास्त्री प्रशिक्षण को केवल संस्कृत के लिये बी. एड. मानकर उन्हें पदोन्नति से वंचित रख दिया गया है।

अत: राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह चतुर्दश महाधिवेशन प्राथमिक माध्यमिक शिक्षा निदेशालय द्वारा राजस्थान विश्वविद्यालय से शास्त्री या शिक्षाशास्त्री उपाधि प्राप्त शिक्षकों/प्रत्याशियों के साथ अपनाई जा रही इस भेद-भावपूर्ण नीति का घोर विरोध करता है और यह मानता है कि प्राथमिक माध्यमिक शिक्षा निदेशालय की यह नीति संस्कृत प्रसार के लिये दमनकारी और बाधक नीति है। सम्मेलन राज्य सरकार से मांग करता है कि राज्यादेशों एवं राजस्थान विश्वविद्यालय के निर्णयों के विरुद्ध निदेशालय स्तर पर लिये गये ऐसे मनमाने निर्णयों को तत्काल प्रभाव से निरस्त कराया जाये एवं शास्त्री व बी. एड. या बी. ए. व शिक्षाशास्त्री या शास्त्री या शिक्षाशास्त्री ( राजस्थान विश्वविद्यालय ) योग्यताधारी व्यक्तियों को लोक सेवा आयोग के चयनानुसार सीधी भर्ती से प्रधानाध्यापक सैकण्डरी विद्यालय पद पर पदस्थापित किया जावे, वांछित शिक्षकों को तत्काल पदोन्नति प्रदान की जावे तथा भविष्य में ऐसी पशोपेश की नीति न अपनाये जाने हेतु व्यापक स्पष्टीकरण प्रसारित कराया जावे और आवश्यक हो तो सेवा नियमों में संशोधन कराया जावे।

प्रस्ताव : 16

## केन्द्र द्वारा संस्कृत विकास के लिये प्रवर्तित योजनाओं का लाभ राजस्थान के निदेशक संस्कृत शिक्षा के माध्यम से दिलाये जाने हेतु

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह चतुर्दश महाधिवेशन प्रस्ताव करता है–

(1) भारत सरकार मानव संसाधन मंत्रालय (शिक्षा) से संस्कृत विद्वानों को जो वृत्तिका दी जाती है, उसकी

राशि इस भीषण मंहगाई के युग में अत्यन्त न्यून है। अतः इसमें वृद्धि की जाय तथा यह राशि हर माह भुगतान किये जाने की व्यवस्था की जाय।

(2) इसके अतिरिक्त देश की परम्परागत संस्कृत परीक्षाओं शास्त्री, आचार्य, शिक्षाशास्त्री, विद्यावारिधि एवं विद्यावाचस्पति के अध्येताओं को दी जाने वाली छात्रवृत्ति को योग्यता सूची, जिस प्रकार केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठवार बना कर भुगतान की जाती है तथा वांछित बजट प्रावधान पहले ही आवंटित कर दिया जाता है उसी प्रकार राजस्थान के राजकीय संस्कृत कालेजों को वांछित बजट प्रावधान आवंटित कर उनके संस्था प्रधानों के माध्यम से तथा गैर सरकारी संस्कृत कॉलेजों के लिये निदेशक संस्कृत शिक्षा राजस्थान को बजट आवंटित कर उनके माध्यम से स्वीकार करायी जावे ताकि राजस्थान के भी सभी प्रकार के पात्र विद्यार्थियों को इस अंश का व्यापक लाभ मिल सके।

(3) सम्मेलन भारत सरकार से यह भी अनुरोध करता है कि केन्द्र द्वारा प्रवर्तित प्रत्येक संस्कृत विकास योजना का राजस्थान के संस्कृत सेवी संगठनों को अधिकाधिक परिलाभ प्राप्त कराने के लिये निदेशक संस्कृत शिक्षा राजस्थान का उपयोग भारत सरकार का मानव संसाधन ( शिक्षा ) मंत्रालय एक विश्वस्त एजेन्सी के रूप में करे तथा एतदर्थ विद्यमान और भविष्य में निर्मित होने वाले केन्द्रीय संस्कृत मंडलों/समितियों में निदेशक संस्कृत शिक्षा राजस्थान को पदेन सदस्य नामित करने का सम्बन्धित नियमों में प्रावधान करे क्योंकि देश में स्वतंत्र संस्कृत निदेशालय संभवतः राजस्थान प्रान्त में ही गठित है अतः उसके माध्यम से राजस्थान के संस्कृत संसाधनों में केन्द्र प्रवर्तित यथेष्ट प्रायोजनायें यथाविधि कार्यान्वित की जा सकती है। ●

**प्रस्ताव : 17**

## परम्परागत शास्त्रार्थ प्रणाली के संरक्षण एवं प्रोत्साहन हेतु

परम्परागत संस्कृत शिक्षा में शास्त्रार्थ प्रणाली अति प्राचीन पद्धति है। "शंकराचार्य और मण्डनमिश्र" का संस्कृत शास्त्रार्थ सुविदित है। वर्तमान में भी वाराणसी, दरभंगा, जयपुर, पूना आदि स्थान शास्त्रार्थ महारथी विद्वानों के लिये प्रख्यात है।

पारम्परिक संस्कृत शिक्षा में लिखित परीक्षा पद्धति के समावेश के बाद धीरे-धीरे शास्त्रार्थ प्रणाली क्षीण होती जा रही है और शास्त्रीय पठन-पाठन अब केवल परीक्षा उत्तीर्ण करने मात्र तक परिसीमित रह गया है जो गम्भीर चिन्ता का विषय है।

सम्मेलन के जयपुर महाधिवेशन के आयोजन के पूर्ण पर्याप्त प्रचार प्रसार के बावजूद भी शास्त्रार्थ परिषद् में सम्भागी राजस्थान के विद्वानों की संख्या आधे दर्जन से अधिक नहीं रही और उनमें भी मात्र दो विद्वान ही विषय के विविध पक्षों पर आधारित परिष्कारों को समर्थ स्तर दे सके। अतः प्रौढ़ पाण्डित्य परम्परा के संरक्षण तथा विभिन्न शास्त्रों में अधिकृत विद्वानों के उत्पादन ( प्रोडक्शन ) की दृष्टि से यह आवश्यक है कि शास्त्रार्थ पद्धति को संरक्षित रखा जाय। इस क्रम में सम्मेलन के इस चतुर्दश महाधिवेशन का प्रस्ताव है कि सम्मेलन द्वारा आयोजित शास्त्रार्थ परिषद् में भाग लेकर सफल रहने वाले शास्त्र निष्पात सेवारत संस्कृत विद्वान को उसके अपने वेतनमान में विशेष योग्यता के फलस्वरूप एक विशेष वेतनवृद्धि स्वीकार की जावे जो उसे पूरे सेवा काल में इस निमित्त केवल एक बार ही देय हो। ●

**प्रस्ताव : 18**

## शलाका परीक्षा में सफल अभ्यर्थियों को शिक्षक सेवा में प्रवृत्ति अंक

परम्परागत संस्कृत शिक्षा प्रणाली से पढ़ने वाले छात्रों में लाक्षणिक एवं पारिभाषिक ग्रन्थों के कण्ठस्थीकरण, व्याख्यान एवं विश्लेषणात्मक विषयोपपादन पटुता का सामर्थ्य उत्पन्न करने की दृष्टि से शलाका परीक्षा की आयोजना एक

बहुत पुरानी एवं महत्वपूर्ण प्रक्रिया है। इसमें अधिकाधिक छात्रों को प्रवृत्त करने के उद्देश्य से यह आवश्यक है कि इस परीक्षा की सफलता को छात्र के रोजगार के साथ जोड़ा जावे।

अतः इस महाधिवेशन का प्रस्ताव है कि शिक्षा विभाग द्वारा तृतीय व द्वितीय श्रेणी के शिक्षकों की भर्ती के लिए प्रतिवर्ष निर्मित की जाने वाली योग्यता सूची के मानदण्डों में शिक्षणेतर प्रवृत्तियों के लिए निर्धारित वेटेज के मानदण्ड शलाका परीक्षा को भी समाविष्ट किया जावे तथा इसमें सफल प्रत्याशियों को जिला, राज्य और राष्ट्रीय स्तरानुसार क्रमशः दो, तीन व पांच अंक प्रदान कराये जावें। ●

प्रस्ताव : 19

## शिक्षा शास्त्री प्रशिक्षण में प्रवेश हेतु शास्त्री योग्यताधारी को प्राथमिकता

राजस्थान में संस्कृत विषय से हायर सैकण्डरी उत्तीर्ण या उपाध्याय परीक्षोत्तीर्ण अभ्यर्थियों के लिए पूरे राज्य में केवल एक संस्कृत एस. टी. सी. विद्यालय महापुरा है तथा संस्कृत से बी. ए. या शास्त्री योग्यताधारी व्यक्तियों के लिए गैर सरकारी क्षेत्र में केवल दो प्रशिक्षण महाविद्यालय संचालित हैं।

अतः राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के इस महाधिवेशन का प्रस्ताव है कि कोटा, बीकानेर और जोधपुर क्षेत्र में एक-एक शिक्षा शास्त्री प्रशिक्षण केन्द्र तथा जोधपुर, उदयपुर, कोटा और बीकानेर क्षेत्र में एक-एक संस्कृत एस. टी. सी. विद्यालय सरकारी अथवा गैर सरकारी क्षेत्र में संचालित करने की अनुमति प्रदान की जावे ताकि संस्कृत योग्यताधारी अभ्यर्थियों के लिए प्रशिक्षण के यथोचित अवसर सुलभ हो सके।

जिस प्रकार संस्कृत एस. टी. सी. स्कूल में उपाध्याय या प्रवेशिका अभ्यर्थियों के न मिलने पर संस्कृत हायर सैकण्डरी या सैकण्डरी उत्तीर्ण अभ्यर्थी को प्रवेश दिया जाता है उसी प्रकार समस्त शास्त्री योग्यताधारी व्यक्तियों के प्रवेश हो चुकने के उपरान्त शेष स्थानों पर संस्कृत से बी. ए. उत्तीर्ण अभ्यर्थी को शिक्षाशास्त्री में प्रवेश दिये जाने की नीति निर्धारित कराने हेतु सम्मेलन सरकार से माँग करता है ताकि मुख्यतः जिन शास्त्री योग्यताधारी अभ्यर्थियों के लिये शिक्षाशास्त्री प्रशिक्षण प्रारम्भ किया गया है वे प्रथमतः उसका पूरा-पूरा लाभ उठा सकें। ●

प्रस्ताव : 20

## केन्द्रीय संस्कृत छात्रवृत्ति की राशि की स्वीकृति एवं वितरण सम्बन्धित राज्य सरकारों के शिक्षा विभाग के माध्यम से कराया जाय

भारत सरकार का मानव संसाधन मंत्रालय ( संस्कृत यूनिट ) द्वारा परम्परागत शैली से संस्कृतपाठी छात्रों को दी जाने वाली छात्रवृत्तियों के लिये पर्याप्त प्रावधान किया हुआ है। किन्तु इस छात्रवृत्ति का जितना परिलाभ राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान नई दिल्ली द्वारा संचालित संस्कृत विद्यापीठों में पढ़ने वाले छात्रों को प्राप्त होता है उतना परिलाभ देश के अन्य संस्कृत कालेजों में अध्ययन करने वाले छात्रों को नहीं। अतः देश के हर भाग के परम्परागत शैली से संस्कृत परीक्षा के लिए तैयार होने वाले हर योग्य प्रत्याशी को बिहित मानदण्डों के तहत व्यापक परिलाभ मिल सके। एतदर्थ राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह चतुर्दश महाधिवेशन प्रस्ताव करता है कि भारत सरकार का मानव संसाधन मंत्रालय राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान द्वारा संचालित संस्कृत विद्यापीठों की तरह राज्य सरकारों के शिक्षा विभाग द्वारा संचालित संस्कृत विद्यालय/महाविद्यालयों के लिये भी उक्त छात्रवृत्ति का लाभ सम्बन्धित राज्य सरकारों के शिक्षा विभाग के मध्यम से प्रदान करने की व्यवस्था करावें। ●

प्रस्ताव : 21

## राजस्थान आयुर्वेद नर्सिग प्रशिक्षण में उपाध्याय को प्रवेशाधिकार

राजस्थान सरकार द्वारा संचालित राजकीय आयुर्वेद नर्सिंग प्रशिक्षण के त्रिवर्षीय पाठ्यक्रम की प्रवेश योग्यता हायर सैकण्डरी (माध्यमिक शिक्षा बोर्ड राजस्थान अजमेर की कला अथवा विज्ञान ) जीव विज्ञान सहित) है। उपाध्याय परीक्षा भी माध्यमिक शिक्षा बोर्ड द्वारा आयोजित होती है, जो पाठ्यक्रम, पाठ्ययोजना एवं परीक्षा वर्ष की दृष्टि से हायर सैकण्डरी कला के समतुल्य है तथा उपाध्याय पूर्व आयुर्वेद विज्ञान सहित परीक्षा हायर सैकण्डरी जीवविज्ञान सहित के समतुल्य है। इसीलिये राजस्थान विश्वविद्यालय की टी. डी. सी. में उपाध्याय परीक्षोत्तीर्ण का सीधा प्रवेश होता है। संस्कृत और आयुर्वेद का घनिष्ठ सम्बन्ध है। कतिपय वर्षों पूर्व तक उक्त नर्सिग प्रशिक्षण में उपाध्याय परीक्षोत्तीर्ण को प्रवेशाधिकार प्रदान किया हुआ था। जो गत 5–6 वर्षों से बन्द कर दिया गया है।

अतः राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह चतुर्दश महाधिवेशन राज्य सरकार से अनुरोध करता है कि उक्त नर्सिग प्रशिक्षण की प्रवेश योग्यता केवल उपाध्याय तथा उपाध्याय पूर्व आयुर्वेद विज्ञान, जीव विज्ञान सहित। माध्यमिक शिक्षा बोर्ड राजस्थान अजमेर निर्धारित की जावे। क्योंकि राज्य के चिकित्सा एवं स्वास्थ्य विभाग द्वारा आयोजित नर्स-कम्पाउन्डर प्रशिक्षण सामान्य शिक्षा प्राप्त अभ्यर्थियों के लिए है और आयुर्वेद नर्सिग प्रशिक्षण संस्कृत योग्यताधारी व्यक्तियों के लिये एकमात्र व्यावसायिक क्षेत्र है।

सम्मेलन राज्य सरकार से यह भी अनुरोध करता है कि यदि आयुर्वेद नर्सिग प्रविक्षण में हायर सैकण्डरी कला व जीव विज्ञान या उपाध्याय व उपाध्याय पूर्व आयुर्वेद विज्ञान दोनों योग्यताधारी अभ्यर्थियों को प्रवेश सुविधा रखी जाती है तो चिकित्सा एवं स्वास्थ्य विभाग के कम्पाउन्डर एवं नर्सिंग प्रशिक्षण में भी समतुल्य संस्कृत योग्यता का समावेश किया जावे। ताकि दोनों योग्यताधारियों को उक्त दोनों प्रशिक्षणों में समान अवसर प्राप्त हो सके। ●

प्रस्ताव : 22

## संस्कृत शिक्षा का विविध पाठ्यक्रमों में प्राविधान प्रासंगिक शोध

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के चतुर्दश महाधिवेशन के अवसर पर आयोजित राष्ट्रीय संस्कृत शिक्षा परिषद् भारत सरकार/राज्य सरकारों, देश के संस्कृत शोध संस्थानों एवं विश्वविद्यालयों के संस्कृत अनुसंधान केन्द्रों के लिये क्रमशः प्रस्ताव करती है कि:—

**(क) भारत सरकार [मानव संसाधन मंत्रालय-संस्कृत यूनिट] के लिए –**

1. नवीन राष्ट्रीय शिक्षा नीति में प्रत्येक स्तर पर संस्कृत शिक्षा का समावेश अवश्य किया जाय।
2. देश के प्राच्य पद्धति के समस्त संस्कृत शिक्षा पाठ्यक्रमों में एकरूपता स्थापित की जाय।
3. देश के समस्त प्राच्य पद्धति के शिक्षकों के वेतनमानों तथा ढांचे में एकरूपता स्थापित की जाय।
4. दस जमा दो की शिक्षा प्रणाली की कार्यान्विति संस्कृत विद्यालयीय पाठ्यक्रम में संस्कृत के विद्यमान पाठ्यभार को यथावत् रखते हुए ही की जाय।

**(ख) भारत सरकार एवं राज्य सरकारों के लिये—**

1. राष्ट्र, राज्य स्तर पर संस्कृत विद्वान् एवं एन. सी. ई. आर. टी. और एल. आई. आर. टी. के सहयोग से संस्कृत के जीवनोपयोगी पाठ्यक्रम की रूपरेखा तैयार की जाय।

2. वैज्ञानिक प्रयोगार्थ प्रयोगशालाओं में वैदिक ऋचाओं के विद्वान् एवं आधुनिक विद्वान् समन्वित रूप से प्रयोग व कार्य करें।

(ग) **देश के शोध संस्थानों एवं विश्वविद्यालय के संस्कृत अनुसंधान केन्द्रों के लिए—**

1. शोधकार्य संस्कृत मंत्र विद्या एवं आधुनिक वैज्ञानिक प्रयोग सिद्धता के समन्वय पर आधारित हो, वह समाजोपयोगी एवं व्यावहारिक होने के साथ-साथ सृजनात्मक एवं मौलिक प्रवृत्तियुक्त हो, इसके लिए शोधकार्यों में पर्याप्त समन्वय एवं पूर्ण विचार की आवश्यकता है।

2. शोध निष्कर्ष नवीन शैक्षिक तकनीकियों जनसंचार माध्यमों विशेषतः दूरदर्शन, रेडियो एवं समाचारपत्रों के साथ-साथ संक्षिप्त पाठ मंजूषाओं ( एज्यूकेशन किट्स ) आदि में संजोकर जन-जन तक पहुँचायें।

(घ) **स्वयं सम्मेलन के लिये—**

1. विलुप्त होती शास्त्रीय संस्कृत शिक्षा की परम्परा को अक्षुण्ण बनाए रखने के लिए त्वरित उपायों की कार्ययोजना राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन द्वारा बनवायी जाय तथा उसे राज्य शासनों विश्व-विद्यालयों और बोर्डों के सहयोग से लागू कराया जाय। ●

**प्रस्ताव : 23**

## ज्योतिष शास्त्र का विकास एवं विस्तार

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के जयपुर महा-धिवेशन पर आयोजित ज्योतिष शास्त्र परिषद् राजस्थान शासन तथा अशासकीय स्तरों पर क्रियान्विति के लिए निम्न-लिखित प्रस्ताव पारित करती है:—

(क) **राज्य सरकार के लिये—**

1. जयपुर के ज्योतिष यन्त्रालय को आधुनिकतमय नवीन उपकरणों से सुसज्जित किया जावे, जिससे ग्रहों की गति का सूक्ष्मातिसूक्ष्मज्ञान प्राप्त कर पंचांगनिर्माण किया जा सके। यथा उन्नतांश, भित्ति पलभाचक्र सम्राट्, राशिवलय आदि यन्त्र।
2. संस्कृत शिक्षण संस्थाओं में प्रतिवर्ष योजनाबद्ध रीति से ज्योतिष विषय संचालित कराया जाय।
3. ज्योतिष एवं धर्मशास्त्र विभाग के समन्वय से महा-राज संस्कृत कॉलेज जयपुर द्वारा अधिकृत पंचांग प्रकाशित कराये जाने हेतु आवश्यक धनराशि राज्य सरकार द्वारा उपलब्ध कराई जाय।

(ख) **गैर सरकारी स्तरों के लिये—**

1. फलित ज्योतिष शास्त्र के अनुसार रोग विज्ञान में आजीविका निर्माण में ग्रहों के प्रभाव विषय को लेकर विचार विमर्श किया जाये।
2. परिवार कल्याण आदि राष्ट्रीय समस्याओं के लिए योगों का जनता के समक्ष प्रचार करना चाहिये। ●

**प्रस्ताव : 24**

## दर्शनशास्त्र का विस्तार व विकास

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के जयपुर महा-धिवेशन के अवसर पर आयोजित दर्शन परिषद् राजस्थान सरकार/माध्यमिक शिक्षा बोर्ड एवं राजस्थान विश्वविद्यालय से अनुरोध करती है कि:—

( 1 ) राजस्थान विश्वविद्यालयीय संस्कृत परीक्षाओं की नियमावली में न्याय मीमांसा-सांख्ययोग-वेदान्त आदि विषयों का समावेश तो है, परन्तु उनकी अध्ययनाध्यापन की पूर्ण व्यवस्था नहीं है। अतः सरकारी या अनुदानित संस्थाओं में एक या एकाधिक दर्शन शाखा के अध्ययन की व्यवस्था अवश्य होनी चाहिये। जहाँ महाराजा संस्कृत कॉलेज जयपुर में न्याय शास्त्र के दो तथा दर्शनशास्त्र का एक प्राध्यापक था, वहाँ आज मात्र दर्शन का एक व्याख्याता है। इसके अलावा कहीं भी राज्य में दर्शन के शिक्षक ही नहीं हैं।

( 2 ) राजस्थान के प्रमुख नगरों में राज्य सरकार/माध्यमिक शिक्षा बोर्ड एवं राज्य के विश्वविद्यालयों के संस्कृत विभागों के माध्यम से प्रतिवर्ष 5-6 दर्शनशास्त्र की संगोष्ठियाँ आयोजित होनी चाहिये जिससे कि वहाँ के विद्वान्, अध्येता तथा आम जनता दर्शनिकतत्त्वों से लाभान्वित हो सके।

( 3 ) "काणादं पाणिनीयं सर्वशास्त्रोपकारकम्" सिद्धान्त के अनुसार न्यायशास्त्र का ज्ञान सभी संस्कृतज्ञों को होना चाहिये। इस ज्ञान के अभाव में व्याकरणादि शास्त्रों में संस्कृत के छात्र की प्रखर गति नहीं हो सकती। अतः प्रत्येक संस्कृत महाविद्यालय में न्यायशास्त्र के अध्ययन की समुचित व्यवस्था की जाय तथा विद्यालय स्तर पर तर्कशास्त्र के सिद्धान्तों को पाठ्यक्रमानुसार न्यायशास्त्रीय शिक्षक से ही अध्यापित कराया जाय।

( 4 ) विश्वविद्यालयस्तर पर त्रिवर्षीय शास्त्री पाठ्यक्रम के सामान्य संस्कृत विषय में न्यायशास्त्र का समावेश अध्ययनार्थ कराया जाय। ●

**प्रस्ताव : 25**

## व्याकरणशास्त्रीय अध्ययन स्तर का समुन्नयन, विकास एवं विस्तार

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के चर्तुदश महाधिवेशन के अवसर पर आयोजित व्याकरण शास्त्रीय परिषद् राजस्थान सरकार/राजस्थान विश्वविद्यालय एवं राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन से अनुरोध करती है कि:—

**(क) राज्य सरकार के लिये :—**

(1) संस्कृत व्याकरण के अध्येताओं के लिये विद्वानों की संगोष्ठियाँ आयोजित की जाय, जिसमें विशिष्ट विद्वानों द्वारा व्याकरण शास्त्रीय तत्त्वों का विवेचन व विश्लेषण कराया जाय।

(2) राज्य शासन के द्वारा व्याकरण अध्येताओं के लिये छात्रवृत्ति की अनिवार्य व्यवस्था की जाय।

(3) व्याकरण को प्रौढ़ि एवं संरक्षा के लिए शासन के द्वारा प्रतिवर्ष मण्डलीय स्तर पर तथा प्रादेशिक स्तर पर शास्त्रार्थ प्रतियोगिता का आयोजन किया जाय।

(4) व्याकरणशास्त्र के षट्टीकोपेत लघुशब्देन्दुशेखर जैसे ग्रन्थों तथा नवीन एवं उपयोगी शोध ग्रन्थों का प्रकाशन एवं मुद्रण करवाया जाय।

(5) व्याकरण शिक्षक के चयन के लिये प्राचीनकालिक योग्यता परीक्षा का आयोजन किया जाय। यथा– "श्रयते पाटलीपुत्रे शास्त्रकार परीक्षा।"

**(ख) भारत सरकार एवं विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के लिए—**

(1) पातञ्जला 'महाभाष्यम्' को आधुनिक (पाश्चात्य) भाषा वैज्ञानिक ( लिंग्विष्टिक ) पद्धति से नवरूप में प्रस्तुत करने के लिये देश के चुने हुये (1) वैयाकरणों और ( 2 ) भाषा विज्ञानियों की देखरेख में भारत सरकार मानव संसाधन मन्त्रालय (संस्कृत विभाग) तथा विश्वविद्यालय अनुदान आयोग की ओर से पंडितों की एक मण्डली नियुक्त की जाय।

**(ग) विश्वविद्यालय स्तर :**

(1) पारम्परीण पद्धति से संस्कृत का अध्ययन करने वालों के लिये विश्वविद्यालयीय पाठ्यकम में व्याकरण का अध्ययन अनिवार्य किया जाय।

**(घ) स्वयं सम्मेलन के लिए :**

(1) सम्मेलन द्वारा राज्य में व्याकरणशास्त्र के विकास एवं विस्तार हेतु व्याकरण परिषद् के गठन को स्थायी रूप दिया जाय। ●

प्रस्ताव : 26

## बालोपयोगी एवं लोक कल्याणकारी संस्कृत साहित्य के अभिनव सृजन को प्रोत्साहन

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के चतुर्दश महाधिवेशन के अवसर पर आयोजित साहित्य परिषद् राजस्थान सरकार/ साहित्यिक संस्थानों एवं साहित्यकारों से अनुरोध करती है कि: —

**( क ) राज्य सरकार के लिये :**

(1) बालोपयोगी संस्कृत साहित्य के सृजन को प्रोत्साहित किया जाय। इस प्रकार के रचनाकारों को न्यूनतम 5000/- को धनराशि देकर प्रोत्साहित किया जावे।

(2) संस्कृत साहित्य के गूढ़ तत्वों को नवीन सरल एवं सरस रचनाओं के द्वारा जन-जन तक पहुँचाया जावे। सृजनकर्त्ता को कृति के मूल्यांकन के आधार पर 2000/- से 5000/- तक प्रोत्साहन राशि प्रदान की जावे।

**(ख) गैर सरकारी साहित्यिक संस्थानों एवं साहित्यकारों के लिये :—**

(1) संस्कृत वाङ्मय को गतिशील बनाने के लिये नवीन साहित्य सृजन को प्रोत्साहन किया जाना चाहिये।

(2) साहित्य में लोक-कल्याण की भावना ही प्रमुख होती है। अतः ऐसे नवीन साहित्य के सृजन को प्रोत्साहित किया जाना चाहिये जिसमें लोक कल्याण की भावना प्रखर रूप से मुखरित हो। ●

प्रस्ताव : 27

## वेदों के पारंपरिक उच्चारण विधानों का संरक्षण एवं वैदिक वाङ्मय का प्रासंगिक अनुसंधान

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के चतुर्दश महाधिवेशन के अवसर पर आयोजित वेद परिषद् वैदिक उच्चारण विधानों की सुरक्षा, वेदों के अध्ययन-अध्यापन की समुचित व्यवस्था तथा वैदिक अनुसंधान के क्रम में राज्य सरकार/बोर्ड विश्वविद्यालय एवं गैर सरकारी संस्थानों से अनुरोध करती है कि :—

**(क) राज्य सरकार के लिये :—**

(1) परम्परागत प्रणाली पर वेदपाठ की संरक्षा करने वाले विद्वानों की सुरक्षा की जानी चाहिए।

(2) परम्परागत वैदिक उच्चारण विधाओं को शुद्धता के साथ संरक्षित रखने के लिये जो कार्य योजना निदेशालय संस्कृत शिक्षा द्वारा दी हुई है तथा जिसके लिए सीमित वित्तीय प्रावधान की तथा आकाशवाणी के सहयोग की अपेक्षा की गई है, उसकी स्वीकृति राज्य सरकार द्वारा करायी जाय।

(3) सामवेद के अध्ययनाध्यापन की लुप्तप्राय स्थिति के त्वरित अपाकरण के लिए निदेशालय संस्कृत शिक्षा/राज्य सरकार द्वारा जो क्रम किसी उपयुक्त सामवेदी विद्वान् को नियमों में यथावश्यक परिवर्तन/संशोधन या शैथिल्य करके जयपुर महाराजा संस्कृत कॉलेज में नियुक्त किया जाना चाहिये।

**(ख) बोर्ड/विश्वविद्यालय स्तर पर क्रियान्विति के लिये :—**

(1) वेदमन्त्रों के विनियोगों की समीक्षा कर उनका मूल्यांकन कराया जाना चाहिये।

(2) 10+2 के स्तर तक कुछ चुने हुए वेदमन्त्रों का बोध या कण्ठस्थीकरण कराये जाने हेतु पाठ्यक्रम

में बोर्ड द्वारा यथोचित्त समावेश किया जाना चाहिये ।

(3) विश्वविद्यालय के स्तर पर जिस-जिस विषय को छात्र पढ़ें, उस-उस विषय से सम्बद्ध वेदमन्त्रों का सुज्ञान कराना अनिवार्य होना चाहिए। संस्कृत और दर्शन के छात्रों को कुछ ऐसे मन्त्रों का बोध कराया जाय जो अतीन्द्रिय विज्ञान से सम्बद्ध हो ।

(4) वेदमन्त्रों में कुछ ऐसे चयन और अनुवाद कराये जाने चाहिए जो सामान्य लोकभाषा में हो तथा एक ओर विभिन्न स्तरों के पाठ्यक्रमों में स्थान प्राप्त कर सके तो दूसरी ओर लोक जीवन को अनुभूति और प्रेरणा दे सके ।

(5) वेद में अनुसन्धान की व्यवस्था इस प्रकार की जानी चाहिये कि वेदमन्त्रों आदि के अर्थों और उच्चारण से जो वैज्ञानिक अति विज्ञानपरक तथा अन्य विध ज्ञान प्राप्त हो, उसके क्रियात्मक प्रयोग से तथा कार्य-कारण सम्बन्ध स्थापन से उपयोगिता और प्रामाणिकता का प्रतिपादन किया जा सके ।

(6) वैदिक कर्मकाण्ड के अध्ययन व अध्यापन की समुचित प्रयोगात्मक व्यवस्था होनी चाहिए ।

(7) प्राचीन पद्धति से वेदाध्ययन करने वालों के लिए मन्त्र के अर्थों तथा तद्वेद से सम्बन्धित ब्राह्मणादि साहित्य का बोध कराना भी अनिवार्य होना चाहिए ।

(8) चारों वेदों के अध्ययनाध्यापन की विश्वविद्यालयीय स्तर तथा विद्यालयीय स्तर के शिक्षणालयों में समुचित व्यवस्था की जानी चाहिए । ●

प्रस्ताव : 28

## संस्कृत शिक्षित के लिये विविध रोजगारों एवं व्यावसायिक प्रशिक्षणों के द्वार खोलने हेतु

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन के चतुर्दश महाधिवेशन में संस्कृत की युगीन प्रासंगिकता पर आयोजित अ.भा. संगोष्ठी का प्रस्ताव है कि–

संस्कृत की युगीन प्रासंगिकता पर प्रश्नचिन्ह लगाना भारत की स्थिरता पर प्रहार है । मानवमात्र के भौतिक एवं आध्यात्मिक गरिमामय जीवन मूल्यों को समन्वित करनेवाली संस्कृत युगीन प्रासंगिकताओं की कसौटी पर खरी उतरती है । अतः हम केन्द्रीय सरकार एवं राज्य सरकारों से अनुरोध करते हैं कि वे संस्कृत के अध्ययन, अध्यापन की पर्याप्त सुविधाएँ प्रदान करें तथा भारतीय जनता भी इसमें सहयोग दें ।

कम्प्यूटर युग में विश्लेषण के द्वारा यह सिद्ध हो चुका है कि संस्कृत वैज्ञानिक भाषा है । अतः इसका मूल्यांकन गणनात्मक नहीं गुणात्मक दृष्टि से हो और संस्कृत को लोकप्रिय बनाने हेतु रचनाधर्मियों को प्रोत्साहन तथा संस्कृतज्ञों के लिए प्रचुर आजीविका के साधन समुपलब्ध कराये जायें । सामान्य शिक्षा और संस्कृत शिक्षा पढ़े लिखे लोगों में असमानता रखने की जो भावना हमारे देश के विदेशी शासकों की देन है, उस का खात्मा हर स्तर पर किया जाय तथा संस्कृत शिक्षा प्राप्त के लिए हर रोजगार एवं हर व्यावसायिक प्रशिक्षण के द्वार खुले रखे जांय । भारत सरकार एवं देश की राज्य सरकारों द्वारा इसके लिए विशेष प्रकोष्ठ कायम किये जाने चाहिए । ●

प्रस्ताव : 29

## राजस्थान माध्यमिक शिक्षा बोर्ड द्वारा संस्कृत शिक्षा के लिए कार्यगोष्ठियाँ

संस्कृत शिक्षा विभाग के सेवारत शिक्षकों की योग्यता के गुणात्मक अभिनव एवं नई शैक्षिक प्रविधियों के संदर्भ में उनकी अद्यतनता हेतु राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह महाधिवेशन माध्यमिक शिक्षा बोर्ड राजस्थान से अनुरोध करता है कि वह अल्पकालिक कार्यगोष्ठियों की नियमित आयोजना करें। जैसे कि 1977-78 के वर्ष में संस्कृत शिक्षा के विषय में शिक्षकों के शैक्षिक हितो की पूर्ति हेतु विविध कार्यगोष्ठियाँ आयोजित की जाती थी तथा तदर्थ स्वतन्त्र प्रावधान भी बोर्ड बजट में पहले ही निर्धारित कर लिया गया था। उस प्रक्रिया को बोर्ड द्वारा निरन्तरता दी जानी चाहिये। ●

प्रस्ताव : 30

## संस्कृत शोध संस्थान एवं उच्च अध्ययन केन्द्र परिसर के लिये भूखण्ड

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह चतुर्दश महाधिवेशन राजस्थान में शोध संस्थान की स्थापना के उद्देश्य से निर्मित एक व्यावहारिक सामयिक एवं ठोस आधार वाली परियोजना के लिये राज्य के शिक्षा विभाग का हार्दिक धन्यवाद करता है तथा यह मानता है कि वास्तव में देश की सभी प्रादेशिक सरकारों में राजस्थान शासन संस्कृत के विकास के लिये संस्कृत की अपेक्षाओं के अनुरूप नयी योजनाओं तथा नये कार्यक्रमों की क्रियान्विति के लिये दृढ संकल्प के साथ अग्रणी रहा है और इसकी अग्रेसरता अभी भी संस्थापित है।

शोध संस्थान की योजना को मूर्त्त रूप देने के उद्देश्य से जयपुर विकास प्राधिकरण को एक उपयुक्त भूखण्ड निःशुल्क आवंटित करने सम्बन्धी राज्य सरकार शिक्षा विभाग के प्रस्ताव का स्मरण कराते हुए सम्मेलन जयपुर विकास प्राधिकरण से अनुरोध करता है कि वह वांछित भूखण्ड सर्वोच्च प्राथमिकता से आवंटित करने की कृपा करें ताकि संस्कृत शिक्षा क्षेत्र की एक प्रखर कार्ययोजना को गतिशीलता मिल सके।

इस प्रसंग में यह उल्लेखनीय है कि राज्य सरकार द्वारा जयपुर विकास प्राधिकरण से ऐसे भूखण्ड की अपेक्षा की है– जो संस्कृत शिक्षा से सम्बन्धित राजस्थान सरकार की सभी इकाइयों ( संस्कृत निदेशालय, महाराजा संस्कृत कॉलेज, संस्कृत अकादमी, संस्कृत सलाहकर मण्डल, शोध संस्थान, पुस्तकालय, संग्रहालय, प्रकाशनालय, ग्रन्थागार आदि ) के एक जगह, एक स्वतंत्र परिसर की संरचना के लिये पर्याप्त एवं उपयुक्त हो। ●

प्रस्ताव : 31

## एम. ए. (संस्कृत) तथा पारंपरिक संस्कृत विद्यालयों एवं महाविद्यालयों में शिक्षण माध्यम संस्कृत

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह महाधिवेशन देश के उन विश्वविद्यालयों से जो संस्कृत विभाग रखते हैं, अनुरोध करता है कि जिस प्रकार एम. ए.-हिन्दी, उर्दू तथा अंग्रेजी की कक्षायें क्रमशः हिन्दी, उर्दू तथा अंग्रेजी के माध्यम से ही चलायी जाती हैं–उसी प्रकार एम. ए. संस्कृत की कक्षायें भी अनिवार्यतः संस्कृत माध्यम से ही चलायी जानी चाहिये।

सम्मेलन भारत सरकार के मानव संसाधन विकास

मंत्रालय के माध्यम से देश की सभी राज्य सरकारों के शिक्षा विभागों संस्कृत विश्वविद्यालयों, एवं संस्कृत से सम्बद्ध परीक्षण संस्थानों एवं शिक्षामंडलों से अनुरोध करता है कि वे उनके यहाँ से सम्बद्ध पारम्परिक संस्कृत विद्यालय/महाविद्यालयों में शास्त्री विषयों के अध्यापन का माध्यम संस्कृत ही निर्धारित करावें तथा जहाँ पहले से ही माध्यम संस्कृत निर्धारित किया हुआ है–वहाँ संस्कृत माध्यम से ही शिक्षण कराने की अनुपालना की छानबीन करावें।

प्रस्ताव : 32

## सामान्य शिक्षा विषयक विद्यालयों में योग्यता प्राप्त संस्कृत शिक्षकों की व्यवस्था सम्बन्धी राज्यनिर्देशों की अनुपालना

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह 14वाँ महाधिवेशन 200 राजकीय प्राथमिक विद्यालय ( शहरी एवं पंचायत क्षेत्र ) जिनमें संस्कृत शिक्षण हेतु संस्कृत शिक्षक के 200 पद पृथक् से सरकार द्वारा दिए हुए हैं उन पदों पर संस्कृत शिक्षकों की नियुक्तियाँ पंचायत समितियों एवं जिला शिक्षाधिकारियों द्वारा नहीं की गई है, बल्कि अन्य विषयों के शिक्षक नियुक्त किये हुए हैं, इस सूचना पर चिन्ता व्यक्त करता है। इसके अतिरिक्त उच्च प्राथमिक, माध्यमिक व उच्च माध्यमिक विद्यालयों में संस्कृत अध्यापक का स्वतंत्र पद एवं उस पर संस्कृत शिक्षक ही अनिवार्यतः रखने हेतु राज्य सरकार द्वारा दिये गये स्थायी निर्देश सं० एफ-4-डी (22) शिक्षा/प्रकोष्ठ-2/66 दिनांकित 4 मार्च 67 एवं क्रमांक एफ-4ई (13) शिक्षा/प्रकोष्ठ-2/5/65 दिनांकित 12-11-1967 की पूर्णतः पालना नहीं होने पर खेद व्यक्त करता है तथा राज्य सरकार शिक्षा विभाग, प्राथमिक व माध्यमिक शिक्षा एवं ग्रामीण एवं पंचायती राज निदेशालय का ध्यान आकर्षित कर अनुरोध करता है कि तत्काल सम्बन्धितों को कड़ाई से पालना करने हेतु कहा जाय ताकि प्राथमिक, उच्च प्राथमिक/माध्यमिक एवं उच्च माध्यमिक विद्यालयों के स्तर पर सरकार द्वारा संस्कृत के सन्दर्भ में निर्धारित नीति-रीति की क्रियान्विति हो सके–और संस्कृत का शिक्षण उपेक्षित न रह सके।

प्रस्ताव : 33

## निवर्तमान सम्मेलन–सभापति श्रद्धेय पं० लक्ष्मीलाल जोशी की सेवाओं की प्रशंसा

राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन का यह 14 वाँ महाधिवेशन निवर्तमान सम्मेलन सभापति श्रद्धेय पं० लक्ष्मीलाल जोशी द्वारा राजस्थान में आधुनिक संस्कृत के क्षेत्र विस्तार तथा पारंपरिक संस्कृत शिक्षा के पुनः संघठन, सुरक्षा और विकासोन्मुखता के लिए की गई सेवाओं का अभिनन्दन करता है।

इस अधिवेशन की मान्यता है कि राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन की सार्वजनिकता, कार्यप्रणाली, सामयिक कार्ययोजनाओं की विचारणा और प्रस्तुति तथा अपने उद्देश्यों एवं विधेयों के प्रति उत्कट सम्पर्ण भावना, राष्ट्रीय एवं राज्यीय अन्य संस्कृत संगठनों के लिये अनुकरणीय है। राजस्थान में एक ऐसा आदर्श और ठोस मंच खड़ा करने के लिये तथा उसमें राज और समाज के संगम से राजस्थान संस्कृत जगत् के लिए अवाप्त उपहारों के लिए पंडित लक्ष्मीलाल जोशी का नेतृत्व सदैव याद किया जाता रहेगा। यह सदन उनकी संस्कृत सेवाओं की प्रशंसा करता है तथा उनके नैरुज्य एवं दीर्घायुष्य की कामना करता है।

# राजस्थान संस्कृत शोध संस्थान

## संस्कृत का महत्व

सनातन काल से ही संस्कृत भाषा का वैज्ञानिक एवं व्याकरण-अनुशासित स्वरूप चिरन्तनरूप में आज भी विद्यमान है। यह वह अमर भाषा है जिसमें निबद्ध भारतीय सभ्यता संस्कृति एवं ज्ञान-विज्ञान के ज्योतिपुञ्ज वेद, दर्शन, ज्योतिष व साहित्यादि शास्त्र हमारे सम्पूर्ण जीवन दर्शन, नैतिक मूल्य एवं भौतिक व आध्यात्मिक मान्यताओं के भव्य स्वरूप को उद्भाषित आलोकित व आध्यापित किये हुए हैं। संस्कृत ही हमारी राष्ट्रीय चेतना, सामाजिक समुन्नयन तथा भावात्मक एकता का दृढ़ आधार है तथा आज भौतिक अशांति एवं उत्पीड़न से ग्रस्त-त्रस्त अखिल विश्व के लिये भी यह शांति समता एवं बन्धुता का सेतु निर्माण करने में सक्षम है।

## संस्कृत राष्ट्रीय स्तर पर

संस्कृत के ऐसे वर्चस्व एवं महत्व के फलस्वरूप स्वाधीनता के बाद संस्कृत के प्रचार प्रसार तथा अध्ययन के प्रयासों को राष्ट्रीय स्तर पर प्रोत्साहित किया गया। अनेक क्षेत्रों में केन्द्रीय संस्कृत-विद्यापीठों एवं पाठशालाओं की स्थापना, राज्यों में माध्यमिक शिक्षा में संस्कृत पाठचक्रम, विश्वविद्यालयों में संस्कृत-संकाय, पुरी, वाराणसी एवं दरभंगा में संस्कृत विश्वविद्यालय, पुणे ( महाराष्ट्र ), होशियारपुर ( पंजाब ), पटना ( बिहार ), इलाहाबाद ( यू० पी० ) आदि स्थानों पर शोध-केन्द्र तथा केन्द्र एवं विभिन्न राज्यों में संस्कृत परामर्श मंडलों की स्थापना द्वारा परम्परागत व आधुनिक प्रणाली से संस्कृत अध्ययन को नवीन दिशायें दी जाने लगी हैं।

## राजस्थान में संस्कृत

उक्त परिप्रेक्ष्य में हमारा राज्य राजस्थान काफी अग्रणी है। यहां माध्यमिक शिक्षा स्तर पर संस्कृत अनिवार्य विषय के रूप में तथा उच्चतर माध्यमिक एवं विश्वविद्यालयीय शिक्षा में वैकल्पिक विषय के रूप में संस्कृत अध्ययन की व्यवस्था की हुई है। राज्य में संस्कृत शिक्षा का पृथक् निदेशालय है जिसके अन्तर्गत प्रवेशिका उपाध्याय विद्यालयीय शिक्षा तथा शास्त्री आचार्य महाविद्यालयीय शिक्षा परम्परागत पद्धति से प्रचलित है। संस्कृत के प्रशिक्षण की सुविधा की हुई है तथा परीक्षाओं की संबद्धता माध्यमिक शिक्षा बोर्ड एवं राजस्थान विश्वविद्यालय से की हुई है। विश्वविद्यालय में संस्कृत अध्ययन संकाय तथा शोध-कार्य की व्यवस्था है। संस्कृत अकादमी, प्राच्य विद्या मंडल भी सक्रिय हैं।

## शोधकार्य की दयनीय दशा

संस्कृत वाङ्मय की श्री-वृद्धि एवं इसमें निहित अमूल्य रत्नों के शोध का कार्य पूर्व काल में गहन अध्ययन, गूढ़ ज्ञान वैदुष्यपूर्ण तथा उच्चस्तर का होता था, किन्तु शोध-उपाधियों के प्रलोभन तथा अतिशय प्रचलन के साथ अध्ययन अध्यापन तथा शोधक्षेत्र में विषय के प्रति रुचि, लगन एवं अनुशासन की गंभीरता उत्तरोत्तर क्षीण होती गई। विगत तीन चार दशक से तो संस्कृत स्नातकों की विषयगत ज्ञानार्जन व शोधवृत्ति मात्र पल्लवग्राही रह गई है, यह अत्यन्त चिन्तनीय बात है।

हमारे ऋषि-मुनियों एव शास्त्रकारों ने संस्कृत वाङ्मय के माध्यम से सम्पूर्ण मानवता के लिए दिव्य ज्ञान की संरचना की। यह ज्ञानभंडार इतना विशाल, गहन एवं गूढ़ता से परिपूर्ण है और इसका बहुत सारा क्षेत्र अभी सर्वथा अछूता है जिसका अन्वेषण कराया जाना मानवता की सबसे बड़ी सेवा तथा सभ्यता की रक्षा का कार्य होगा। केवल यह कहना कि "संस्कृत सब कुछ है" पर्याप्त नहीं, अपितु वह "सब कुछ" क्या है? कैसे है? कितना है? और उसका "चरम" क्या है? यह जानना एवं सबके समक्ष उद्घाटित किया जाना अति वांछनीय है।

अतएव संस्कृत वाङ्मय रूपी कल्पतरु व उसकी वेद, ज्योतिष, व्याकरण, दर्शन आदि विभिन्न शाखाओं में अन्तर्निहित गूढ़ ज्ञान के प्रति जिज्ञासा, वैदुष्य तथा शोधवृत्ति को जागरूक एवं सक्रिय करने हेतु एक ऐसा परिसर उपलब्ध कराया जाना आवश्यक है, जहाँ संस्कृत के परम्परागत व नवागत मनीषी एवं स्नातक एकत्र होकर उस अगाध ज्ञान की साधना, तात्विक रहस्यों के अन्वेषण व शोध का कार्य कर सकें।

## शोध संस्थान और राजस्थान

उक्त परिप्रेक्ष्य में आवश्यक साधन सुविधा उपकरण एवं अर्थ प्रावधान तथा समर्पित कार्यकर्त्ताओं की सुचारु व्यवस्था के साथ एक उच्चस्तरीय सर्वांगीण शोध संस्थान की स्थापना किया जाना निःसन्देह परमावश्यक है।

संस्कृत के राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय महत्व के सन्दर्भ में यह कहना अनुचित नहीं होगा कि राजस्थान और विशेषतः जयपुर का शताब्दियों से वैदिक, दार्शनिक, ज्योतिर्विज्ञान, साहित्यिक तथा सांस्कृतिक क्षेत्र में उल्लेखनीय योगदान रहा है। महाकवि माघ, विद्यावाचस्पति मधुसूदन ओझा, महामहोपाध्याय गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी, साहित्यकार अम्बिकादत्त व्यास, वेद मनीषी पं० मोतीलाल शास्त्री आदि प्राचीन अर्वाचीन विद्वानों की जन्म एवं कर्मस्थली यही है। अनूप संस्कृत पुस्तकालय, प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, मानवाश्रम, पूर्व राजाओं के पोथीखानों व संग्रहालयों में सहस्रों पाण्डुलिपियों व हस्तलिखित दुर्लभ ग्रन्थों के वैभव से भूषित राजस्थान ही ऐसे उच्चस्तरीय शोध परिसर के लिये वस्तुतः उपयुक्त स्थान है। इस संदर्भ में हर्ष एवं उत्साहवर्धक बात यह है कि राजस्थान सरकार के वर्तमान शिक्षा मंत्री जी ( मा० कमला जी ) ने राज्य में ऐसे शोधसंस्थान की प्रायोजना को मूर्त्तरूप देने संकल्प लिया है।

प्रस्तुतः शोध-संस्थान एक उच्चस्तरीय संस्थान होगा, अतः इसकी सर्वांगीण परिपूर्णता वांछित है ताकि यह संस्कृत वाङ्मय में गहन व उच्चस्तरीय शोध एवं अनुसंधान के क्षेत्र में राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर अपनी सार्थकता प्रतिपादित कर सके। शोध की निरन्तरता हेतु संस्थान में शोधपूर्ण गूढ़ अध्ययन, भवन, साधन, समाधान, ग्रन्थागार, वादपरिषद्, संपादन-प्रकाशनादि पीठ, आवश्यक भवनों उपकरणों एवं अधिकारी एवं कर्मचारीगण आदि की आनुषंगिक समुचित व्यवस्था परमावश्यक होगी।

प्रस्तावित संस्थान का परिसर लगभग एक किलोमीटर लम्बे चौड़े क्षेत्र का होगा, जहाँ स्वस्थ, शांत एवं प्राकृतिक वातावरण में जीवनोपयोगी आवश्यक साधन-सुविधायें सहजतया उपलब्ध हों। यह पूर्णतया आवासीय संस्थान होगा। अतएव छात्रावासों शैक्षणिक, अशैक्षणिक अधिकारी एवं कर्मचारीगण के निवास तथा अतिथि गृह आदि की सम्यक् व्यवस्था वांछित होगी। इसके लिये लगभग बीस एकड़ भूमि का आवंटन कराना होगा जिसके लिये अनुमानित राशि 5 लाख रुपया वांछित होगी।

इस परिप्रेक्ष्य में संस्थान के अन्तर्गत प्राथमिकस्तर पर निम्नांकित पीठ स्थापित किये जावेंगे :

## (क) शोध पीठ

संस्थान का मुख्य लक्ष्य ही संस्कृत वाङ्मय में अन्तर्निहित गूढ़ तत्वों का विवेचन कर अमूल्य निधि का अन्वेषण कराना है। अतएव शोध पीठ संस्थान का प्रमुख पीठ होगा। इस रूप में यह पीठ किंवा सम्पूर्ण संस्थान राज्य, राष्ट्र तथा अन्तर्राष्ट्रीय संस्कृत जगत् किंवा सम्पूर्ण मानवता तथा वाङ्मय के प्रति उत्तरदायी होगा।

**उद्देश्य :**

- विभिन्न शास्त्रों के तुलनात्मक अध्ययन मनन एवं निदिध्यासन को प्रोत्साहन देना।
- संस्कृत वाङ्मय में उत्कृष्ट शोध एवं अनुसंधान को प्रोत्साहन देना तथा अन्तर्निहित विशिष्ट ज्ञान-विज्ञान एवं गूढ़ रहस्यों को प्रकाश में लाना।
- संस्कृत को लोक कल्याणकारी स्वरूप में प्रतिष्ठापित करना।
- राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर संस्कृत वाङ्मय के विशिष्ट शोधात्मक सन्दर्भ में स्वयं (शोध संस्थान) की सार्थकता प्रतिपादित करना।

**क्षेत्र**—उच्च स्तरीय अध्ययन के उपरान्त विभिन्न शास्त्रीय तत्वों के तुलनात्मक निष्कर्ष तथा गूढ़ रहस्यों को प्रकाश में लाने के लिए शोधपरक दो वर्ष का शोध कार्यक्रम "विद्यावारिधि" पीएच.डी. उपाधि हेतु चलाया जावेगा। इस संस्थान से अथवा किसी अन्य प्रतिष्ठान से विशिष्टाध्ययन कर विशेष योग्यता के साथ आचार्य उपाधि उत्तीर्ण किंवा शोधकार्य में रुचि रखने वाले स्नातक शोधपीठ में प्रवेश के पात्र माने जावेंगे। एतदर्थ शोधपीठ के अन्तर्गत प्रत्येक विषय/विभाग में विद्यावारिधि अधिकतम दस स्थान रखे जावेंगे। आवश्यकतानुसार दक्षता-जाँच के बाद प्रवेशाधिकार देय होगा।

" विद्यावारिधि " उपाधि के शोध कार्य के उपरान्त गूढ़ातिगूढ़ अनुसंधान कार्य हेतु " विद्यावाचस्पति " (डी.लिट्) उपाधि का एक कार्यक्रम तीन वर्ष का संचालित होगा। इसमें "विद्यावारिधि" उपाधि में वरीयता प्राप्त छात्र प्रवेश के पात्र होंगे तथा प्रत्येक विषय/विभाग में पाँच स्थान नियत रहेंगे।

**छात्रवृत्ति**—विद्यावारिधि के शोधार्थी को दो वर्ष तक 500 रुपये प्रति माह या विश्वविद्यालयों की दरों पर छात्रवृत्ति तथा " विद्यावाचस्पति " के अनुसंधाता छात्र को

तीन वर्ष तक 700 रुपये या विश्वविद्यालयीय दरों पर मासिक छात्रवृत्ति देय होगी । इस प्रकार विद्यावारिधि के छह विभागों के लिए कुल साठ तथा "विद्यावाचस्पति" के लिए तीस छात्र-वृत्तियों का प्रावधान करना होगा । एतदर्थ वर्तमान दरों के आधार निम्न प्रकार अर्थव्यवस्था वांछित होगी ।

| "विद्यावारिधि" एक वर्ष का प्रभार | विद्या वाचस्पति एक वर्ष का प्रभार |
|---|---|
| 60 × 500 × 12 = 3.60 लाख | 30 × 700 × 12 = 2.52 लाख |
| 3.60 + 2.52 = कुल 6.12 लाख | |

| विद्यावारिधि दो वर्ष का प्रभार | विद्यावाचस्पति तीन वर्ष का प्रभार |
|---|---|
| 60 × 500 × 12 × 2 = 7.20 लाख रुपये | 30 × 700 × 12 × 3 = 7.56 लाख रुपये |
| 7.20 + 7.56 = कुल 14.76 लाख | |

**भवन**—संस्थान के परिसर में पृथक् इकाई के रूप में शोधपीठ का प्रमुख भवन निर्मित कराया जायगा । इस भवन के अन्तर्गत प्रत्येक विभाग विषय ( वेद, दर्शन, व्याकरण, ज्योतिष, धर्मशास्त्र तथा साहित्य ) के लिए एक एक निर्देशन कक्ष, साधना कक्ष तथा एक विमर्श कक्ष होगा । इसके अलावा शोधपीठ के निदेशक तथा उपनिदेशक के कार्यकक्ष व उनके सहायकों के कक्ष स्थापित होंगे । शोधपीठ के प्रथम भवन के अन्तर्गत दो छात्रावास भवनों का भी निर्माण कराना होगा । इनमें विद्यावारिधि के साठ शोधार्थी छात्रों के लिए स्नानागार व शौचालय सहित द्विआवासीय सुविधा के तीस कक्षों वाले एक छात्रावास की आवश्यकता संस्थान की प्रारंभिक प्रयोजना में ही होगी । जबकि विद्यावारिधि के दो वर्षीय शोध के उपरान्त विद्यावाचस्पति अनुसंधान कार्य प्रारम्भ होने पर उसके तीस छात्रों के लिये एक आवासीय सुविधा के तीस कक्षों वाले स्नानागार व शौचालय सहित दूसरे छात्रावास की आवश्यकता होगी । दोनों छात्रावासों के लिए अधीक्षक कक्ष एवं भोजनालय की सम्मिलित व्यवस्था होगी । अतएव प्रथम छात्रावास भवन, अधीक्षक-कक्ष तथा भोजनालय प्रथम चरण में तथा दूसरा छात्रावास भवन दो वर्ष के उपरान्त द्वितीय चरण में वांछित होगा ।

**उपकरण**—सभी कक्षों में आवश्यक फर्नीचर, उपकरण व निर्देशन सामग्री की व्यवस्था करना वांछनीय होगा ।

**अधिकारी एवं कर्मचारीगण**—शोधपीठ संस्थान का प्रमुख-पीठ व अन्यपीठ इसके आनुषगिक पीठ होंगे । अतएव इस पीठ में संस्थान प्रमुख के रूप में निदेशक का एक पद, उप निदेशक का एक पद तथा प्रत्येक विभाग/विषय के लिये विभागाध्यक्ष का एक एक पद वांछित होगा । इन पदों के कार्य, उत्तरदायित्व और औचित्य आदि का विवरण निम्न प्रकार है—

**निदेशक**—निदेशक पद, सम्पूर्ण संस्थान के प्रमुख का पद कहलायेगा । संस्थान की सम्पूर्ण शैक्षणिक एवं प्रशासनिक व्यवस्था इस पद के अधीन होगी । समस्त पीठों एवं विभागों के विषयों के लिए बजट प्रावधान निर्धारित करना, नियन्त्रण करना उसका उपयोग एवं कार्य निष्पादन कराना तथा पारिणामिक उपलब्धि के लिये इस पद का सजग एवं सक्रिय उत्तरदायित्व होगा ।

विषय/विभागों में गहन अध्ययन, शोधानुसंधान परिषद्, प्रकाशन ग्रन्थागार आदि के सम्यक् संचालन, निर्देशन, व्यवस्थापन, आयोजन, प्रकाशन तथा प्रशासन आदि निदेशक के अन्तिम अधिकार क्षेत्र में होगा । यह पद कुलपति के समकक्षस्तर का होगा और इसके लिए राष्ट्रीयस्तर का ख्याति प्राप्त अनुभवी विशिष्ट विद्वान् एवं प्रशासक पात्र होगा । निदेशक को निःशुल्क साजसज्जित आवासीय भवन तथा जी० पी० एफ०, चिकित्सा एवं यातायात सुविधाओं के अतिरिक्त 3000 रुपये मासिक न्यूनतम वेतन देय होगा । इस पद की आवश्यकता संस्थान की प्रायोजना के प्रारम्भ में ही होगी ।

**उपनिदेशक**—आरम्भ में विद्यावारिधि शोधकार्य का श्रीगणेश होगा । इसके दो वर्ष उपरान्त विद्यावाचस्पति का विशेष अनुसंधान आरम्भ कराया जायेगा । अतएव निदेशक के कार्यभार में वृद्धि हो जाने के फलस्वरूप संस्थान के समस्त शैक्षणिक कार्यकलापों में निदेशक के सहयोग हेतु एक उपनिदेशक पद की आवश्यता शैक्षणिक पीठों के सन्दर्भ में होगी । निदेशक पद के अनुरूप ही इस पद का महत्व योगदान, उत्तरदायित्व एवं पात्रता रखी जावेगी । यह पद प्रो० प्रतिउपकुलपति के समकक्ष स्तर का रहेगा तथा इसके लिये 2800 रुपये मासिक न्यूनतम वेतन, तथा निःशुल्क साजसज्जित आवास, जी० पी० एफ० चिकित्सा एवं यातायात सुविधा देय होंगी । इस पद का अर्थ प्रभार दो वर्ष बाद प्रारम्भ होगा ।

**विभागाध्यक्ष**—शोधपीठ के अन्तर्गत छः मुख्य विषय विभाग :-वेद, दर्शन, व्याकरण, ज्योतिष, धर्मशास्त्र व साहित्य संचालित होंगे । प्रत्येक विभाग के लिये एक एक विभागाध्यक्ष

का पद होगा। विभागाध्यक्ष अध्ययन पीठ के आचार्यों से परामर्श कर एवं विषय को विभाग के शोधाचार्य एवं अनुसंधाता छात्रों के लिए विषय निर्वाचन एवं कार्य की रूपरेखा तैयार करायेगा, तदनन्तर निर्धारित शोध कार्य प्रारम्भ कराया जावेगा। जिसमें शोधार्थी को चिन्तन, साधन लेखन में निर्देशन हेतु विभागाध्यक्ष पूर्ण सजग व तत्पर रहेगा। विभागाध्यक्ष एवं विभाग के कार्य में अध्ययन ग्रन्थागार तथा वाक्पीठ का उपयोग करने एवं सहयोग के लिये भी सक्रिय तथा प्राधिकृत रहेंगे। यह प्रत्येक शोधार्थी के कार्य का प्रतिमाह मूल्यांकन करेंगे एवं प्रति तीसरे माह प्रगति-विवरण निदेशक कार्यालय को देंगे। विभागाध्यक्ष पद के लिये सम्बन्धित विषय का ख्याति प्राप्त विशिष्ट विद्वान् पात्र होगा तथा इसके लिये विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा स्वीकृत वेतन मान (1500–2500) तथा भत्ते 920 (अनुमानित मासिक राशि 2420 रु० एवं नियमानुसार जी० पी० एफ० चिकित्सा व आवासादि सुविधा देय होगी।

**कार्यालय**–निदेशक एवं उपनिदेशक के साथ प्रथम श्रेणी के एक-एक आशुलिपिक तथा कार्यालयों के लिए एक एक वरिष्ठ लिपिक तथा एक एक कनिष्ठ लिपिक ( टंकक ) एवं तीन चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी भी राज्य सरकार के विहित वेतनमान एवं अन्य मानदेय में नियुक्त किये जावेंगे। इसके अलावा छात्रावासों में पाचक के तीन पद तथा सहायक कर्मचारियों के 3 पद आवश्यक होंगे।

उपर्युक्त प्रकार से शोधपीठ की पूर्ण आयोजना में आनुमानित अर्थ प्रभार निम्न प्रकार होगा :

| शोधपीठ | पहले वर्ष | दूसरे वर्ष | तीसरे वर्ष | चौथे वर्ष | पाँचवें वर्ष | कुल राशि (लाख में) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 |
| **भूमि एवं भवन निर्माण :** | | | | | | |
| [क] शोधपीठ का प्रमुख भवन– | | | | | | |
| तीन एकड़ भूमि का मूल्य | 5.0 | — | — | — | — | 5.0 |
| निदेशन कक्ष-6, विमर्श-कक्ष–1, निदेशक कक्ष–1, अधीनस्थ कक्ष–1 सुविधायें सहित। | 1.2 | — | — | — | — | 1.2 |
| [ख] साधन कक्ष–6 विमर्श कक्ष–1, उपनिदेशक कक्ष–1, अधीनस्थ कक्ष–1 सुविधा सहित। | — | — | 1.3 | — | — | 1.3 |
| [ग] प्रथम छात्रावास | 3.6 | — | — | — | — | 3.6 |
| [घ] द्वितीय छात्रावास | -- | — | 2.4 | — | — | 2.4 |
| [ङ] अधीक्षक कक्ष | 0.2 | — | — | — | — | 0.2 |
| [च] भोजनालय | 0.5 | — | -- | — | — | 0.5 |
| **उपस्कर एवं उपकरण :** | | | | | | |
| [छ] शोधपीठ के लिये | 0.2 | — | 0.2 | — | — | 0.4 |
| [ज] छात्रावास के लिये | 0.2 | -- | 0.1 | — | — | 0·3 |
| **छात्रवृत्ति :** | | | | | | |
| [झ] विद्यावारिधि शोध छात्रों को | 3.6 | 3.6 | 3.6 | 3.6 | 3.6 | 18.0 |
| [ञ] वाचस्पति अनुसन्धान छात्रों को | — | — | 2.5 | 26.5 | 2.6 | .7.6 |
| **संवेतन :** | | | | | | |
| निदेशक | 0.4 | 0.4 | 0.4 | 0.4 | 0.4 | 1.8 |
| उप-निदेशक | — | — | 0.3 | 0.3 | 0.4 | 1.0 |
| विभागाध्यक्ष | 1.7 | 1.8 | 1.9 | 2.0 | 2.2 | 9.6 |
| आशु, वरिष्ठ व कनिष्ठ लिपिक | 0.3 | 0.3 | 0·6 | 0.7 | 0.7 | 2.6 |
| चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी चालक एवं सहायक | 0.4 | 0.4 | 0.6 | 0.7 | 0.7 | 2.7 |
| योग | 17.3 | 6.5 | 13.7 | 10.2 | 10.3 | 58.1 |

## (ख) अध्ययन-पीठ

विभिन्न शास्त्रों के शोधपूर्ण गहन एवं उच्चस्तरीय अध्ययन के लिए इस पीठ की आवश्यकता है, ताकि शोध कार्य के लिए उपयुक्त पात्र छात्रों का स्रोत निरन्तर बना रहे एवं उच्चस्तरीय शोधकार्य की सम्भावनायें शाश्वत रह सकें। अतएव यह अध्ययनपीठ, शोधपीठ के प्रति तथा संस्कृत जगत् के प्रति उत्तरदायी होगा।

**उद्देश्य**

- वेद, व्याकरण, ज्योतिष, दर्शन, धर्म तथा साहित्यादि शास्त्रों के परम्परागत ठोस अध्ययन-अध्यापन की व्यवस्था करना।

• संस्कृत वाङ्मय के शास्त्रीय तत्वों के गहन अध्ययन को प्रोत्साहित करना।

• संस्कृत वाङ्मय की विभिन्न शाखाओं में पुरानी प्रौढ़ि के अनुरूप/विद्वान् तैयार करना।

• पूर्वकाल की अन्तेवासी व्यवस्था तथा प्रकाश एवं विमर्श पद्धति को वर्तमान में पुनः स्थापित करना।

**क्षेत्र**—उपर्युक्त उद्देश्यों के सन्दर्भ में शास्त्री/स्नातक स्तर के उपरान्त आचार्य ( स्नातकोत्तर ) स्तर का एक उच्च-स्तरीय अध्ययनपीठ वांछित है जिसमें निम्नांकित मुख्य विषय/विभाग होंगे—

वेदविभाग—ऋक्, यजुः, साम तथा अथर्ववेद के गहन अध्ययन का विभाग।

दर्शनविभाग—दर्शन एवं न्याय क्षेत्र के गूढ़ अध्ययन का विभाग।

व्याकरणविभाग—शब्द व्युत्पत्ति एवं भाषाशास्त्रीय विभाग।

ज्योतिषविभाग—फलित एवं गणितीय ज्योतिर्विज्ञान विभाग।

धर्मशास्त्र विभाग–धर्मशास्त्र एवं पुराणेतिहास विभाग।

साहित्य विभाग—संस्कृत साहित्य शास्त्रीय विभाग।

इन विभागों में अध्ययन पाठ्यक्रम दो वर्ष का होगा तथा प्रत्येक विभाग में प्रथम व द्वितीय वर्ष पाठ्यक्रम के लिए 10+10 कुल 20 स्थान होंगे। प्रवेश की पात्रता शास्त्री अथवा स्नातक (संस्कृत वैकल्पिक सहित) उपाधि होगी तथा सीमित स्थान एवं गहन अध्ययन की दृष्टि से जाँच परीक्षा एवं वरीयतानुसार प्रवेशाधिकार रखा जावेगा।

**छात्रवृत्ति**—इस पीठ में प्रवेशोपरांत अध्येता छात्र से यह अपेक्षा की जावेगी कि इस संबंधित विषय में गहन अध्ययन ज्ञान संवर्धन, चिन्तन एवं मनन की दिशा में इस पीठ की प्रतिष्ठा बढ़ाये एवं शोध का अजस्र स्रोत प्रतिपादन करे। अतएव इस पीठ में अध्येता छात्र को दो वर्ष तक 300 रुपये मासिक छात्रवृत्ति का प्रावधान होगा, जो प्रथम वर्ष में सभी 60 छात्रों को तथा द्वितीय वर्ष में 120 छात्रों को देय होगी। इसके लिए निम्न प्रकार अर्थ प्रावधान वांछित होगा।

(क) प्रथम वर्ष पाठ्यक्रम के 60 छात्रों को पहले वर्ष 2.16 लाख रुपये।

(ख) प्रथम व द्वितीय वर्ष पाठ्यक्रम के 120 छात्रों को दूसरे वर्ष 4.32 लाख रुपये।

**भवन**—परिसर में इस पीठ का भवन एक स्वतन्त्र इकाई के रूप में निर्मित कराया जावेगा। जिसमें उपर्युक्त 6 विभागों में प्रत्येक विभाग के लिए प्रथम व द्वितीय वर्ष हेतु दस छात्र व अध्यापक के स्थान वाला एक एक कक्षा कक्ष, प्रोफेसर तथा रीडर को एक एक कक्ष, शोधअध्यापक वर्ग तथा समस्त छात्रों का एक एक बड़ा कॉमन कक्ष या उपनिवेश कक्ष तथा वेद एवं ज्योतिष विषय के लिए एक एक प्रयोगशाला/यज्ञशाला कक्ष आवश्यक होगा।

अध्ययन पीठ भवन के अन्तर्गत ही दो छात्रावास भवन भी क्रमशः प्रथम वर्षीय पाठ्यक्रम के साथ छात्रों के लिए एक तथा द्वितीय वर्ष पाठ्यक्रम के साथ छात्रों के लिए एक, जो कि आवासीय सुविधा वाले बीस बीस कक्षों तथा स्नानागार-शौचालय से युक्त वांछित होंगे। दोनों छात्रावासों के साथ एक एक छात्रावास अधीक्षक का कक्ष तथा भोजनालय का भी निर्माण कराया जायेगा।

चूँकि पहले वर्ष प्रथम वर्ष का पाठ्यक्रम ही संचालित होगा। द्वितीय वर्ष का पाठ्यक्रम आगामी वर्ष चलेगा, अतः पीठ व छात्रावास भवन दो चरणों में पहले व दूसरे वर्ष निर्मित कराये जावेंगे।

**उपकरण**—प्रत्येक कक्षा के लिए आवश्यक फर्नीचर, अध्यापन उपकरण तथा प्रायोगिक तथा सामग्री की व्यवस्था वांछित होगी।

**अधिकारी एवं कर्मचारीगण**—प्रत्येक विभाग के लिए सम्बन्धित विषय में प्रोफेसर, रीडर तथा लेक्चरार के निम्न पदों की आवश्यकता होगी। इनमें रीडर के पद द्वितीय वर्ष पाठ्यक्रम के साथ दिये जावेंगे।

| क्र. सं. | विषय विभाग अध्ययन पीठ | पद नाम | पदों की संख्या | यू०जी०सी० वेतनमान एवं नियत भत्ते |
|---|---|---|---|---|
| 1. | वेद | आचार्य (प्रोफेसर) | 1 | 1500–2500 |
| | (ऋग्., यजुः, साम., अथर्व.) | प्रवाचक (रीडर) | 1 | 1200–1900 |
| | | प्राध्यापक (लेक्चरार) | 4 | 700–1600 |
| | | यज्ञशाला प्रभारी | 1 | 690–1420 |
| 2. | दर्शन एवं न्याय | आचार्य (प्रोफेसर) | 1 | 1500–2500 |
| | | प्रवाचक (रीडर) | 2 | 1200–1900 |
| | | प्राध्यापक (लेक्चरार) | 2 | 700–1600 |

| क्र.सं. विषय विभाग (अध्ययन पीठ) | पद नाम | पदों की संख्या | यू०जी०सी० वेतनमान एवं नियम भत्ते |
|---|---|---|---|
| 3. ज्योतिष (गणित एवं फलित) | प्राचार्य (प्रोफेसर) | 1 | 1500–2500 |
| | प्रवाचक (रीडर) | 1 | 1200–1900 |
| | प्राध्यापक (लेक्चरार) | 2 | 700–1600 |
| | प्रयोगशाला प्रभारी | 1 | 690–1420 |
| 4. धर्मशास्त्र एवं पुराणेतिहास | आचार्य (प्रोफेसर) | 1 | 1500–2500 |
| | प्रवाचक (रीडर) | 1 | 1200–1900 |
| | प्राध्यापक (लेक्चरार) | 2 | 700–1600 |
| 5. व्याकरण | आचार्य (प्रोफेसर) | 1 | 1500–2500 |
| | प्रवाचक (रीडर) | 1 | 1200–1900 |
| | प्राध्यापक (लेक्चरार) | 2 | 700–1600 |
| 6. साहित्यशास्त्र | आचार्य (प्रोफेसर) | 1 | 1500–2500 |
| | प्रवाचक (रीडर) | 1 | 1200–1900 |
| | प्राध्यापक (लेक्चरार) | 2 | 700–1600 |

इसके अलावा पीठ के लिये लघु कार्यालय हेतु एक वरिष्ठ लिपिक, एक कनिष्ठ लिपिक टंकणकर्त्ता, तीन चतुर्थश्रेणी कर्मचारी तथा छात्रावासों में चार पाचक एवं चार सहायकों की आवश्यकता होगी ।

| अध्ययन पीठ | पहले वर्ष | दूसरे वर्ष | तीसरे वर्ष | चौथा वर्ष | पांचवे वर्ष | कुल रु० लाख में |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 |
| **1. भवन–** | | | | | | |
| [क] प्रथम वर्षीय पाठ्यक्रम के कक्ष 6, प्रोफेसरों हेतु कक्ष 6, बड़ा उपवेशन कक्ष 1, ज्योतिष एवं वेद प्रयोगशाला कक्षा-2 सुविधा सहित | 2.0 | — | — | — | — | 2.0 |
| [ख] द्वितीय वर्ष पाठ्यक्रम के कक्ष 6, रीडर कक्ष 6, बड़ा उपवेशन कक्ष-1 सुविधा सहित | — | 1.6 | — | — | — | 1.6 |
| [ग] प्रथम छात्रावास एवं अधीक्षक कक्ष | 2.8 | — | — | — | — | 2.8 |
| [घ] द्वितीय छात्रावास एवं अधीक्षक कक्ष | — | 2.8 | — | — | — | 2.8 |
| [ङ] भोजनालय | 0.2 | 0.3 | — | — | — | 0.5 |
| **2. फर्नीचर एवं उपकरण–** | | | | | | |
| [च] अध्ययन पीठों के लिए | 0.3 | 0.3 | — | — | — | 0.6 |
| [छ] छात्रावासों के लिए | 0.1 | 0.2 | — | — | — | 0.3 |
| **3. छात्रवृत्ति–** | | | | | | |
| [ज] प्रथम वर्ष पाठ्यक्रम के लिए | 2.1 | — | — | — | — | 2.1 |
| [झ] द्वितीय वर्ष पाठ्यक्रम के लिए | — | 4.4 | 4.4 | 4.4 | 4.4 | 17.5 |
| **4. वेतन–** | | | | | | |
| [ञ[ प्रोफेसर 6 पद | 1.8 | 1.8 | 1.9 | 2.0 | 2.1 | 9.6 |
| [ट] रीडर 6 पद | — | 1.5 | 1.6 | 1.7 | 1.9 | 6.7 |
| [ठ] प्राध्यापक/प्रयोगशाला यज्ञशाला प्रभारी पद | 3.3 | 3.4 | 3.7 | 3.8 | 4.0 | 18.2 |
| [ड] वरिष्ठ एवं कनिष्ठ लिपिक | 0.2 | 0.2 | 0.2 | 0.2 | 0.2 | 1.0 |
| [ढ] चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी व सहायक | 0.4 | 0.7 | 0.8 | 0.9 | 0.8 | 3.6 |
| योग | 13.3 | 17.2 | 12.5 | 12.9 | 13.5 | 69.6 |

## (ग) ग्रन्थागार-पीठ

गहन अध्ययन एवं शोध कार्य में सहायता व उपयोगाथ विशाल ग्रन्थ भण्डार की उपलब्धता आवश्यक है । ग्रन्थागार में प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थ, पाण्डुलिपियाँ, शास्त्रीय ग्रन्थ एवं संदर्भ ग्रन्थों का चयन संकलन भी वांछित है, ताकि जहाँ तहाँ पड़ी निधि की रक्षा की जा सके एवं उसका सदुपयोग अध्ययन व शोध के क्षेत्र में किया जा सके । ग्रन्थागार पीठ अध्ययन पीठ के प्रति उत्तरदायी होगा ।

उद्देश्य—संस्कृत 'वाङ्मय के प्राचीनतम ग्रन्थों का संग्रह करना । प्राचीन पाण्डुलिपियों को प्राप्त कर उनकी रक्षा करना । अलभ्य ग्रन्थों तथा पाण्डुलिपियों के टेप तथा माइक्रो फिलमीकरण करना । प्राचीन एवं अर्वाचीन सन्दर्भ ग्रन्थों का संग्रह करना । वाङ्मय के उच्चस्तरीय अध्ययन में तुलनात्मक

ज्ञान वृद्धि तथा शोधकार्य में मौलिकता प्रतिपादन हेतु ग्रन्थागार का उपयोग करना। संस्कृत के पुराने व वर्तमान पत्र-पत्रिकाओं का संचय करना।

**क्षेत्र**—संस्कृत वाङ्मय के उच्चस्तरीय अध्ययन, गूढ़ ज्ञान तथा शोधकार्य के लिए प्राचीन, अर्वाचीन मूलपाठ एवं सन्दर्भ ग्रन्थों की नितान्त आवश्यकता होती है। प्राचीन ग्रन्थ एवं विभिन्न स्थानों पर अवस्थित पाण्डुलिपियाँ जीर्ण-शीर्ण व दुर्लभ होती जा रही हैं तथा इनका मुद्रण—पुनर्मुद्रण कठिन हो रहा है। उनकी यथा स्थिति ज्ञान रक्षा के लिये टेपिंग, माइक्रो फिल्मांकन, चित्रण आदि की आवश्यकता है। अतः संस्थान के अन्तर्गत एक ग्रन्थागार पीठ स्थापित किया जाना नितान्त आवश्यक एवं परमोपयोगी होगा, ताकि उस प्राचीन व अमूल्य निधि की रक्षा करते हुए उसका उपयोग अध्ययन व शोधकार्य हेतु किया जा सके। प्रारम्भ में बीस हजार ग्रन्थों का संकलन कर ग्रन्थागार स्थापित किया जावे, जिसका आवश्यकतानुसार उत्तरोत्तर विकास किया जावेगा। एतदर्थ पुस्तकों के लिये न्यूनतम 7.00 लाख रुपयों का प्रावधान किया जाना वांछित है।

**भवन**—परिसर में ग्रन्थागार पीठ का एक भवन निर्माण कराया जाना आवश्यक होगा, जिसमें मूल ग्रन्थों तथा सन्दर्भ ग्रन्थों के विशाल भण्डार को व्यवस्थित रखने के लिये दो बड़े कक्ष (हॉल) हों, हस्तलिखित ग्रन्थों तथा पाण्डुलिपियों के रख रखाव के पृथक् कक्ष हों तथा टेपिंग कार्य फिल्मांकन एवं चित्रणादि के पृथक्-पृथक् कक्ष हों। वाचनालय का एक बड़ा कक्ष हो तथा पुस्तकालयाध्यक्ष, उप-पुस्तकालयाध्यक्ष एवं पुस्तकालय सहायक के कक्ष हों। ग्रन्थागार पीठ के भवन निर्माण पर अनुमानित व्यय राशि 2.50 लाख रुपये होगी।

**उपकरण**—ग्रन्थागार में ग्रन्थों के रख रखाव एवं अन्य उपयोगार्थ आवश्यक रेक्स, आलमारी, फर्नीचर तथा टेपिंग, रिकार्डिंग एवं माइक्रो फिल्मांकन, चित्रण आदि के उपकरण व सामग्री की व्यवस्था करना आवश्यक होगा। ग्रन्थों की उपलब्धि तथा पत्र-पत्रिकाओं की अवाप्ति का प्रावधान भी वांछनीय है। एतदर्थ अनुमानित व्यय प्रारम्भ में 3 00 लाख रुपये की आवश्यकता होगी।

**स्टाफ**— इस पीठ के लिये वेतनमान ( 1000-1900 ) एवं नियमानुसार भत्तों पर पुस्तकालयाध्यक्ष का एक पद, वेतनमान ( 780–1460 ) एवं नियमानुसार भत्तों पर उप-पुस्तकालयाध्यक्ष का एक पद, वेतनमान ( 520-925 ) तथा नियमानुसार भत्तों पर सहायक पुस्तकालयाध्यक्ष का एक पद तथा टेपिंग, माइक्रो फिल्मांकन आदि के लिये वेतनमान ( 520–925 ) एवं भत्तों पर एक तकनीकी सहायक के पदों की आवश्यकता होगी। इसके अलावा एक कनिष्ठ लिपिक एवं टंकण कर्त्ता तथा दो चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी एवं एक जिल्दसाज ( बुक बाइण्डर ) भी वांछित होगा।

उपर्युक्त प्रकार से ग्रन्थागार पीठ का कुल अनुमानित प्रभार निम्नलिखित प्रकार से वांछित होगा—

| ग्रन्थागार पीठ | पहले वर्ष | दूसरे वर्ष | तीसरे वर्ष | चौथे वर्ष | पाँचवें वर्ष | कुल राशि लाखों में |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (क) पीठ का भवननिर्माण | 2.5 | — | — | — | — | 2.5 |
| (ख) पुस्तक | 2.0 | 2.0 | 1.0 | 1.0 | 1.0 | 7.0 |
| (ग) फर्नीचर उपकरण आदि | 1.0 | 0.5 | 0.5 | 0.5 | 0.5 | 3.0 |
| (घ) संवेतन | 0.7 | 0.7 | 0.8 | 0.8 | 0.9 | 4.1 |
| | 6.2 | 3.2 | 2.3 | 2.3 | 2.4 | 16.6 |

## (घ) प्रकाशन–पीठ

संस्थान के कार्यकलापों, विषयगत विशिष्ट लेखों, शोध-पत्रों एवं अन्य उपलब्धियों के सम्पादन व प्रकाशन की तथा नियमित/साप्ताहिक अथवा मासिक पत्रिका के सम्पादन की भी नितान्त आवश्यकता है, तदर्थ प्रकाशन-पीठ भी संस्थापित करना वांछनीय है।

**उद्देश्य**—संस्कृत में लेखन, सम्पादन व प्रकाशन कार्य को प्रोत्साहन देना। संस्कृत वाङ्मय के नैतिक तथा राष्ट्रीय महत्व के लघु आख्यानों व रूपकों तथा वर्तमान सन्दर्भ में जनोपयोगी प्रकाशन को प्रोत्साहन देना। संस्कृत की सरल व बालोपयोगी पत्रपत्रिकाओं के प्रकाशन को प्रोत्साहित करना। साहित्यिक पत्रिका तथा शोध पत्रों के सम्पादन-प्रकाशन की व्यवस्था करना। सामान्य संस्कृत शिक्षा के लिए समसामयिक पाठ्यसामग्री-सम्पादन तथा प्रकाशन की व्यवस्था करना।

**क्षेत्र**—विषयगत ज्ञान एवं विचारों के आदान-प्रदान के लिये भाषा के मुखोच्चारण के अलावा विशुद्ध एवं प्रवाहपूर्ण लेखन का भी अतिशय महत्व है। अतएव संस्थान के कार्यों एवं विभिन्न पीठों की उपलब्धियों, ज्ञान के आदान-प्रदान, नवीन निष्कर्षों तथा शोध पत्रों के लेखन सम्पादन तथा प्रकाशन की व्यवस्था संस्थान का एक व्यावहारिक अंग है। अतएव संस्थान में एक सम्पादन, प्रकाशन पीठ स्थापित किया जाना वांछित है। संस्कृत वाङ्मय की साहित्यिक व शोध सम्बन्धी विशिष्ट

सामग्री के सम्पादन व प्रकाशन के मुख्य कार्य के साथ-साथ संस्कृत को प्रासंगिक; सामान्य जनोपयोगी एवं रुचिकर बनाने की दृष्टि से नैतिक व राष्ट्रीय महत्व के सरल साहित्य व सामयिक पाठ्य सामग्री के प्रकाशन का भी इस संस्थान के अन्तर्गत यह पीठ अच्छा क्षेत्र सिद्ध होना चाहिये।

**भवन**-परिसर में एक तरफ प्रकाशन पीठ का भवन एक स्वतन्त्र इकाई के रूप में कराया जावेगा। इस भवन में लेखन कक्ष, सम्पादन कक्ष, प्रकाशन कक्ष, कम्पोजिंग कक्ष, मुद्रण-यन्त्र कक्ष, बाइण्डिग कक्ष एवं भण्डार कक्ष आवश्यक होंगे। साथ ही सम्पादन-प्रकाशन अधिकारी एवं सहायक अधिकारी के कार्यालय कक्ष भी वांछित हैं। इस पीठ के भवन निर्माण हेतु अनुमानित राशि 1.50 लाख की आवश्यकता होगी।

**उपकरण**- प्रकाशन पीठ के लिए सम्पादन प्रकाशनादि कक्षों का फर्नीचर, मुद्रण-यन्त्र एवं कम्पोजिंग, बाइण्डिग की सामग्री ( टाइप, कागज, स्टिचिंग आदि ) की आवश्यकता होगी। इसके लिए अनुमानित राशि 2.75 लाख वांछित होगी।

**स्टाफ**-उक्त पीठ के लिए वेतनमान (1000-1900) एवं नियत भत्तों पर एक सम्पादन-प्रकाशन अधिकारी, वेतनमान ( 780-1460 ) एवं भत्तों का एक उपसम्पादन-प्रकाशन अधिकारी, वेतनमान (740-1420) एवं भत्तों पर एक मुद्रण तकनीकी ( मशीनमैन ) वेतनमान ( 520-925 ) एवं भत्तों के दो कम्पोजिंग व प्रूफ तकनीकी तथा दो चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी नियोजित करने होंगे।

उक्त प्रकार से प्रकाशन पीठ की स्थापना में कुल अनुमानित अर्थ प्रभार की निम्नांकित प्रकार से आवश्यकता होगी :—

## प्रकाशन पीठ :

| प्रकाशन पीठ | पहले वर्ष | दूसरे वर्ष | तीसरे वर्ष | चौथे वर्ष | पाँचवें वर्ष | कुल राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (क) पीठ का भवन निर्माण | 1.5 | -- | — | — | — | 1.5 |
| (ख) उपकरण एवं फर्नीचर | 1 5 | 0.5 | 0.2 | 0.2 | 0.2 | 2.7 |
| (ग) संवेतन | 0.7 | 0.7 | 0.8 | 0.8 | 0.9 | 4.1 |
| योग | 3.7 | 1.2 | 1.0 | 1.1 | 1.1 | 8.4 |

## (ङ) वाक्-पीठ

संस्थान को संस्कृत वाङ्मय के ज्ञान एवं वैदुष्य से विभूषित आचार्यों, विद्वानों एवं काव्यकारों आदि का समागम-स्थल बनाया जाना चाहिये, ताकि एक मंच पर एकत्र होकर सामयिक चिन्तन, विचार विमर्श रूपी प्रकाश को दिशा मिलती रहे। इस सन्दर्भ में संगोष्ठी, सेमीनार, कार्यशाला आदि के आयोजनार्थ संस्थान में एक वाक्पीठ की स्थापना आवश्यक होगी। यह वाक्पीठ शोधपीठ के प्रति उत्तरदायी होगी।

**उद्देश्य**—संस्कृत वाङ्मय के मौलिक स्वरूप की रक्षा एवम् उसका प्रचार करना। बृहद् परिषदें, साहित्यिक सांस्कृतिक सेमीनार, व्याख्यान मालायें, काव्य, संगोष्ठियों का आयोजन कर संस्कृत का लोकहित में जनोपयोगी प्रचार प्रसार करना। संस्कृत की पाठ्यसामग्री सम्बन्धी कार्यगोष्ठियों का आयोजन करना। वर्तमान पीढ़ी को शास्त्रीय विवेचना, परिभाषा, व्याख्यान, कवित्व, लेखन, सम्पादन तथा वैदुष्य की दिशा में प्रेरित करना। उद्भट विद्वानों, लेखकों एवं काव्यकारों एवम् आचार्यों को आमन्त्रित करना व समादर देना।

**क्षेत्र** – संस्कृत वाङ्मय का मौलिक स्वरूप एवम् ज्ञान-भण्डार तिरोहित होता जा रहा है, उसकी रक्षा करने व उसे प्रकाश में लाने तथा गिरते हुए स्तर को समुन्नत करने की दिशा में काफी प्रयास करने होंगे। प्रस्तावित संस्थान में होने वाले कार्यकलापों के परस्पर तालमेल तथा राष्ट्र व विश्व में यत्रतत्र संस्कृत के क्षेत्र में प्रगति व शोध की जानकारी एवं विचार विमर्श तथा वैदुष्य के आदान-प्रदान का एक बड़ा क्षेत्र है, जो इस संस्थान के दायित्व में आता है। अतएव संस्थान में एक वाक्पीठ की स्थापना करना परमावश्यक होगा। वाक्पीठ के आयोजन एवं क्रियाकलाप से अध्ययनपीठ एवं शोधपीठ प्रेरित व लाभान्वित होंगे तथा ग्रन्थागारपीठ एवं प्रकाशनपीठ की भी वृद्धि होगी।

**भवन**– परिसर में वाक्पीठ का एक स्वतन्त्र भवन निर्मित करना होगा, जिसमें लगभग 350 व्यक्तियों के बैठने व मंच व्यवस्था सहित एक विशाल हॉल परिषद् सेमीनार आदि के आयोजन हेतु तथा लगभग 100 व्यक्तियों के बैठने योग्य स्थान वाला एक बड़ा हॉल संगोष्ठी कार्यशाला आदि के आयोजन हेतु वाँछित है। इसके अलावा 6 सामान्य कक्ष एवम् अधिकारियों के दो कार्यालय कक्ष होंगे। इस पीठ के अन्तर्गत ही एक अतिथि गृह का निर्माण भी आवश्यक है, जिस में दो विशिष्ट अतिथि कक्ष तथा 12 सामान्य कक्ष हों। उक्त प्रकार से भवन निर्माण का कार्य तीन चरणों में (प्रथम चरण में सामान्य कक्ष व कार्यालय कक्ष, द्वितीय चरण में संगोष्ठी हाल तथा

अतिथि गृह तथा तृतीय चरण में विशाल हॉल) निर्मित कराया जाना चाहिये।

**उपकरण**– बड़े कक्षों ( हॉल ) में निर्धारित संख्या में व्यक्तियों के बैठने हेतु दरियाँ व फर्नीचर तथा गद्दों पर आवश्यक बिछायत व पर्दों की सामग्री, दो माइक सैट एवं एक टेपरिकार्ड तथा अन्य कक्षों के लिए फर्नीचर आदि की आवश्यकता होगी। आमंत्रित विद्वानों, कवियों, अन्वेषकों आदि के लिए आभार-सूचक मानदेय की व्यवस्था करनी होगी।

**स्टाफ**— इस पीठ का कार्य संचालनार्थ निम्नांकित प्रकार से स्टाफ की व्यवस्था आवश्यक होगी।

वेतनमान (1000–1860 ) व भत्तों पर एक सेमीनार अधिकारी। वेतनमान ( 860–1750 ) एवं भत्तों पर एक कार्य-शाला अधिकारी तथा वेतनमान ( 740–1420 ) एवं भत्तों पर एक सहायक प्रभारी अधिकारी तथा एक वरिष्ठ एवं एक कनिष्ठ लिपिक, साथ में दो चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी।

उपर्युक्त प्रकार से वाक् पीठ की पूर्ण व्यवस्था पर अनुमानित। अर्थ प्रभार की स्थिति निम्नांकित प्रकार से होगी :—

| वाक् पीठ | पहले वर्ष | दूसरे वर्ष | तीसरे वर्ष | चौथे वर्ष | पाँचवें वर्ष | कुल राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (क) भवन निर्माण | 1.0 | 2.5 | 3.0 | — | — | 6.5 |
| (ख) उपकरण व फर्नीचर | 0.2 | 2.3 | 0.4 | — | — | 2.9 |
| (ग) संवेतन | 0.6 | 0.7 | 0.7 | 0.8 | 0.8 | 3.8 |
| योग:– | 1.8 | 5.5 | 4.1 | 0.8 | 0.8 | 11.2 |

## (च) प्रशासनिक-पीठ

यह पीठ अध्ययन पीठ एवं शोधपीठ के प्रति उत्तरदायी होगा। सम्पूर्ण संस्थान के प्रशासनिक कार्य की व्यवस्था एवं विकास, आर्थिक प्रावधानों का संधारण एवं नियन्त्रण, प्रवेश-परीक्षा आदि की व्यवस्था के कार्यों हेतु एक प्रशासनिक पीठ की स्थापना की जावेगी। यह पीठ शोध संस्थान, राज्य एवं केन्द्र सरकार तथा संस्कृत जगत् के प्रति उत्तरदायी होगा।

प्रशासनिक पीठ के विशुद्ध उद्देश्य, क्षेत्र संरचना, व आयोजना के प्रकार निम्नांकित प्रकार से हैं—

**उद्देश्य**— संस्थान के समग्र ढाँचे की प्रशासनिक व्यवस्था करना। विभिन्न पीठों के कार्य संचालन की आयोजना एवं उनमें तालमेल बनाये रखना एवं क्रियान्विति करना। बजट प्रावधान एवं अनुदान आदि के विवरण तैयार करना, पारित कराना, आय-व्यय का नियन्त्रण तथा लेखे संधारण करना। छात्र प्रवेश एवं उनकी विभिन्नस्तरों की परीक्षा आयोजना की व्यवस्था तथा अभिलेख संधारण करना। विधिवत् कार्यालय संचालन करना। शोध के प्रचार-प्रसार के लिये प्रयासशील रहना।

**क्षेत्र**— संस्थान के समस्त कार्य कलापों के सन्दर्भ में राज्य सरकार, केन्द्र सरकार, विभिन्न विश्वविद्यालय, विश्वविद्यालय अनुदान आयोग, शिक्षा विभाग, संस्कृतसेवी विभिन्न ऐजेन्सियों संगठन, विद्वान्, एवं आचार्यगण आदि से पत्राचार, अर्थव्यवस्था, कार्य प्रणाली, प्रगति-परिणाम आदि विविध क्षेत्र में सम्पर्क सम्बन्ध एवं क्रियाशील रहना वांछित है। अतएव संस्थान के अन्तर्गत एक प्रशासनिक पीठ की नितान्त आवश्यकता होगी।

**भवन**—संस्थान के परिसर में ही प्रशासनिक पीठ का भवन एक स्वतन्त्र इकाई के रूप में निर्मित कराया जावेगा। इसमें निदेशक (उपकुलपति), उपनिदेशक (प्रति कुलपति) पंजीयक तथा वित्त अधिकारी के प्रशासनिक कार्य कक्ष एवं अधीक्षक लेखाकार तथा मन्त्रालयी कर्मचारियों के कार्यालय कक्ष विभिन्न विषयों के पृथक्-पृथक् सेल होंगे। एक स्वागतकक्ष एक भण्डारकक्ष तथा एक कोष कक्ष भी वांछनीय है।

**उपकरण**—प्रत्येक कक्ष के लिए आवश्यक फर्नीचर, साज सज्जा व उपकरण सामग्री की व्यवस्था की जावेगी।

**स्टाफ**—प्रशासन पीठ के लिए स्टाफ की निम्न प्रकार आवश्यकता होगी–

### (1) निदेशक (एक पद)

शोधपीठ के निदेशक ही संस्थान के प्रमुख अधिकारी हैं। ये ही इन प्रशासन पीठ के निदेशक भी कहलायेंगे एवं प्रमुख प्रशासनाधिकारी रहेंगे। शोध पीठ व प्रशासनिक पीठ के लिये इस पद पर पृथक् २ नियोजन आवश्यक नहीं है।

### (2) उपनिदेशक (एक पद)

उप निदेशक संस्थान में प्रशासन सम्बन्धी मुख्य अधिकारी होंगे। यह निदेशक के प्रति उत्तरदायी होंगे एवं उनके परामर्श एवं अनुमोदन से संस्थान का सम्पूर्ण प्रशासनिक दायित्व वहन करेंगे। यह पद (1750–2500) वेतनमान एवं देय भत्ते का होगा।

**(3) पंजीयक (एक पद)**

संस्था में छात्र प्रवेश, जाँच, परीक्षण, पंजीयन आदि का समग्र कार्य पंजीयक के अधीन होगा। पंजीयक संस्थान के निदेशक व उपनिदेशक के प्रति उत्तरदायी होंगे। यह पद (1000-1680) वेतनमान एवं देय भत्तों का होगा।

**(4) वित्त अधिकारी (एक पद)**

वित्त अधिकारी संस्थान की वित्तीय योजना, बजट संधारण, आय व्यय नियन्त्रण आदि समस्त वित्तीय दायित्वों को वहन करेंगे तथा निदेशक/उपनिदेशक एवं पंजीयक के प्रति उत्तरदायी होंगे। इस पद का वेतनमान (1000-1860) तथा देय भत्ते होंगे।

इस पीठ के कार्यालय हेतु अधीक्षक तथा लेखाकर के एक-एक पद, वरिष्ठ लिपिक के दो पद, कनिष्ठ लिपिक तीन पद, टंकण लिपिक के दो पद, तथा आशुलिपिक एक पद, एवं चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी के चार पद आवश्यक होंगे, साथ ही दो वाहन (एक कार व एक मेटाडोर) भी वांछित है।

उपर्युक्त प्रकार की व्यवस्था के किये वित्तीय प्रभार की अनुमानित राशि निम्नानुसार वांछित होगी।

| प्रशासन पीठ | पहले वर्ष | दूसरे वर्ष | तीसरे वर्ष | चौथे वर्ष | पांचवें वर्ष | कुल राशि लाखरुपयों में |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (क) भवन निर्माण | 1.5 | — | — | — | — | 1.5 |
| (ख) फर्नीचर साज सामान एवं उपकरण | 0.5 | 0.2 | 0.1 | 0.1 | 0.1 | 1.0 |
| (ग) संवेतन | 1.8 | 1.9 | 2.0 | 2.1 | 2.2 | 10 0 |
| (घ) वाहन (एक कार एक मेटाडोर) | 0.8 | — | 1.6 | — | — | 2.4 |
| योगः— | 0.6 | 2.1 | 3.7 | 2.2 | 2.3 | 14.9 |

संस्थान के अन्तर्गत समस्त पीठों के भवन निर्माण कार्य हेतु पाँच वर्ष का व्यय विवरण—

| भवन निर्माण | पहले वर्ष 1 | दूसरे वर्ष 2 | तीसरे वर्ष 3 | चौथे वर्ष 4 | पांचवें वर्ष 5 | कुल राशि लाखरुपयों में 6 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| **1. शोधपीठ :** | | | | | | |
| (क) तीन एकड़ भूमि का | 5.0 | — | — | — | — | 5.0 |
| (ख) मूल्य दस दस छात्रों के लिए निर्देशन कक्ष–६ विमर्श कक्ष–1, निदेशक कक्ष, कार्यालय कक्ष–1 सुविधायें। | 1.2 | — | — | — | — | 1.0 |
| (ग) पाँच पाँच छात्रों के लिए साधना कक्ष 6, विमर्श कक्ष–1, उप निदेशक कक्ष-1, कार्यालय कक्ष-1 सुविधायें। | — | — | 1.3 | — | — | 1.3 |
| (घ) प्रथम छात्रावास 60 छात्रों के लिए 2 आवासीय कक्ष-अधीक्षक कक्ष, भोजनालय स्नानागार, शौचालय। | 3.6 | — | — | — | — | 3.6 |
| (ङ) द्वितीय छात्रावास 30 छात्रों के लिए, 1 आवासीय कक्ष, अधीक्षक कक्ष, भोजनालय, स्नानागार, शौचालय। | 0.7 | — | — | — | — | 3.1 |
| योग— | 10.5 | — | — | — | — | 14.2 |
| **2. अध्ययन पीठ :** | | | | | | |
| (क) दस दस छात्रों के लिए प्रथम वर्षीय पाठ्यक्रम कक्ष-6, प्रोफेसर्स कक्ष-6, उपवेशन कक्ष–1 प्रयोगशाला कक्ष-2, मय सुविधायें। | 2.0 | — | — | — | — | 2.0 |
| (ख) द्वितीय वर्ष पाठ्यक्रम कक्षा कक्ष-6, रीडर्स कक्ष—6, उपवेशन कक्ष-1 मय सुविधायें। | — | 1.6 | — | — | — | 1.6 |

